अनसूया गुरोः पूजा दया भूतेष्वपैशुनम्।
षड्भिरेव दमः प्रोक्त ऋषिभिः शान्तबुद्धिभिः॥
दमेन हीनं न पुनन्ति वेदा यद्यप्यधीताः सह षड्भिरङ्गैः।
साङ्ख्यञ्च योगाश्च कुलञ्च जन्म तीर्थाभिषेकश्च निरर्थकानि॥

दम ( इन्द्रियदमन ) तेज को बढ़ाता है। दम से ही पापरहित एवं तेजस्वी होता है अतः दमन सबसे पवित्र है। तप, यज्ञ एवं दान सब दम से ही सिद्ध होते हैं। रागी पुरुष को वन में जाने से भी क्या लाभ तथा त्यागी पुरुष को गृहस्थाश्रम में रहते हुए सब कार्य सिद्ध हो जाते हैं "वनेऽपि दोषाः प्रभवन्ति-रागिणो निवृत्तरागस्य गृहस्तपोवनम्"। सब आश्रमों में इन्द्रियदमन ही सबसे उत्तम व्रत है। तप, यज्ञ, एवं दान दम से होता है किसी प्रकार से हीन भावना का न होना, किसी को कटुवचन न कहना, सन्तोष, दक्षता, किसी के गुणों में दोष न देखना, गुरुजनों का सम्मान, प्राणियों में दया पिशुनता ( नीच वृत्ति ) न करना ये दम के अपरिहार्य है अङ्ग है। इन्द्रियदमनरहित पुरुष को साङ्गोपाङ्ग पढ़े हुए वेद, सांख्य, योग, सत्कुल में जन्म और तीर्थस्नान भी पवित्र नहीं करते हैं। इन्द्रियदमन के साथ मनुष्य काम, क्रोध, लोभ, मोह को भी अपने वश में करें दमाध्याय के पढ़ने का महत्त्व। सम्पूर्ण धर्मों का सार अपने लिये जो प्रतिकूल हों उन्हें दूसरे के लिये नहीं करना चाहिये परस्त्री को माता के समान, दूसरे के धन को लोष्ठ के समान और आत्मा के सनान ही सम्पूर्ण प्राणियों को देखनेवाला ही सत्पुरुष है जो व्यक्ति वलि वैश्वदेव के लिये भोजन बनाता है, परोपकार के लिये जीवन लगाता है और पुत्रोत्पत्ति के लिये स्त्रीसङ्गम करता है वह वास्तव में दिव्य जीवन बिताता है और वह जैसे धातुओं में सुवर्ण श्रेष्ठ है वैसे ही मनुष्यों में श्रेष्ठ है। ऐसी बातें करते हुए सभी ऋषिगण कमल के खिले हुए पुष्पों से पूर्ण तालाव के ऊपर अपनी क्रियायें सम्पादन करने के लिये आगये वहां पर कमलनालों को तीर के ऊपर रखकर दैनिक क्रिया में लग गये जौर जब बाहर निकले तो उन्होंने देखा

कि वे कमलनाल वहां नहीं है। ऋषियों ने उनकी चोरी करनेवाले के लिये बहुत बुरा-भला कहा और आशङ्का से ही अपने दल में एक दूसरे से पूछने लगे। कश्यप, वसिष्ठ, भारद्वाज, गौतम, विश्वामित्र और जमदग्नि ने नाना पापों को बतला कर उन कमलनालों की चोरी करनेवाले को उनके प्रायश्चित्त का अधिकारी बताया तब शुनःसख ने उनके लेनेवाले का पक्ष कर उसे सद्गृहस्थ वेदाधिकारी और सत्यवादी कहा, इस पर शुनःसख को ही कमलनाल के लिये चोरी का दोषी सबने ठहराया शुनःसख ने कहा कि धर्म की सूक्ष्म गति को जानने के लिये ही मैंने इन्हें छिपाया है मुझे आप लोग इन्द्र समझें हे मुनीन्द्रगण! आप लोभ त्याग कर अक्षयलोक के अधिकारी बने हैं आप विमान पर चढ़िये जिससे सुरपुर चला जाय। इस पर ऋषियों ने मध्य पुष्कर का माहात्म्य प्रगट करते हुए कहा कि जो यहां तीन रात तक आवास करेगा उसे आवश्यक फल प्राप्त होगा ऐसी व्यक्ति के लिये कोई भी इष्ट वस्तु दुर्लभ नहीं पुलस्त्यजी ने कहा ऋषिलोग अपने अलोभ द्वारा इन्द्र के साथ स्वर्ग चले गये इस माहात्म्य को जो ऋषियों के चरित्र के साथ सुनेगा वह पाप कर्मों से छूटकर स्वर्गलोक का अधिकारी वन्दनीय पुरुष होगा।

२० पुष्पवाहननृपाख्यानम् १९८

विभूतिद्वादश्यादिषष्टिव्रतकथनम् २००

भीष्म के पूछने पर पुलस्त्यजी ने पुष्पवाहन नामक तेजस्वी चक्रवर्त्ती राजा का वर्णन किया वह पुष्करवाहन भगवान् ब्रह्माजी द्वारा यान के पाजाने से अन्वर्थ नामवाला हुआ। उसीके अनुरूप सद्गुणशालिनी लावण्यवती नाम की रानी थी। उसके दस हजार सुपुत्र हुए उन्हें देख राजा को बहुत विस्मय हुआ। वह राजा इस सारी विभूति का कारण जानने के लिये प्रचेता ऋषि के पास गया और उनसे अपना आश्चर्य कह सुनाया तथा इन सबका कारण भी पूछने लगा।

राजा के अनुरोध पर ऋषि ने तत्काल योगनिष्ठ हो ध्यान लगा दिव्यदृष्टि से उसके पूर्व-जन्म की सारी बातें जानली और वह इस प्रकार बोले हे राजन्! पूर्वजन्म में तुम हिंसक वृत्ति से जीवन बितानेवाले व्याघ्र के घर में पैदा हुए थे। अधम जीवन के साथ-साथ तुम्हारा शरीर दुर्गन्धि कालेकलूटे रंगवाला और केश तथा नख तुम्हारे बढ़े हुए थे परिवार कोई इतना बड़ा न था केवल पतिपरायण यह सुन्दरी नारी ही तुम्हारे साथ थी। एक बार भयङ्कर अनावृष्टि से पीड़ित होकर तुम इधर-उधर आहार की खोज में गये परन्तु किसी प्रकार का भी साधन न पाकर तुम्हें निराशा हुई। आगे जाकर देखने पर तुम्हें कमलों से भरापूरा कीचड़वाला सरोवर मिला उन्हें एकत्रित कर तुम वैदिश नगर में बेचने चले। दुर्भाग्य से संयोग ऐसा हुआ कि वह सौदा तुम्हारा बिका नहीं इसलिये भूख से थके अपनी स्त्री के साथ तुम एक भवन के आङ्गन में लौट गये रात्रि में तुम्हें निकट ही मङ्गलध्वनि सुनाई पड़ी। तुम उधर ही स्त्री को साथ लेकर चले गये। उस स्थान पर पहुंचकर तुमने मण्डल में स्थापित भगवान् विष्णु की पूजा का समारोह देखा। वहां कोई एक अनङ्गवती नाम की वेश्या माघ मास की द्वादशी का व्रत समाप्त कर अपने गुरु को उपकरण से युक्त शय्यादि देरही है यह देखा। वहां तुम्हें भी पत्नी सहित श्रद्धा उत्पन्न हुई कि ये कमल के पुष्प भगवान् विष्णु को ही समर्पित किये जांय और देखते-देखते सब पुष्प भगवान् विष्णु को वहीं अर्पित कर दिये। वेश्या ने उन्हें कई प्रकार के भोजन एवं सूखा अन्न देने का प्रस्ताव किया परन्तु उन्होंने दूसरे दिन ही सारा कार्य करने की बात कही। उस दिन में सारे चौबीस घण्टों तक वे दोनों निराहार रहे और रात्रि में जागरण किया। दूसरे दिन वेश्या ने खूब द्रव्य देकर अपने गुरु को प्रसन्न किया और वे भी वहां से चले गये। ऋषि ने कहा कि उस पुण्य के प्रताप से यह अखण्ड राज्य, आज्ञाकारिणी रानी तथा सब वैभव तुम्हें मिला है।

तब मुनि ने राजा को बारह द्वादशी के व्रतों का संक्षेप विवरण कर प्रभु के चरणों में स्वयं को अर्पित करने का उपदेश दिया जिससे प्राणिमात्र का अमर कल्याण हो। विभूति द्वादशी का माहात्म्य और देनेयोग्य सभी सामग्रियों का विवेचन तथा फल का सुन्दर निरूपण नक्तव्रत करनेवाला कुटुम्बी विप्र के लिये गो, सुवर्ण, चक्र, वस्त्र एवं त्रिशूल देवे ऐसा करने से शिवलोक में सुख भोगता है यह व्रत महापापों को नाश करनेवाला है इसी व्रत को महापातकनाशन व्रत कहते हैं। जो एक वक्त भोजन करता है वह वृष सहित गौ का दान करे गौ तिलमयी होनी चाहिये यह रुद्रव्रत है तथा भय, शोक का नाश करनेवाला है। नीलव्रत का विधान—इस व्रत में एक दिन उपवास एवं दूसरे दिन रात्रि में भोजन कर नीलकमल, सुवर्ण, शर्करापात्रयुक्त देवे। आषाढ़ आदि चतुर्मास में अभ्यङ्ग त्याग करनेवाला भोजन व वस्त्र देवे इसे प्रीतिव्रत कहते हैं। चैत्र में दही, क्षीर, घृत एवं इक्षुत्यागनेवाला इक्षु युक्त पायस एवं सूक्ष्म ( उत्तम ) वस्त्रों का दान करे तथा विप्र मिथुन ( स्त्री-पुरुष ) की पूजन करे यह भवानी-लोक को देनेवाला गौरी व्रत है। कामव्रत का विधान इसमें पुष्य नक्षत्र में त्रयोदशी के दिन रात्रि में भोजन करे तथा ब्राह्मण को प्रद्युम्न की प्रसन्नता के लिये अशोक, काञ्चन तथा दश अङ्गुल ईख व वस्त्र का दान करे। आषाढ़ादि चतुर्मास में फलत्यागनेवाला समाप्ति में घट, घृत, गुड़ एवं जिस फल का त्याग करे उस फल को सुवर्णयुक्त अथवा सुवर्ण बनाकर देवे ऐसा करने से रुद्र लोक की प्राप्ति होती है इसका नाम है शिवव्रत। हेमन्त एवं शिशिर ऋतु में पुष्प त्याग कर फाल्गुन पूर्णिमा को तीन पुष्प तथा शक्त्यनुसार काञ्चन सायं काल के समय शिव-केशव के प्रसन्नार्थ देवे इसे सौम्यव्रत कहते हैं। फाल्गुन की तृतीया से अन्य समस्त मासों की तृतीया में लवण त्यागने से विप्र-मिथुन का पूजन कर सम्पूर्ण सामग्री सहित गृहदान करे इससे गौरीलोक की प्राप्ति होती है इसे सौभाग्य-व्रत कहते हैं। सारस्वतव्रत का विधान—सन्ध्या समय मौन रहकर एक वर्ष

के अन्त में घृत कुम्भ, जोड़ा वस्त्र, तिल एवं घण्टा ब्राह्मण को देवे इससे सारस्वत लोकरूप विद्या की प्राप्ति होती है। पञ्चमी के दिन लक्ष्मी की पूजन कर उपवास रक्खे एक वर्ष के बाद गौ एवं सुवर्ण का कमल बनाकर देवे इसे लक्ष्मी-व्रत कहते हैं। इससे अन्त में विष्णुपद की प्राप्ति एवं जन्मजन्मान्तर पर्यन्त लक्ष्मी की प्राप्ति होती है। आयुर्व्रत का वर्णन—केशव के सामने शम्भु का उपलेपन एक वर्ष पर्यन्त कर धेनु एवं जलघट का दान करने से १० हजार वर्ष तक राजा होता है तथा अन्त में शिवपुर में जाता है। एक वर्ष पर्यन्त एकाग्रचित्त हो पीपल, सूर्य एवं गङ्गा को प्रणाम कर एक वक्त भोजन करे व्रतान्त में तीन धेनु सहित विप्रमिथुन की पूजन कर सुवर्ण का वृक्ष बनाकर देवे उसे अश्वमेध यज्ञ के समान फल होता है। इसको कीर्त्तिव्रत कहते हैं। सामव्रत का विधान—पुष्पाक्षत युक्त गोमय से मण्डल बना विष्णु अथवा शङ्कर को घृत से स्नान करा सामवेद का गान कर एक वर्ष के बाद सुवर्ण का कमल, तिल, धेनु एवं अष्टाङ्गुल त्रिशूल देने से शिवलोक की प्राप्ति होती है। नवमी के दिन एक वक्त भोजन कर शक्त्यनुसार कुमारी कन्याओं को पूजन कर उन्हें भोजन करावे तथा सुवर्ण एवं कञ्चुकी वस्त्र व सुवर्ण का सिंह ब्राह्मण को देवे इससे अनेक जन्म पर्यन्त सुरूप की प्राप्ति व शत्रुओं पर विजय होती है इसे वीर-व्रत कहा है। चैत्र आदि चार मास पर्यन्त जल देनेवाला व्रतान्त में मणिक ( बड़ा जलपात्र ) अन्न, वस्त्र, तिलपात्र व सुवर्ण दान करे इसे आनन्दव्रत कहते हैं। धृतिव्रत का विधान—एक वर्ष तक भगवान् को पञ्चामृत से स्नान करा अन्त में पञ्चामृतयुक्त गौ तथा शङ्ख ब्राह्मण को देवे इससे शङ्करलोक की प्राप्ति तथा कल्पान्त में राजा होता है। मांस त्याग ( नवान्न त्याग ) करनेवाला व्रत समाप्ति में गोदान तथा सुवर्ण मृग का दान करे इससे अश्वमेध-यज्ञ के समान फल होता है इसको अहिंसाव्रत कहते हैं। सूर्यव्रत विधान में उषः काल में स्नान कर द्विजदम्पति की पूजन, भोजन, वस्त्र व आभूषणों से करने से सूर्य लोक की प्राप्ति होती है।

आषाढ़ आदि चतुर्मास में प्रातःकाल स्नानकर ब्राह्मण को भोजन करावे व्रतान्त में गोदान करे इसे विष्णुव्रत कहते हैं। शीलव्रत का वर्णन—अयन से अयन पर्यन्त पुष्प एवं घृत का त्याग करने से घृत धेनु सहित पुष्प एवं अन्न देने से शिवपद की प्राप्ति होती है। पूर्णिमा के दिन दूध पानकर अन्त में श्राद्ध कर पांच गौ, सुन्दर वस्त्र एवं जलकुम्भ का दान करे इसे पितृव्रत कहते हैं। एक वर्ष पर्यन्त सायंकाल घृत से दीपदान करनेवाला समाप्ति में दीपक, चक्र, त्रिशूल एवं जोड़ा वस्त्र ब्राह्मण को दे इसे दीप्ति-व्रत कहते हैं ऐसा करने से रुद्रलोक की प्राप्ति होती है। रुद्रव्रत का विधान—इसमें कार्त्तिक की तृतीया से गोमूत्र से शुद्ध यव ( जौ ) का प्राशन रात्रि में करे अन्त में गोदान करे इस कल्याण-कारक व्रत करने से गौरीलोक की प्राप्ति होती है। चार मास पर्यन्त गन्धानु-लेपन त्याग करनेवाला समाप्ति में दो सफेद वस्त्र शुक्ति ( सीप ) व गन्धाक्षत ब्राह्मण को देवे इससे वरुणलोक की प्राप्ति होती है इसे दृढ़व्रत कहते हैं। शान्तिव्रत का वर्णन—इसमें वैशाख में पुष्प एवं लवण का त्याग कर अन्त में गोदान करे। ब्रह्मव्रत के विधान में बतलाया कि तिलराशियुक्त सुवर्ण का ब्रह्माण्ड बना ब्राह्मणों सहित घृत से अग्नि को तृप्त कर विप्रमिथुन की पूजन माल्यवस्त्र एवं आभूषणों से कर शक्त्यनुसार तीन पल से अधिक सुवर्ण पुण्य दिन में दान करे। उभयमुखी ( प्रसवकालयुक्त ) गौ का सम्पूर्ण आभूषणों सहित दान करे दिन भर दूध ही पीवे इसे सुव्रत कहा है। तीन दिन दूध पान कर एक पल से अधिक सुवर्ण का वृक्ष बना एक सेर चावलों सहित दान करे इसे भीमव्रत कहते हैं। जो एक मास उपवास कर ब्राह्मण के लिये सुन्दर गोदान दे उसे वैष्णवपद की प्राप्ति होती है इसे भी भीमव्रत ही बतलाया है। धनप्रद-व्रत का वर्णन—इसमें बीस पल से अधिक सुवर्ण की भूमि बना उस दिन केवल दुग्ध ही पान करे। माघ अथवा चैत्र मास में गुड़व्रत को धारण करता हुआ गुड़धेनु का दान करे यह परमानन्द देनेवाला महाव्रत बतलाया है। एक पक्ष (पन्द्रह दिन)

उपवास करनेवाला दो कपिलाओं का दान करे इसे प्रभाव्रत कहते हैं। एक वर्ष पर्यन्त एक समय भोजन करनेवाला अन्त में जलकुम्भ का दान करे इसे प्राप्ति व्रत कहा है। अष्टमी में रात्रि में भोजन करने से एक वर्ष बाद गोदान करे इसको सुगति व्रत बतलाया है इसको करने से पुरन्दरलोक की प्राप्ति होती है। वर्षा आदि चार ऋतुओं में इन्धन ( लकड़ी ) देने से वैश्वानर नामक व्रत कहा जाता है अन्त में घृत धेनु का दान करे। यह सम्पूर्ण पापों को नाश करनेवाला है। एकादशी में रात्रि में भोजन कर चक्र अर्पण कर समाप्ति में सुवर्णचक्र दान करे इसे कृष्णव्रत कहा है। देवीव्रत करनेवाला एक वर्ष दुग्धाहार करे अन्त में गोयुग ( दो गाय अथवा दो बैल ) का दान करे। इससे लक्ष्मीलोक की प्राप्ति कही है। सप्तमी में रात्रि में भोजन करने से दुग्धवती गौ का दान करे इसे भानुव्रत कहा है। चतुर्थी को रात्रि में भोजन करनेवाला हेमन्त ऋतु में गोयुग दे यह शिवलोक प्रदान करनेवाला वैनायक व्रत है। चातुर्मास्य में महाफलों को त्यागनेवाला कार्तिक में हवन कर सुवर्ण के फल व गोयुग प्रदान करे यह सौरव्रत कहा गया है। बारह द्वादशियों को उपवास कर शक्त्यनुसार गौ, वस्त्र एवं सुवर्ण से ब्राह्मणों की पूजन करे इसे विष्णुव्रत कहा है। चतुर्दशी को रात्रि में भोजन करने से समाप्ति में गोयुग प्रदान करे यह शिवपद को देनेवाला त्रैयम्बक व्रत है। सात रात्रि उपवास कर ब्राह्मण के लिये घृतकुम्भ प्रदान करे इसे वरव्रत कहते हैं वही ( सात रात्रि उपवासी ) काशी में जा पयस्विनी धेनु दान करे इस व्रत का नाम है मन्त्रव्रत इससे शक्रलोक की प्राप्ति होती है। मुखवास ( पान-सुपारी ) त्यागकर एक वर्ष बाद गोदान करे यह वारुण व्रत है। चान्द्रायण व्रत करनेवाला सुवर्ण का चन्द्र देवे यह चन्द्रलोक को देनेवाला चन्द्रव्रत है। ज्येष्ठ में अष्टमी व चतुर्दशी को पञ्चाग्नि तप करने-वाला अन्त में सुवर्ण धेनु का दान करे यह रुद्रव्रत है इससे स्वर्ग की प्राप्ति होती है। शिवालय में तृतीया के दिन सकृद्विधानक ( एकाहार ) करनेवाला

अन्त में धेनुदान करे इसे भवानी व्रत कहते हैं। माघ मास में रात्रि में गीले वस्त्र रहे और सप्तमी को गोप्रदान करे वह एक कल्प स्वर्ग में रह पृथ्वी पर राजा होता है यह पवन व्रत है। तीन रात्रि उपवास करनेवाला फाल्गुन पूर्णिमा को गृहदान करे यह आदित्यलोक को देनेवाला धामव्रत नाम से विख्यात है। मोक्षव्रत के वर्णन में बतलाया कि उपवासी रह त्रिकाल वस्त्र एवं आभरणों से द्विजदम्पती का पूजन करे इससे मोक्ष मिलता है। शुक्लपक्ष की द्वितीया को चन्द्रोदय के समय लवणपात्र दे समाप्ति पर गोदान करने से शिवलोक में जाता है तथा कांस्यपात्र दक्षिणा एवं वस्त्र सहित देनेवाला समाप्ति में गोदान करे वह कल्पान्त में राजराट् होता है इसे सोमव्रत कहा है। प्रतिपदा को एक समय भोजन करनेवाला समाप्ति में फलप्रदान करे वह वैश्वानर पद को प्राप्त होता है तथा इसका नाम शिखिव्रत है। उपवास करनेवाला अश्वयुग सहित दो पल से अधिक सुवर्णरथ का दान करे उसे अश्वव्रत कहते हैं तथा हाथियों से युक्त सुवर्णरथ का दान करने से करिव्रत होता है व्रत करनेवाले को सत्यलोक की प्राप्ति होती है। दशमी को एक समय भोजन करनेवाला समाप्ति में दश गौ, दीप तथा सुवर्ण दान करे यह विश्वव्रत है। जो कार्त्तिक पूर्णिमा को पुष्कर में कन्यादान करता है वह इक्कीस गुणों से युक्त हो ब्रह्मलोक को जाता है कन्यादान से अधिक कोई दान नहीं इसका पुष्कर में अधिकाधिक पुण्य है। जो तिलों के चूर्ण से युक्त तथा रत्नों सहित गजदान जल में स्थित हो करते हैं उन्हें अक्षय लोकों की प्राप्ति होती है इस षष्टिव्रत (६० व्रत) को सुननेवाला एक सौ मन्वन्तर पर्यन्त गन्धर्वों का पति होता है। स्नान एवं तर्पणादि की विधि का वर्णन। सूर्य को नमस्कार एवं तीन प्रदक्षिणा कर ब्राह्मण, गौ एवं सुवर्ण को देख तथा स्पर्श करे। इस तरह सम्पूर्ण ऋषि सिद्धि को प्राप्त हुए।

पुलस्त्यजी ने भीष्मजी से कहा पहिले बृहत्कल्प में धर्ममूर्त्ति नामक राजा हुआ जो इन्द्र का मित्र था जिसके तेज से सोमसूर्यादि भी कान्तिहीन हो गये। राजा धर्ममूर्त्ति के त्रैलोक्यसुन्दरी लक्ष्मी सदृशा भानुमती नाम की भार्या थी। किसी समय राजा ने वशिष्ठजी को नमस्कारकर उनसे पूछा कि हे ऋषिसत्तम ? मेरे किन कर्मों से उत्तम लक्ष्मी प्राप्त हुई एवं किस कारण से मेरे शरीर में विपुल तेज हुआ। इसपर वशिष्ठजी ने कहा पहिले शिवभक्त लीलावती नाम की वेश्या हुई। जिसने पुष्कर में चतुर्दशी को विधिपूर्वक हेमवृक्ष के साथ लवणाचल का दान किया। उसी वेश्या के घर में आप भृत्य थे। आपने ही उसके यहां सुवर्ण का वृक्ष हेम पुष्पों से युक्त श्रद्धायुक्त हो बनाया एवं उसको धर्म कार्य जानकर उससे वेतन भी नहीं लिया तथा तुम्हारी पत्नी ने उस वृक्ष को उज्वालित किया। वह भी तुम्हारे साथ उस वेश्या की परिचर्या में नियुक्त थी। आपलोगों ने निःस्वार्थ भाव से द्विजों की सेवाशुश्रूषा की। कुछ काल बाद लीलावती वेश्या का सम्पूर्ण पापों से मुक्त हो शिवपुर में जाना। आप निःस्वार्थ सेवा करने से राजराजेश्वर हुए एवं आपकी पत्नी उस सुवर्णवृक्ष को उज्वालित करने से यहां भानुमती हुई। इसी कारण से आपको यह सम्पूर्ण तेज एवं वैभव प्राप्त हुआ। अतः आप विधानपूर्वक धान्याचलादि का दान कीजिये। तदुपरान्त राजा का धान्याचल दान एवं वैकुण्ठ गमन।

पुनः भीष्मजी ने पुलस्त्यजी से प्रश्न किया कि वियोग और शोकरूपी अ (अग्नि) को शान्त करनेवाला एवं स्थिर लक्ष्मीप्रद कौनसा व्रत वा उपवास है। पुलस्त्यजी ने कहा आपने संसार के कल्याणार्थ बहुत सुन्दर प्रश्न पूछा है आप भक्ति को देखकर इन्द्रादि देवएवं असुर मानवों में यह गुप्त है वे इसे नहीं जा परन्तु आपके लिये कहता हूं। पवित्र आश्विन के महीने में विशोक द्वादशी करे। दशमी को लघु आहार कर विधिपूर्वक आरम्भ करे। एकादशी को निराह रहकर अच्छी तरह श्री एवं केशव की पूजा करे। पश्चात् प्रातःकाल उठ पञ्चगव्य और सर्वौषध से स्नान कर शुद्ध वस्त्र धारण कर भगवान् की लक्ष सहित कमलों से अङ्ग पूजा करे। पश्चात् मिट्टी की वेदी बनाकर उसपर न की बालुका मयी लक्ष्मी की एवं सूय की मूर्ति स्थापित कर षोडशोपचार से पू करे। रात्रि में जागरण कर प्रातःकाल ब्राह्मणदम्पती की पूजा कर उन वस्त्राभूषण से सज्जित करे एवं यथाशक्ति भोजन कराकर वृतान्त में गुड़धेनु युक्त शय्यादान करे। इस प्रकार विधानपूर्वक करने से लक्ष्मी स्थिर होकर घर निवास करती है।

पुलस्त्यजी के ऐसा कहने पर भीष्मजी ने पुनः प्रश्न किया हे मुनीश्व गुड़ धेनु का विधान सम्यक् प्रकार से कहिये। पुलस्त्यजी ने कहा—सम पापों को नाश करनेवाला गुड़ धेनु का विधान कहता हूं। चार हाथ मृगचर्म गौ का निर्माण कर उसे पूर्वाभिमुख स्थापित करे एवं छोटे मृग के चर्म का व कल्पित करे। गोबर से लीपी भूमि पर दर्भा बिछाकर उन्हें स्थापित करे अथ मिट्टी की सवत्सा गौ बनावे। वित्तवान् हो तो चार भार स्वर्ण की गौ और व १ भार का बनावे। उन्हें स्वच्छ सूक्ष्म वस्त्रों से सुसज्जित करे सींप के कर्ण, ईख पाद, मुक्ताफल के नेत्र, स्वच्छ कम्बल की गल कम्बल, ताम्बे की पीठ, सफेद चँवर लोम, विद्रुममणि के भ्रू युगल(भौंहें), नवनीत के स्तन और क्षौम वस्त्र की पूंछ बनावे सुन्दर कांस्यपात्र और सुन्दर दोहनपात्र, स्वर्ण के शृङ्ग, चान्दी के खुर इस प्रकार

रचना कर धूप, दीप से उनकी पूजा करे। पश्चात् भगवती धेनु की प्रार्थना कर ब्राह्मण को निवेदन करे। सम्पूर्ण धेनु दान का यही विधान है। जो पापों को विनाश करनेवाली दश धेनु कही गई हैं उनका स्वरूप कहता हूं। प्रथम गुड़धेनु, घृतधेनु, तिलधेनु, जलधेनु, क्षीरधेनु, मधुधेनु, शर्कराधेनु, दधिधेनु, रसधेनु और धेनु (कपिला) इस प्रकार दस धेनुओं का विधान बताया है। धेनु-दान का माहात्म्य। भीष्मजी से दान माहात्म्य पूछने पर पुलस्त्यजी द्वारा धान्यादि दशविध पर्वतों के दान का महत्त्व वर्णन। धान्यादि दशविध पर्वतों का वर्णन। धान्याचल, लवणाचल, गुड़ाचल, हेम पर्वत, तिल पर्वत, कार्पास(कपास)पर्वत, घृतशैल, रत्नाचल, रजताचल और दशम शर्कराचल है। इन पर्वतों का अयनों में, व्यतीपातादि पुण्यकालों में, अक्षयतृतीया, द्वादशी आदि पुण्य तिथियों में एवं शुक्लपक्ष की पूर्णिमा आदि तिथियों में विधानपूर्वक भूमि को गोबर से लीप कर कुशा बिछाकर अच्छी तरह पूजाकर दान करे। जो विधानपूर्वक इन शैलों का पूजन करता है वह सम्पूर्ण पापों से निवृत्त हो विमानारूढ़ हो ब्रह्ममन्दिर ( लोक ) को जाता है।

भीष्मजी ने फिर पुलस्त्यजी से कहा—संसाररूपी समुद्र से तारनेवाले एवं स्वर्गारोग्य फल देनेवाले कुछ व्रतों को और कहिये। तब भीष्मजी को पुलस्त्यजी बोले सुनिये सौर धर्म कहता हूं। कल्याण सप्तमी, विशोक सप्तमी, फल सप्तमी, शंकर सप्तमी, कमल सप्तमी, मन्दार सप्तमी, सूर्य षष्ठी, सूर्य सप्तमी और शुभ सप्तमी ये सम्पूर्ण शुभफल देनेवाली एवं देवियों से पूजित हैं। इनके विधान को यथावत् कहता हूं। जब शुक्लपक्ष की सप्तमी को रविवार हो तो उसे कल्याण सप्तमी या विजया सप्तमी कहते हैं। उस दिन प्रातःकाल गव्य और दूध से नदी में स्नान कर शुक्ल वस्त्र धारण कर पूर्वाभिमुख हो अष्टदल बना पुष्पाक्षत से पूर्वादि क्रम से तपन, मार्तण्ड, दिवाकर, विधात्र, वरुण, भास्कर, अनिल, विकर्तन आदिकों का पूजन करे। तिलपात्र और स्वर्ण ब्राह्मण को देवे। इस प्रकार प्रति मास करे। तेरहवें महीने में स्वर्णशृङ्ग से युक्त गोदान करे। इस प्रकार जो कल्याण

सप्तमी का व्रत करता है वह सम्पूर्ण पापों से छूटकर सूर्यलोक में जाता है दूसरी विशोक सप्तमी जिसका उपवास करने से मनुष्य कभी भी शोक को प्राप्त नहीं होता। माघ शुक्लपक्ष की पञ्चमी को तिल से स्नान करे तथा खिचड़ी का आहार कर षष्ठी को उपवास करे एवं सप्तमी को स्वर्ण की सूर्य की मूर्ति बना पूजन कर गुड़पात्र से युक्त ब्राह्मण को दे तथा मौन रहकर बिना तैल लवण का भोजन करे। इसी प्रकार अन्य फल सप्तमी आदि का विधान वर्णन। इन व्रतों को विधानपूर्वक करनेवाले को विपुल लक्ष्मी की प्राप्ति होती है एवं जन्म-जन्म में अतुल कीर्त्ति मिलती है।

यावत्समास्सप्त नरः करोति यः सप्तमीं सप्तविधानयुक्ताम्।
स सप्तलोकाधिपतिः क्रमेण भूत्वा पदं याति परम्मुरारेः॥

अर्थात् जो इस प्रकार बराबर इन सप्तमियों को विधान से करता है वह क्रम से सप्तलोकाधिपति होकर भगवान् मुरारि के पद को प्राप्त होता है।



भीष्मजी ने पूछा भूलोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक, महर्लोक, जनलोक, तपोलोक और सत्यलोक इन सब का आधिपत्य कैसे हो तथा इस संसार में रूप, आयु, आरोग्य एवं विपुल लक्ष्मी कैसे प्राप्त हो सो कहिये तब पुलस्त्यजी बोले—पहले इन्द्र ने अग्नि और वायु को सुरवैरी दानवों को मारने की आज्ञा दी। इन्द्र के

आज्ञानुसार दोनों ने दानवों का संहार किया। अशक्त अवशिष्ट दानवों ने समुद्र की शरण ली उस दिन से दानव रात्रि में समुद्र से निकल देव मनुष्यादिकों को भक्षण कर दिन में समुद्र में चले जाते इस प्रकार सहस्रों युगों तक यह कार्य चला जलदुर्ग से तीनों लोकों को पीड़ित करने रहे। फिर इन्द्र ने आज्ञा दी कि समुद्र को सुखाओ। तब अग्नि, मारुत बोले यह अन्याय है इसके सिवा अन्य उपाय सोचिये। इतना सुन क्रोधित इन्द्र ने दोनों को शाप दिया कि तुम्हारा मनुष्य योनि में जन्म होगा। जब मनुष्य योनि में गण्डूषों (कुल्लों) से समुद्र पान करोगे तब देवत्व को प्राप्त होओगे। इन्द्र से शापित दोनों देवों का मित्रावरुण द्वारा उर्वशी दर्शन से घट में वशिष्ठ एवं अगस्त्य नाम से उत्पन्न होना। मलयाचल के एक देश में अगस्त्यजी का तपस्या करना। क्रोधित अगस्त्यजी का वरुणालय (समुद्र) पान। अगस्त्यजी को वरदान देने के लिये ब्रह्मा, विष्णु एवं शङ्कर का आगमन। अगस्त्यजी ने वरदान में मांगा कि मेरा विमान दक्षिण दिशा में उदय हो उस समय जो कोई पूजन करेगा वह सप्तलोकों का मालिक होगा तथा पुष्कर में मेरे आश्रम के पास जो अपने पितरों के निमित्त पिण्ड दान करेंगे उनके पितरों को स्वर्गलोक की प्राप्ति होगी। इसलिये अगस्त्यजी को अर्घ्यदान देना चाहिये। अर्घ्यदान की विधि—अगस्त्योदय में प्रत्यूष समय शुक्ल तिलों से स्नान कर शुद्ध वस्त्र पहन अच्छिद्र कलश को माल्य वस्त्रों से युक्त तथा पञ्चरत्न एवं घृतपात्र से युक्त स्थापित करे। चार भुजा सहित अंगुष्ठ प्रमाणवाले सुवर्ण का मध्यभाग एवं भुजदण्डवाला पुरुष ब्राह्मण को दे तथा वस्त्रों से युक्त गौ का दान करे ऐसा उदय से सात रात्रि तक करे। इस तरह सात वर्ष अथवा दश वर्ष वा इससे भी अधिक विधान कई आचार्य बतलाते हैं। साथ-साथ एक वर्ष फल त्याग करे तथा हवन करे इस तरह सात रात्रि करने से सातों लोकों की प्राप्ति होती है।

भीष्मजी ने सौभाग्य एवं आरोग्यप्रद व्रत के विषय में पूछा उत्तर में

पुलस्त्यजी ने महादेव पार्वती के सम्वादरूप वृत को बतलाया पार्वती बोलें हे महादेव ! सावित्री ने मुझको तथा लक्ष्मी को शाप दिया है अतः मैं लक्ष्मी के समान प्रधानता को प्राप्त होऊँ ऐसा वृत कहिये। शङ्कर ने कहा—भाद्र, वैशाख वा मार्गशीर्ष के महीने में शुक्लपक्ष की तृतीया को सफेद सरसों सहित जल से स्नान कर गोरोचन, गोमूत्र, गोदुग्ध, गोघृत, एवं दधि चन्दनयुक्त ललाट में तिलक करे। प्रतिपक्ष तृतीया के दिन पुरुष अथवा सुवासिनी स्त्री रक्तवस्त्र एवं सफेद पुष्पों को धारण करे विधवा एक सफेद वस्त्र कुमारी सफेद सूक्ष्म दो वस्त्रों को धारण करे। तथा षोडशोपचार से देवी का पूजन कर गुरु का पूजन करे। गुरु की पूजा न करने से सम्पूर्ण क्रियायें असफल हो जाती हैं। सम्पूर्ण मासों में नाना पुष्पों से पूजा का विधान। प्रतिपक्ष तृतीया में विप्रमिथुन को भोजन दे वस्त्रानुलेपनों से पूजन कर पुरुष को पीताम्वर एवं स्त्री को रेशमी दो वस्त्र देवे। कुमुदा आदि नामों का उच्चारण कर व्रतान्त में शय्या दान करे तथा चौबीस स्त्री-पुरुषों को भोजन करावे अथवा बारह या आठ को करावे। पहले गुरु की पूजन कर पश्चात् अन्यों की पूजन करे यह अनन्त तृतीया का विधान है। रसकल्याणिनी तृतीया का विधान—माघ मास में शुक्लपक्ष की तृतीया को गन्ध, दुग्ध एवं तिलों से स्नान करे। देवी की पूजा मधु तथा ईख के रस से करे। विधान से पूजन कर विप्रदाम्पत्य को भोजन करावे दो शुक्ल वस्त्र एवं सुवर्ण कमल प्रदान कर लवण वृत ग्रहण करे। माघ में लवण, फाल्गुन में गुड़, चैत्र में मक्खन, वैशाख में शहद, ज्येष्ठ में जल, आषाढ़ में जीरा, श्रावण में क्षीर, भाद्रपद में दही, आश्विन में घृत, कार्तिक में माक्षिक (मधु), मार्गशीर्ष में धनियां एवं पौष में शर्करा का त्याग करे। व्रतपूर्ति में करक (मिट्टी का पूर्णपात्र) प्रदान करे तथा दिन की द्वितीय वेला में भक्ष्यपात्र से युक्त लड्डू, सेव आदि क्रमशः सब मासों में प्रदान करे। नित्य उपवासी रहे अशक्त हो तो रात्रि में भोजन करे। फिर माघ में कलश के ऊपर शर्करा एवं सुवर्ण की गौरी की मूर्त्ति को प्रदान करे।

पाप नाशिनी तृतीया का वर्णन—इसका आरम्भ अषाढ़, ब्रह्म,(अभिजित)मघा,हस्त एवं मूल नक्षत्र से होता है इसमें भी देवी पूजा का ही विधान है। वृतान्त में सपत्नीक ब्राह्मण की वस्त्राभरणों से पूजन करे तथा शय्या-दान करे। इन व्रतों के सुनने तथा सुनानेवाला कल्प पर्यन्त शक्र(इन्द्र)लोक में पूजित होता है। शङ्करजी बोले हे पार्वति ! इस तरह व्रतपरायण स्त्री के लिये सावित्री का शाप क्या वस्तु है। विष्णु की स्त्री होने से लक्ष्मी वन्दनीय है उसके लिये क्षीरसमुद्र का मथन किया मैंने भी तुम्हारे लिये दक्षयज्ञ नष्ट किया तुम दोनों की हम आज्ञा करनेवाले हैं कोई तरह का भय मत करो। इतना कह शङ्कर का विष्णु के पास जाना। शङ्करजी ने वैष्णवधर्म सुनने के लिये कहा किन्तु विष्णु ने कहा कि मैं अपना धर्म अभी ख्यापित नहीं करूंगा। आपका बताया हुआ माहात्म्य सम्पूर्ण पापों को नष्ट करनेवाला है। भीष्मजी के द्वारा मधुरवाणी, जन सौभाग्य बुद्धि एवं विद्या में कुशलता, स्त्री-पुरुष में अभेद, बन्धुओं में सङ्ग (मेल) एवं विपुल आयु किस व्रत से प्राप्त होता है ऐसा पूछने पर पुलस्त्यजी ने सारस्वत व्रत का विधान बतलाया कि सरस्वती की पूजन कर स्तुति करे रविवार वा ग्रहतारा बल से इसे आरम्भ करे। लक्ष्मी, मेधा आदि नामों का उच्चारण कर प्रतिपक्ष पञ्चमी को गोदान करे। पुस्तक एवं कमण्डलुयुक्त सरस्वती का ध्यान कर मौनव्रत से सायं प्रातः भोजन करे। सारस्वतव्रत के पठन एवं श्रवण का माहात्म्य।



भीष्मजी ने पूछा हे विप्रेन्द्र ! शङ्करजी ने कौन-से वैष्णवधर्म बतलाये उनका क्या फल है वर्णन कीजिये। पुलस्त्यजी ने कहा पहले रथन्तर कल्प में ब्रह्मा ने

महादेवजी से पूछा कि अल्प तप से ही अनन्त ऐश्वर्य एवं आरोग्य व मोक्ष कैसे प्राप्त होता है। महादेवजी बोले—वाराह कल्प में द्वापर युग में विष्णु तीन रूप से अवतार धारण करेंगे। द्वैपायन ऋषि, बलराम और कृष्ण। भगवान् की आज्ञा से त्वष्टा द्वारकापुरी की रचना करेंगे। वहां वृष्णि, कुरु और देव गन्धर्वों के साथ बैठे हुए भगवान् से पाण्डुपुत्र भीमसेन इस विषय में प्रश्न करेगा उसके उदर में वृक नाम अग्नि का निवास है वह व्रत व उपवास करने में असमर्थ है। तब श्रीकृष्ण उसके प्रश्न का उत्तर देते हुए कहेंगे यदि तुम अष्टमी, चतुर्दशी, द्वादशी व अन्य दिन नक्षत्रों में उपवास करने में असमर्थ हो तो आगे आनेवाली तिथि का विधानपूर्वक उपवास करो जिससे तुम्हें परमपद की प्राप्ति हो सकती है। माघ शुक्ला दशमी को घृत से अभ्यञ्जन (उबटना) कर तिलयुक्त जल से स्नान करे विधान से विष्णु की पूजन करे। एकादशी को निराहार रहकर रात्रि में हवन करे। द्वादशी के दिन क्षीर भोजन करे। पृथ्वी पर शयन करे तथा इतिहास सत्कथा श्रवण करे। द्वादश विप्रों से हवन करावे वस्त्राभूषणों से उनकी पूजा करे प्रातःकाल तेरह सुवर्ण शृङ्गवाली, रौप्य खुर, कांस्य दोहनपात्र से युक्त बछड़ों सहित गायोंका दान करे तथा शय्या दान करे। भीमसेन के द्वारा करने से इसका नाम भीम द्वादशी हुआ। यह पूर्व कल्पों में कल्यानी नाम से विख्यात थी इस कल्प में तुमही सर्वप्रथम कर्त्ता बनो। इससे इसका नाम भीम-द्वादशी होगा। भीमसेन के बाद अन्य व्रतकर्त्ताओं का वर्णन।

ब्रह्माजी ने वेश्याओं के समाचार के विषय में पूछा उत्तर में शङ्कर बोले उसी द्वारिकापुरी में वासुदेव कृष्ण के सोलह हजार रानियां होंगी श्रीकृष्ण वसन्त समय में उनके साथ क्रीड़ा करेंगे। सम्पूर्ण आभूषणों से युक्त साक्षात् कामदेव के समान रूपवाला जाम्बवतीपुत्र साम्ब उनके पास से जायेगा वे स्त्रियाँ जब अभिलाषापूर्वक उसे देखेंगी तो श्रीकृष्ण शाप देंगे जो सामने ही तुमने ऐसा चित्त को दूसरी ओर लगाया है अतः तुम्हें चोर हरण करेंगे इतना सुन स्त्रियों द्वारा भगवान्

से प्रार्थना करना। प्रसन्न हुए श्रीकृष्ण ने कहा दाल्भ्य ऋषि तुम्हें व्रत कहेंगे इतना कह उनको छोड़ भगवान् का अन्तर्धान। बहुत वर्षों बाद वही कार्य हुआ जो भगवान् ने कहा था। चोरों से हरी जाने पर दाल्भ्य का उनके साथ संयोग। स्त्रियों ने वेश्याधर्म के विषय में ऋषि से प्रश्न किया तब दाल्भ्य ने कहा तुमलोग मानस सरोवर में स्नान कर रही थी उस वक्त नारदजी आये। गर्वित हो तुमलोगों ने उन्हें प्रणाम नहीं किया और पूछा कि हमारे पति नारायण कैसे हों ऐसा उपदेश कीजिये तब नारदजी बोले चैत्र एवं वैशाख शुक्लपक्ष में द्वादशी के दिन दो शय्या के देने से निश्चय ही तुम्हारे दूसरे जन्म में नारायण भर्ता ( पति ) होंगे और जो रूप एवं सौभाग्य के अभिमान से तुमलोगों ने प्रणाम नहीं किया अतः शीघ्र ही तुम्हारा उनसे वियोग हो जायगा तथा चोरों द्वारा हरी जाओगी और वेश्यात्व को प्राप्त होओगी। इस तरह नारद और केशव के शाप से सम्पूर्ण स्त्रियां वेश्यात्व को प्राप्त हुईं। दाल्भ्य ने कहा पहले देवासुर संग्राम में देवों द्वारा मारे गये हजारों दैत्यों की विवाहित स्त्रियों को तथा उनसे बलात्कारपूर्वक भोगी हुई स्त्रियों को देवेश ने कहा इस समय भक्तिमती होकर वेश्याधर्म से रहो तुम्हें राजा तथा स्वामी से वृत्ति मिलेगी। शक्त्यनुसार सबको सौभाग्य मिलेगा जो कोई शुल्क ले तुम्हारे पास आवे उसकी सेवा बिना छलकपट एवं प्रीतिभाव से करो तथा देव पितरों के दिन शक्त्यनुसार पृथ्वी सुवर्ण और धान्यादि देवो। अब तुम्हारे लिये जो व्रत कहता हूं उसे करो। जिसको वेदविदों ने संसार से पार उतरने के लिये पर्याप्त कहा है। रविवार के दिन जब हस्त, पुष्य अथवा पुनर्वसु नक्षत्र हो उस दिन स्त्री सर्वौषधी के जल से स्नान करें इससे पञ्चबाण हरि प्रसन्न होते हैं अनङ्ग के नामों से विष्णु की पूजा विधान से करे। तथा वेदपारङ्गत ब्राह्मण को पूजा कर घृतपात्र से युक्त एक सेर चावल देवे। इस तरह सम्पूर्ण रविवारों को करे। तेरह महीनों के बाद सुसज्जित शय्या सहित गोदान करे। उद्यापन कर विसर्जन करे। यदि व्रत में गर्भ, सूतक, राजकोप, दैवकोप, मानुषकोप

और ग्रहण से विघ्न हो जाय तो यथाशक्ति ५८ वार करे यही वेश्याओं के लिये धर्म है। इस व्रत के करने का फल-वर्णन।



ब्रह्माजी ने शङ्कर से पूछा इस संसार में स्त्री एवं पुरुष के शोक, व्याधि एवं भय को दूर करनेवाले वृत का वर्णन कीजिये। शङ्कर बोले पत्नी सहित विष्णु क्षीरसमुद्र में सदा निवास करते हैं श्रावण की कृष्णपक्ष द्वितीया को विष्णु का पूजन करे एवं गौ, भूमि, हिरण्यादि का दान करे इसे अशून्यशयना द्वितीया कहते हैं। तैल, क्षार एवं लवण का त्याग कर रात्रि में भोजन करे प्रातःकाल लक्ष्मीपति सहित शय्या, पादुका, जूता, छत्र एवं चामर का दान करे। वित्त शाठ्य न करे। सपत्नीक विप्र को भोजन करा सुवर्ण का दान करे। अशून्य व्रत करनेवाले को विष्णुलोक की प्राप्ति होती है। ब्रह्माजी ने आरोग्य एवं ऐश्वर्यादि की अभिवृद्धि करनेवाले मङ्गल व्रत के फल के विषय में पूछा तब शङ्कर बोले इस विषय में विरोचन एवं शुक्र का सम्वाद कहता हूं। एक बार विरोचन के रूप को देख शुक्राचार्य हँसे विरोचन ने उनसे हँसने का कारण पूछा तब भृगु ने वीरभद्र की उत्पत्ति का वर्णन किया वही वीरभद्र शङ्करजी के वरदान से भूमिपुत्र अङ्गारक नाम से हुआ जिसकी गणना नवग्रहों में है उसीका व्रत करने से तुम्हारा सुन्दर रूप है। दूरदर्शिनी एवं नाना-नाना प्रकार की तुम्हारी रुचि है अतः तुम्हारा नाम विरोचन है। विरोचन ने इस वृत के माहात्म्य को पूछा तब शुक्र बोले मङ्गल के दिन चतुर्थी को यह व्रत आरम्भ करे मङ्गल की विधानपूर्वक रक्त पुष्पों से पूजन कर अर्घ्य प्रदान करे वृत समाप्ति में उद्यापन कर सुवर्ण की मङ्गल की मूर्त्ति एवं गोदान करे तथा ब्राह्मणों की भोजन वस्त्रादि से पूजा करे। मङ्गल वृत का फल एवं माहात्म्य।

## २५ आदित्यशयनव्रतविधानवर्णनम् २४८

भीष्मजी ने पूछा यदि कोई उपवास में असमर्थ हो ऐसे व्यक्ति को फल उपवास का ही मिले ऐसा व्रत वर्णन कीजिये। तब पुलस्त्यजी ने आदित्यशयन नामक व्रत का वर्णन किया। इसमें हस्त नक्षत्र युक्त सप्तमी तथा सूर्य सङ्क्रान्ति हो वह तिथि सम्पूर्ण कामों को देनेवाली है। उमा महेश्वर एवं सूर्य की पूजन करे इन दोनों में भेद नहीं है। रात्रि में भोजन करे। विधानपूर्वक पूजन कर वृत समाप्ति में सुवर्ण का अष्टदल आठ अंगुल का तथा सुलक्षणा शय्या प्रदान करे। ब्राह्मणों की विधान से पूजनकर कपिला गौ का दान करे। यह व्रत आचारहीन दाम्भिक गौ, ब्राह्मण एवं ऋषियों की निन्दा करनेवाले को न कहे। इससे सुन्दर पुत्र एवं धनधान्यादि की प्राप्ति तथा रोगादिकों का नाश होता है। विशेष क्या कहूं यह वृत करनेवाला नरक में गये हुए पितरों को भी स्वर्ग में पहुंचा देता है। वित्तशाठ्य करनेवाला दोषों को प्राप्त होता है।

## २६ रोहिणीचन्द्रशयनव्रतविधानम् २५०

भीष्मजी ने पूछा कि चन्द्रमा के ऐसे व्रत का वर्णन करो जिससे दीर्घ आयु, आरोग्य एवं कुलवृद्धि हो। पुलस्त्यजी बोले इस विषय में रोहिणी चन्द्रशयन व्रत बतलाया है कि सोमवार को शुक्ल पञ्चदशी में अथवा पूर्णिमा को रोहिणी नक्षत्र में इन्दु के नामों से नारायण की पूजा करे तथा सोम के नामों का कीर्त्तन करे। इस तरह एक वर्ष पर्यन्त वृत कर समाप्ति में शय्यादान एवं रोहिणी चन्द्रमा की सुवर्ण की मूर्त्ति जिसमें चन्द्र छः अङ्गुल प्रमाण रोहिणी चार अङ्गुल होनी चाहिये आठ मोतियों सहित तथा सफेद नेत्र होने चाहियें। शङ्ख एवं वस्त्र तथा पात्र सहित गौ देवे। सपत्नीक ब्राह्मण की पूजा करे उसमें रोहिणी एवं चन्द्रमा की भावना रक्खे। इस व्रत को करने की फलश्रुति का वर्णन।

---

## २७ तटाकप्रतिष्ठाविधिवर्णनम् २५३

भीष्मजी ने पूछा हे ब्रह्मन्! तालाब, वगीचा, कूप, वापी, नलिनी एवं देव मन्दिर के प्रतिष्ठा का विधान वर्णन कीजिये पुलस्त्यजी बोले उत्तरायण सूर्य में शुक्लपक्ष में शुद्ध स्थान में ब्राह्मणों द्वारा प्रतिष्ठा करवावे। चारों तरफ से चार हाथ की वेदी तथा सोलह हाथ मण्डल बनावे वेदी के चारों तरफ गर्त्त रत्निमात्र तीन मेखला अथवा नौ, पांच, सात भी होती है। आठ होता एवं आठ जापक (जप करनेवाले) होने चाहिये। पच्चीस ऋत्विज तथा सबको सुवर्ण का आभूषण देवे। सबको समान एवं आचार्य को दुगुना देवे। यजमान सपत्नीक पश्चिम द्वार से यज्ञमण्डप में प्रवेश करे। कलश की स्थापना कर विनायक, ब्रह्मा, विष्णु, शङ्करादि सम्पूर्ण देवों की पूजन कर वेदमन्त्रों का उच्चारण एवं बलिदान करे। विधानपूर्वक वसन्त समय में करने से अश्वमेध यज्ञ के समान फल होता है। इसे करनेवाला ब्रह्मस्थान में जाता है तथा स्वरादि अनेक लोकों में भ्रमण करता हुआ विष्णुलोक में चला जाता है।

## २८ पादपारोपणविधिवर्णनम् २५६

भीष्मजी ने वृक्षादि के आरोपण के विषय में पूछा तब पुलस्त्यजी बोले इसका विधान तालाब विधि के समान ही है। मण्डपादि की रचना कर ब्राह्मणों का वस्त्र एवं सुवर्णादि से पूजन करे। वृक्षों की वस्त्र एवं माल्य चन्दनादि से पूजन कर सुवर्ण की सूची (सूई) से कर्णवेधन करे। अञ्जन लगावे गुग्गुल का धूप देवे। उन्हें सप्तधान्य में स्थिर करे। कांस्य दोहवाली व सुवर्ण शृङ्गवाली पयस्विनी गौ को वृक्षों के मध्य से निकाले। ऋग्, यजु, साम मन्त्रों का गायन करे। जौ काले तिल एवं घृत से हवन करे लकड़ी (समिधा) पलास, (ढाक) की श्रेष्ठ बतलाई है। चौथे दिन यह उत्सव करे पुनः प्रतिष्ठा कर आचार्यादिकों को दक्षिणा दे उनसे क्षमा याचना करे। पीपल का वृक्ष धनदेनेवाला, अशोक शोक-

नाशक, प्लक्ष यज्ञ देनेवाला, क्षीरी आयु देनेवाला कहा है। जम्बुकी कन्यादेनेवाली, दाडिमी स्त्रीप्रद बतलाई है। इस तरह नाना वृक्षों के आरोपण करने से नाना तरह के फल बतलाये हैं।

## २९ सौभाग्यशयनव्रतविधानम् २५८

पुलस्त्यजी ने कहा कि अन्य सम्पूर्ण कामनाओं को देनेवाले व्रत को कहता हूं। पहले तीनों लोकों के दग्ध होने पर सम्पूर्ण प्राणियों का सौभाग्य एक स्थान में स्थित हो गया। पश्चात् कितने ही ( अज्ञात ) काल बाद पुनः भगवान् विष्णु को संसार रचने की उत्कण्ठा बढ़ी। तब अग्नि की भीषण ज्वाला पिङ्गाकार रूप में उत्पन्न हुई। जिससे अभितप्त हुआ सौभाग्य जो विष्णु के वक्षःस्थल का आश्रय ले स्थित था रसरूप में पृथ्वी पर आया। उसको अन्तरिक्ष से गिरता देख प्रजापति दक्ष ने पान किया। जिससे दक्ष का बल एवं तेज वृद्धि को प्राप्त हुआ। शेष जो पृथ्वी पर गिरा उसके आठ भाग हो गये। फिर सौभाग्य को देनेवाली सप्त औषधियां हुईं। पहिले योगज्ञानविद् दक्ष ने जो रस पिया उससे सती हुई। उसीका दूसरा नाम ललिता हुआ। उस त्रैलोक्यसुन्दरी से पिनाकपाणि शङ्कर ने विवाह किया। त्रिलोकी को सौभाग्य एवं भुक्तिमुक्ति देनेवाली ऐसी भगवती की आराधना कर मानव क्या प्राप्त नहीं कर सकता अर्थात् सबकुछ प्राप्त कर सकता है।

इस पर भीष्मजी ने पूछा हे मुने! उस ललिता की आराधना का विधान कहिये। पुलस्त्यजी ने कहा—वैशाख शुक्ल तृतीया को प्रातःकाल तिलककर ललिता के साथ विश्वेश भगवान् शङ्कर की षोडशोपचार से पूजा करे। क्योंकि उसी दिन भगवान् शङ्कर ने सती का पाणिग्रहण किया था। भगवान् शङ्कर की पूजा कर सौभाग्याष्टक अर्पण करे। व्रत की सफलता के लिये द्विजदाम्पत्य की वस्त्रालङ्कार से पूजन कर स्वर्ण की प्रतिमायुक्त सौभाग्याष्टक दे। इस प्रकार

हर वर्ष तृतीया का व्रत करे। पश्चात् व्रतान्त में शय्यादान तथा गाय के साथ बैल का दान करे। इस प्रकार जो सौभाग्यशयन व्रत करता है वह सम्पूर्ण कामनाओं को प्राप्त कर शिवलोक को प्राप्त होता है।



भीष्मजी ने पूछा कि भगवान् विष्णु ने किस कारण से दैत्यराज बलि से तीन पद पृथ्वी की याचना की एवं वहां पर भगवान् ने कितने दैत्यों का दमन किया। इस वामनावतार का चरित्र विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये।

पुलस्त्यजी ने कहा आपने बहुत सुन्दर पूछा। हे भीष्म! पहिले कृतयुग में दैत्यों ने देवताओं को पराजित कर सम्पूर्ण भूमण्डल पर आधिपत्य कर लिया तब दुःखित हो इन्द्र देवताओं के साथ ब्रह्माजी की शरण में गया। वहां जाकर देवराज ने कहा हे देव! जगत् महान् आपत्ति में है आप क्या नहीं जानते हैं। आपके वरदान से दैत्यों ने सर्वस्व छीन लिया है। अतः आप जगत् के शान्त्यर्थ शीघ्र ही उपाय का चिन्तन करें। इस पर ब्रह्माजी ने कहा कि मैं वरदान से गर्वित उनको जानता हूं। ऐसा कह ब्रह्माजी ने भगवान् विष्णु का ध्यान किया। सबके देखते-देखते भगवान् का उपस्थित होना एवं ब्रह्माजी से कहना कि जिस के लिये आपने मुझे याद किया है सो मैं आ गया हूं। तब ब्रह्माजी ने कहा हे प्रभो! आपकी महती कृपा है। वाष्कलि ने सम्पूर्ण त्रिलोकी को जीत लिया है अतः आप इन्द्र की सहयता कीजिये। तदनन्तर भगवान् वासुदेव ने कहा वाष्कलि तो आपके वरदान से ही अवध्य

है इस कारण किसी युक्ति से उसका बन्धन करना चाहिये। मैं दानवों का विनाश करनेवाला वामन रूप धारण करूँगा। मेरे साथ इन्द्र भी वाष्कलि के घर में जाकर मेरे लिये याचना करे कि यह वामन ब्राह्मण है इसको तीन पद पृथ्वी दीजिये। इन्द्र के ऐसा कहने पर दानवेन्द्र अपना जीवन भी दे सकता है। दानवेन्द्र का प्रतिग्रह लेकर उसे वचनों में बान्धकर पाताल में बसा दूँगा। तत्पश्चात् भगवान् विष्णु का अन्तर्धान होना एवं कालान्तर में अदिति के गर्भ से वामन रूप में प्रगट होना। उस समय सब नदियां स्वच्छ जलवाहिनी हो गई शीतल मन्द सुगन्ध पवन बहने लगी। स्वर्गलोक में नगाड़े बजने लगे गन्धर्वलोग आनन्द से नाचने गाने लगे। देवगण स्तुति करने लगे एवं परस्पर कहने लगे यह वामनदेव कैसे देवकार्य करेंगे। उनके ऐसी चिन्ता करते-करते ही भगवान् वामन का शक्र के साथ बलि के घर में प्रवेश। युद्धदुर्मद दानवों ने ब्राह्मण वटु के साथ इन्द्र को देख दानवेन्द्र से जाकर कहा हे प्रभो! द्विजमुख्य ब्राह्मण के साथ इन्द्र अकेला ही आ रहा है कहिये क्या करें। तब दैत्यराज ने कहा देवराज को आने दो वह मेरे पूज्य हैं। इतने ही में भगवान् वामन का इन्द्र के साथ प्रवेश। राजा बलि द्वारा उनको नमस्कारपूर्वक कहना कि आज त्रिलोकी में मेरे से कोई भी धन्य नहीं है जो मैं इन्द्र को अपने घरपर आया देखता हूं। जो यह अर्थ की कामना से मेरी याचना करेगा तो मैं निश्चय ही परमार्थ के लिये प्राण भी दे दूँगा और दारा पुत्रादि की तो बात ही क्या है। ऐसा कह राजा बलि ने उनका स्वागत किया एवं अच्छी तरह पूजा की तथा कहा कि आज मेरा घर पवित्र हो गया है। आपका दर्शन कोई अल्प तप से नहीं होता है। आप मेरे घरपर जिस कार्य से आये हैं वह कहिये। इस पर इन्द्र ने कहा हे वाष्कले! मैं आपको अच्छी तरह जानता हूं आपने जो कहा यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है। आपके द्वार पर आया हुआ कोई भी विमुख नहीं लौटता है। आप याचक के लिये कल्पवृक्ष हैं। कान्ति में आप सूर्य सदृश, गाम्भीर्य में सागरोपम, सहिष्णुता

में पृथ्वी सम और श्री में नारायण के समान हैं। यह वामन कश्यपजी के कुल में उत्पन्न हुआ है। यह तीन पद भूमि की याचना कर रहा है। हे वाष्कले! आपने पराक्रम से तीनों लोकों को जीत लिया है इस कारण मैं तो निर्धन हो गया हूं नहीं तो मैं ही दे देता। अतः परमार्थ के लिये आप से याचना करता हूं। यदि आपकी रुचि हो तो वामन के लिये शीघ्र दान दीजिये।

तब वाष्कलि ने कहा हे देवेन्द्र! आप का स्वागत हो आप जल्दी ही कल्याण को प्राप्त होइयेगा। आप का आगमन तो मेरे उद्धारार्थ ही हुआ है। आपने तीन पद भूमि की ही याचना क्यों की। मेरे स्त्रियां, पुत्र, गौ एवं त्रिलोकी इस ब्राह्मण के लिये लीजिये। आप किसी तरह का सङ्कोच मत कीजिये। मुझे इसमें बड़ी लज्जा होती है जो आप तीन पद भूमि ही मांगते हैं वह भी ब्राह्मण के लिये। ऐसा सुन दैत्याचार्य शुक्र ने कहा आप राजा हैं आप युक्ता-युक्त को नहीं जानते हैं कि किसको क्या देना चाहिये। आप पहिले मन्त्रियों से घर में सलाह कर लीजिये। यह वामन नहीं है यह साक्षात् भगवान् विष्णु हैं। यह तुम्हारा मातृहा-पितृहा है एवं वंशच्छेदन करनेवाला है। आप इनको मक्षिका के पाद बराबर भी भूमि प्रतिग्रह में देंगे तो शीघ्र ही आप विनाश को प्राप्त हो जाइयेगा इसमें सन्देह नहीं है। गुरु के वचनों को सुनकर राजा बलि ने कहा –

प्रतिज्ञापालनं कार्यं सतां धर्मः सनातनः। यद्येष भगवान्विष्णुर्नास्तिधन्यतरो मया गृह्य प्रतिग्रहं मत्तो यदि देवान्बुभूषति। भूयोऽपि धन्यतान्नीतो देवेनानेन वै गुरो!

यं योगिनो ध्यानयुक्ता ध्यायमाना हि दर्शनम्।
न लभन्ते तथा विप्रास्सोऽयं दृष्टो मयाऽद्य वै॥
उपदिष्टोऽस्मि भवता बालत्वे चाऽवधारितम्।
शत्रावपि गृहायातो मास्त्वदेयन्तु किञ्चन॥

प्रतिज्ञा पालन करना सज्जनों का सनातनधर्म है। यदि यह भगवान्

विष्णु हैं तब तो मेरे से धन्यतर अन्य कोई नहीं है। यदि मेरे से प्रतिग्रह ग्रहण कर देवों का पालन करेगा तो फिर भी इस देव द्वारा मैं धन्यता को प्राप्त होऊँगा। जिसका ध्यानयुक्त हो योगीजन ध्यान करने पर भी दर्शन नहीं कर पाते वही आज विप्ररूप से मुझे दर्शन देने आया है। आपने ही तो मुझे बालपने में उपदेश दिया था कि शत्रु भी घर पर आ जाये तो ना मत कहना। इसी बातको सोचकर हे गुरो ! मैं अपने प्राणों को भी वामन को दे दूँगा। ऐसा सुन शुक्राचार्यजी लज्जा से नतमस्तक हो गये। पश्चात् बलि द्वारा वामन को तीन पद भूमि का दान। वामन का विराट्‌रूप धारण कर तीनों लोकों में परिक्रमण किया प्रथम चरण से सूर्य द्वितीय से ध्रुव एवं तृतीय से ब्रह्माण्ड को ताड़न किया। अङ्गुष्ठ के अग्रभाग से अण्ड के भिन्न होने पर बहुत जल निकला जो सम्पूर्ण लोकों का अतिक्रमण कर पुष्कर में प्रविष्ट हुआ हे भीष्म ! वही जलधारा विष्णुपदी गङ्गा हुई। फिर वामन भगवान् ने बलि से कहा मेरे तीसरे पद को पूर्ण करो। इसपर राजा बलि नतमस्तक हो मौन हो गया। तदनन्तर बलि ने कहा हे प्रभो ! आपने जितनी पृथ्वी पहिले रची है वह मैंने तो कहीं गुप्त नहीं की है। भूमि तो अल्प है आप दीर्घ है एवं मैं रचने में असमर्थ हूं। ऐसा सुन प्रसन्न हुए विष्णु ने कहा हे दानवेन्द्र ! मैं तुम्हारा क्या काम करूँ। तब वाष्कलि ने कहा हे देवेश ! मैं तो आपकी भक्ति मांगता हूं एवं आपके हाथ से मेरा मरण हो जिससें तपस्वियों को भी दुर्लभ श्वेतद्वीप को प्राप्त होऊँ।

दैत्यराज बलि के वचन सुन भगवान् ने कहा एक युगान्तर बाद मैं वाराह रूप धारण कर तुम्हें मारूँगा। तत्पश्चात् बलि का दैत्यों के साथ पाताल प्रवेश। यह भगवान् त्रिविक्रम का आख्यान गङ्गोत्पत्ति से युक्त सम्पूर्ण पापों का नाश करनेवाला एवं विष्णुपद को देनेवाला है।

---

३१ ## नागतीर्थ वर्णनम् २७३

## ब्रह्मणा सर्पान्प्रति "जनमेजयाद्दाहो भविष्यतीति" शापदानम् २७

## शिवदूतीचरित्रवर्णनम् २७८

भीष्मजी ने पुनः पूछा कि हे भगवन्! वाष्कलि का बन्धन जिस कार हुआ तथा भगवान् त्रिविक्रम रूप धारण कर बलि का संयमन किया वह ब आश्चर्यकर है। यह सब तो मैंने सुना अब नागतीर्थ और पिशाचों की उत्पत्ति कहिये तथा शिवदूती का चरित्र भी कहिये किसके द्वारा पुष्कर अन्तरिक्ष में ले जाया गया यह सम्पूर्ण मुझे कहिये।

पुलस्त्यजी ने भीष्म के प्रश्न को सुन कहा हे राजन्! आपका प्रश्न महान् है फिर भी जैसे हुआ वह सम्पूर्ण कहता हूं। वैवस्वत मन्वन्तर में जब तीनों लोक बलि से आक्रान्त हो गये तब भगवान् ने वामन रूप से बलि का संयमन किया। अब नागतीर्थ की उत्पत्ति सुनो। अनन्त, वासुकि, तक्षक, महाबल, कर्कोटक, नागेन्द्र, पद्म, महापद्म, शङ्ख कुलिक और अपराजित आदि सर्पों से संसार आपूरित हो गया। ये बड़े कुटिल, भीमकर्मा एवं विषधर हुए इनसे प्राणियों का नित्यप्रति परम दारुण क्षय होने लगा जिसको देख दुःखि प्रजा अशरणशरण परमेश्वर ब्रह्माजी की शरण में गई।

प्रजा ने ब्रह्माजी से निवेदन किया कि हे परमेश्वर! तीक्ष्ण दातोंवाले सर्पों से हमारी रक्षा कीजिये। प्रति दिन इन सर्पों से मनुष्य, पशु-पक्षी आदि नाश को प्राप्त हो रहे हैं। आप द्वारा रचित सृष्टि इन भुजङ्गमों से क्षय हो रही है। इस बात को जानकर आप जैसा उचित हो कीजिये। तब ब्रह्माजी ने कहा मैं आपलोगों की रक्षा करूँगा। अब आपलोग स्वस्थ हो अपने-अपने घर जाइये। इस प्रकार कहनेपर सम्पूर्ण प्रजा ब्रह्माजी की स्तुति कर एवं परम प्रसन्न हो अपने-अपने घर आ गई। प्रजा के चले जाने पर ब्रह्माजी ने वासुकि आदि नाग प्रमुखों का आवाहन कर परमकुपित हो शाप दिया कि

तुमलोग प्रतिदिन मनुष्यादि प्राणियों का नाश करते हो अतः भावि वैवस्वत मन्वन्तर में तुम्हारा घोर क्षय होगा एवं सोमवंशीय राजा जनमेजय द्वारा सर्प-यज्ञ में तुम्हारा विनाश होगा।

पुलस्त्यजी कहते हैं कि इस प्रकार ब्रह्माजी के कहने पर कम्पित सर्पों ने ब्रह्माजी के चरणों पर गिर यह कहा हे भूतभावन! हमारी जाति कुटिल है एवं विषोल्बणत्व, क्रूरत्व और दन्दशूकत्व आप द्वारा ही सम्पादित है फिर आप हमें शाप क्यों देते हैं। हे देवेश! हमारी मर्यादा, पृथक्-पृथक् स्थान एवं मनुष्यों का और हमारा समय निर्धारित कर दीजिये एवं जनमेजय के सर्पयज्ञ से रक्षा का उपाय कहिये। इसपर ब्रह्माजी ने कहा जरत्कारु नाम का एक ब्राह्मण होगा उसको तुम्हारी बहिन जरत्कन्या दे देना उससे जो सन्तान होगी वह तुम्हारी रक्षा करेगा एवं सुतल, वितल और तलातल इन तीन स्थानों में जाकर रहो। अष्टम वैवस्वत मन्वन्तर में सर्पभक्षक काश्यपेय गरुड़ होगा तब तुम्हारी सन्तानों का सूर्य के तेज से नाश होगा एवं तुम्हारा अपकार करनेवाले मनुष्यों का भक्षण करो तथा मन्त्रौषध से युक्त मानवों से डरते रहो। ब्रह्माजी के ऐसा कहने पर वे सब रसातल में चले गये। कालान्तर के पश्चात् उन्होंने सोचा कि हमारा क्षय करनेवाला जनमेजय होगा अतः जगद्वन्द्य ब्रह्माजी को छोड़ और कहां क्या सहारा है ऐसा विचार कर वे लोग पुष्कर में, जहां ब्रह्माजी यजन कर रहे थे, गये। यज्ञपर्वत पर पहुंचकर नागों ने शीतल जलधारा देख उत्तराभिमुख हो स्थित हो गये। हे भरतर्षभ! वही स्थान पृथ्वी पर नागतीर्थ से विख्यात हुआ। श्रावण की पञ्चमी को नागतीर्थ में स्नान करनेवालों के कुल को सर्प कभी भी पीड़ा नहीं देते एवं नागतीर्थ में श्राद्ध का महत्त्व तथा नागपञ्चमी का विधान कथन। पुनः भीष्मजी ने पूछा कि शिवदूती का चरित्र वर्णन कीजिये। तब पुलस्त्यजी ने उत्तर दिया हे नृप! भगवान् शङ्कर की जटा से उत्पन्न शिवदूती का नीलगिरि पर चिरकाल तक तप करना एवं अखिल जगत् को ग्रसन करने के उद्देश्य से पञ्चाग्नि

की साधना। उसके अनन्तर ब्रह्माजी से प्राप्त वर रुरु नाम का असुर समुद्र के मध्य में रत्नाख्यपुर में रहता था जो करोड़ों दैत्यों द्वारा पूजित हुआ। वह दैत्य देवताओं को जीतने की इच्छा से लोकपाल के पुर में गया। उस महा असुर के उठने पर समुद्र का जल वेग से बढ़ा एवं उसके सहचरों के सङ्ग भी सिन्धुजल में से निकले तथा काञ्चन सूत्रों से युक्त घोड़े असंख्य और सूर्य रथ के समान ध्वजायुक्त रथ भी उनके साथ थे। रुरु का देवताओं के साथ युद्ध तथा देवताओं का भयविह्वल हो दौड़ कर नीलगिरि पर जहां भगवती शिवदूती तप कर रही थी जाना। भगवती ने देवताओं को भयभीत देखकर उनसे पूछा तुमलोग इन्द्र सहित क्यों दौड़ रहे हो। तब देवताओं ने कहा हमारे पीछे भीम पराक्रमी रुरु दैत्य चतुरङ्गिणी सेना के साथ आरहा है उससे दुःखित होकर हम आपकी शरण में आये हैं। इस प्रकार देवताओं के वचन सुनकर भगवती उच्च स्वर से हँसी। हँसती हुई उस भगवती के वदन से पाश और अङ्कुश को धारण किये हुई सुन्दरियों का प्रगट होना। उनसे आवृत्त हुई भगवती का देवताओं से कहना कि भय मत करो। इतने ही में रुरु दैत्य का सेना के साथ आगमन एवं उनके साथ युद्ध। युद्ध में दैत्यों का नाश देख रुरु का माया रचना जिससे देवियों व देवताओं का मोहित होना पश्चात् भगवती का महाशक्ति से दैत्य को ताड़ित कर माया का नाश करना। माया के नाश होने पर रुरु का पाताल में प्रवेश वहां भी परमेश्वरी को शक्तियों के साथ सामने देखना। भगवती शिवदूती द्वारा दैत्येन्द्र का नखाग्र से शिर छेदना एवं चर्म को साथ ले पाताल से पुष्कर तथा वहां पुनः नीलगिरि पर पहुंचना। वहां पर उन देवियों द्वारा भोजन की याचना करने पर शिवदूती का शङ्कर को स्मरण करना। शिवदूती के कथनानुसार भगवान् शङ्कर का नाना प्रकार का भोजन प्रदान। देवियों के भोजन के विषय में हास्य करनेवाले को दरिद्रता एवं नाना प्रकार के कष्टों की प्राप्ति होती है। शङ्कर द्वारा शिवदूती की स्तुति। शिवदूती-स्तोत्र की महिमा।

भीष्मजी ने प्रश्न किया कि हे महामते! मनुष्य किस कर्म विपाक से प्रेतत्व को प्राप्त करता है एवं किस कर्म से छूटता है। तब पुलस्त्यजी ने कहा हे नृपसत्तम! मैं इस बात को तुम्हें सम्पूर्ण कहता हूं जिसको सुनकर मानव पुनः मोह को प्राप्त नहीं होता। सज्जनों से सम्भाषण करने से तथा पुण्यतीर्थों के अनुकीर्त्तन से मनुष्य प्रेतयोनि से छूटता है। इसी पर एक पृथु नामक ब्राह्मण की आख्यायिका कहता हूं। पहिले एक परम सन्तोषी ब्रह्मचर्य एवं तपोयोग से युक्त पृथु नामक ब्राह्मण हुआ। जो बड़ा सत्यवादी, मधुरभाषी एवं अतिथि का पूजक था। इस प्रकार संसार से पार उतरने के लिये कर्मों को करते हुए बहुत वर्ष बीतने पर उसकी तीर्थाटन की इच्छा हुई। तब वह पुष्कर तीर्थ में गया जहां स्नान कर भगवान् सूर्य को नमस्कार कर वहां से मार्ग में चला तो अपने आगे पांच भीषण पुरुषों को देखा जो बड़े घोर एवं विकृताकार थे। उनको देख उसने मधुर वचनों से पूछा कि तुम्हारा यह अमाङ्गलिकरूप किन कर्मों से हुआ है। ब्राह्मण के वचन सुन प्रेतों ने कहा हम भूख-प्यास से महा दुःखी हैं एवं हमारी संज्ञा नष्ट हो गई है। हमें दिशा-विदिशा अन्तरिक्ष मही आदिकों का भी ज्ञान नहीं है। हमारे पांचों के ये नाम हैं—पर्युषित, सूचीमुख, शीघ्रग, रोहक और लेखक। पुनः ब्राह्मण ने पूछा कर्म से उत्पन्न प्रेतत्व को प्राप्त हुए तुम्हारे नाम कैसे हुए इसका क्या कारण है जिससे तुम इस प्रकार के नामधारी हुए।

इसपर प्रेतों में से एक ने कहा मैं नित्य स्वादु भोजन करता था तथा बासी, ठंढा ब्राह्मण को दे देता था इस कारण मेरा पर्युषित नाम हुआ एवं इसने अन्नादि की इच्छावाले बहुत से ब्राह्मणों को ठगा इसलिये इसका नाम सूचीमुख हुआ। इसी प्रकार क्षुधित ब्राह्मण के याचना करने पर शीघ्र चले जाने से शीघ्रग नाम एवं बिना ब्राह्मण को दिये मधुर अन्न खाने से रोहक तथा याचना करने पर मौन होकर पृथ्वी को कुदेरने से इस पापिष्ठ का नाम लेखक हुआ। पुनः ब्राह्मण ने कहा-

ये जीवा भुवि तिष्ठन्ति सर्वेऽप्याहारमूलकाः।
युष्माकमपि चाऽऽहारं श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः॥

जो जीव पृथ्वीपर रहते हैं उन सबका मूल आहार ही है। तुम्हारे आहार को सुनने की मेरी इच्छा है कहो। तब प्रेतों ने कहा हे विप्र! हमारे सत्त्वहीन आहार को सुनकर आप हमारी बारम्बार निन्दा करेंगे। प्रेतों का आहार श्लेष्म, मूत्र, पुरीष और स्त्रियों के अङ्गों का मल है। हे तात! अपने भोजन को कहने में मुझे लज्जा होती है। अब हे दृढ़व्रत! प्रेतभाव की निवृत्ति आपसे पूछता हूं जिससे प्रेतत्व न हो। इसपर पृथु ब्राह्मण ने प्रेतत्वनाशक उपाय बतलाइये :—

तुल्यो मानेऽपमाने च तुल्यः काञ्चनलोष्ठयोः।
तुल्यः शत्रौ च मित्रे च न प्रेतो जायते नरः॥
देवतातिथिपूजासु गुरुपूजासु नित्यशः। रतो वै पितृपूजासु न प्रेतो जायते नरः॥
जितक्रोधविमर्षो यस्तृष्णासङ्गविवर्जितः। क्षमावान्दानशीलश्च न प्रेतो जायते नरः
गोब्राह्मणांश्च तीर्थानि पर्वतांश्च नदीस्तथा।
देवांश्चैव तु यो वन्द्यान्न प्रेतो जायते नरः॥

अर्थात् जो मानव मान, अपमान, स्वर्ण, लोष्ठ, शत्रु और मित्र में समत्व रखता है वह प्रेतत्व को प्राप्त नहीं होता। देवता, अतिथि गुरु और पितृपूजा करनेवाले तथा क्रोध को जीतनेवाले, तृष्णा के सङ्ग से दूर रहनेवाले, क्षमावान् और दानशील को एवं गोब्राह्मण, तीर्थ, पर्वत, नदी और देवताओं को

नमस्कार करनेवाले को प्रेतत्व प्राप्त नहीं होता है। इनसे विपरीत कर्म करने से मानव प्रेतत्व को प्राप्त होता है। ब्राह्मण के इस प्रकार कहते-कहते ही देवताओं द्वारा आकाश से पुष्पवृष्टि होने लगी तथा उस सत्सङ्गति के कारण उन प्रेतों के लिये स्वर्ग से विमान आगये। अतः हे गङ्गासुत! यत्नपूर्वक "सतां सम्भाषणं कुरु" सज्जनों से सम्भाषण करो। भीष्मजी ने आकाशस्थित पुष्कर का महत्त्व पूछा तब पुलस्त्यजी ने कहा एक बार दक्षिणवासी करोड़ों ऋषि स्नानादि के लिये पुष्कर में आये। उन्होंने पुष्कर को आकाशस्थित मान बारह वर्ष तक प्राणायाम में स्थित हो तपस्या की। तब ब्रह्मादि देवों ने पुष्कर को बुलाने के नियम बताये। आपोहिष्ठेत्यादि वैदिक मन्त्रों से पुष्कर का साान्निध्य होगा। विशाखा में सूर्य और कृत्तिका में चन्द्रमा का योगविशेष दुर्लभ है इस योग में स्नान दानादि का बहुत महत्त्व है। उसी पुष्कर में उदुम्बर वन से सरस्वती नदी का आगमन। सरस्वती तीर पर धान्यादि दान का विशेष महत्त्व। गङ्गा एवं सरस्वती का परस्पर वार्त्तालाप। देवों द्वारा सरस्वती की स्तुति। शुद्धावट नामक तीर्थ का माहात्म्य। इसके दर्शन से महापापी भी पवित्र हो जाते हैं। इस स्थान पर मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान् रामचन्द्र ने भी दशरथ को पिण्ड प्रदान किये थे। वहीं चतुष्कोण अवियोगवापी की स्थिति है। जहां पिण्डदान करने से मनुष्य हंसयुक्त विमान से स्वर्ग में जाते हैं। वहीं पर ब्रह्माजी द्वारा पितृयज्ञ करना।

---

भीष्मजी द्वारा पुलस्त्यजी से प्रश्न कि हे मुने! रामचन्द्रजी को मार्कण्डेयजी ने कहां ज्ञान दिया एवं किस काल में कब और कहां समागम हुआ। मार्कण्डेय किसका पुत्र हुआ एवं कैसे यह नाम हुआ इसका सम्पूर्ण वृत्तान्त कहिये। उत्तर में पुलस्त्यजी ने कहा कि पहिले कल्प में मृकण्डु नामक मुनि हुआ। भृगुपुत्र मृकण्डु अपनी स्त्री के साथ तपस्या कर रहा था। उसी काल वन में बसते हुए उसके पुत्र हुआ जो पांच वर्ष का ही महान् गुणी हुआ। मृकण्डु ने अपने पुत्र की भावी जानने के लिये एक ज्ञानी से उसकी आयु पूछी। तब ज्ञानी ने कहा विधाता ने इसकी छै महीने की आयु रची है तुम्हें सोच नहीं करना चाहिये मैंने तुम्हें सत्य कह दिया है। (अन्य पुराणों में मार्कण्डेयजी की आयु का प्रमाण पांच वर्ष भी मिलता है।) तदुपरान्त मार्कण्डेय का उपनयन एवं पिता द्वारा सब वर्णों को अभिवादन करने की आज्ञा। पांच महीने पच्चीस दिन बीतने पर मार्ग में आते हुए सप्तर्षियों को देख बालक ने प्रसन्न हो प्रणाम किया तब उन्होंने आयुष्मान्भव ऐसा कहा। पश्चात् सातों ऋषि उसकी आयु के पांच दिन अवशेष जान डरे एवं उस बालक को साथ ले ब्रह्माजी के पास गये। वहां जाते ही बालक ने ब्रह्माजी को प्रणाम किया। ब्रह्माजी ने उसको चिरंजीव कहा। ऋषिलोग ब्रह्माजी के वचन को सुन बड़े प्रसन्न हुए। ब्रह्माजी ने ऋषियों को विस्मयान्वित देख कहा आपलोग किस कार्य से आये हैं तथा

सबके प्रतिनिधि होकर बतलाया कि देवराज और देवगण को तारक के दैत्यों ने बहुत करारी हार दी है देवगण का यज्ञभाग वे सब हठात् ले लेते हैं। उनके विमानों को छीनकर दैत्यों ने अधिकार जमा लिया ये देवगण तारकासुर के भय से सुरपुर को छोड़कर कानन एवं पर्वतों की कन्दरा में शरणार्थी जीवन बिता रहे हैं आपने ही आदियुग में देवगण को मारनेवाले दैत्य वज्र की रचना की है इसके साथ-साथ इन देवगण के यक्ष सिद्ध और गन्धर्वों को उन सबने अपनी सेवा के लिये काम में लगा दिया है ये दैत्य सब आये दिन नई-नई योजनाओं से देवगण को त्रास दे रहे हैं उनके दुःखों की कथा आपसे अधिक और कौन जान सकता है। इन सभी पापी लोगों की अधिक वार्ता पाप बढ़ाने के लिये ही पर्याप्त समझिये। एक शब्द में, देवगण अशरण हो गये हैं उनके लिये आप मार्ग बताइये। ब्रह्मा ने उन्हें सन्तोष और धैर्य देते हुए कहा कि मैंने ही उसे किसी बहाने से अवध्य होने का वर दिया है परन्तु उसने सात दिन के शिशु को छोड़कर किसी से न मारे जाने का वर मांगा है सात दिन का ऐसा बली बालक भगवान् शङ्कर को छोड़ दूसरे से होना अशक्य है। अपत्नीक भगवान् शङ्कर के हिमालय की पुत्री पत्नी रूप से होगी और जैसे अग्नि उत्पन्न होती है वैसे यह उत्पन्न होकर आप सब का तारक होगा आपलोग कुछ समय प्रतीक्षा करें। ब्रह्मा ने देवगण के विदा होने पर रात्रि को याद किया और उसे सारी बातें कहीं कि कैसे दक्ष की पुत्री सती पिता से अनबन होने से यज्ञ में आत्मसात् हो गई और दूसरे जन्म में हिमालय के यहां कन्यारूप में उत्पन्न हुई है। भगवान् शङ्कर सती के विरह में एकान्त हिमालयमें उसके जन्म के प्रतीक्षा में तप करते हैं। उन दोनों के सम्बन्ध से जो सन्तान उत्पन्न होगी निश्चय ही वह तारकासुर का विनाश करेगी जब भगवान् चिर विरह से उत्कण्ठित होकर सङ्गम करेंगे और उनमें किसी विषय को लेकर आपस में वाक्कलह (बातों में कटुता) होगा तो तारक के लिये संशय होगा उस सुरत की आसक्ति में विघ्न करने के लिये तुम्हें मैं उपाय बताता हूं जिसे तुम्हें काम में लेना होगा वह सुनो।

तुम उस समय तक दैत्यों को नहीं मार सकोगी जबतक सुरेश्वरी अपने अन्दर पूर्ण शरीरोत्कर्षवाली न हो। अतः तुम अंशरूप से उसकी सहायिका बनोगी सर्वप्रथम उमा और फिर शैलजा होओगी तेरे अंश से उसका नाम भवानी होगा तुम्हें भिन्न-भिन्न रूपों से देव, ऋषि और मनुष्यगण पूजा कर अभीष्टसिद्धि पावेंगे तुम गायत्री, भूमि, क्षान्ति, नीति, मुक्ति सभी रूप बनाकर संसार का हित साधन करोगी अब जाओ और हिमालय की पत्नी में प्रवेश करो। उसी समय रात्रि हिमालय की पत्नी मेनका के महल में चली गई दिन के बाद रात्रि आई और वह रतिसुख के साथ ही मुखमार्ग से मेनका के हृदय में प्रवेश कर गई और प्रसव की निश्चित अवधि पर मेना को पुत्रीरत्न की प्राप्ति हुई उस शुभ वेला में सर्वत्र मङ्गल-ही-मङ्गल हो गया हिमालय को बधाई देने के लिये सम्पूर्ण सागर और नदियां उमड़ पड़े और पुत्री के जन्मोपलक्ष्य में बहुत ही बधाइयां हिमालय द्वारा बांटी गई। चन्द्रकला के समान वह पुत्री बढ़ने लगी। इसी समय देवराज इन्द्र ने नारदजी को विशेष कार्य सम्पादन के लिये निमन्त्रित किया। जब नारदजी आये तो उन्होंने देवराज से कुशलक्षेम पूछा इन्द्र ने हिमालय के यहां कन्याजन्म का मङ्गलवृत्त सुनाकर नारदजी से अनुरोध किया कि यह शैलजा ( हिमालयपुत्री ) भगवान् शङ्करजी के साथ ब्याही जाय इसके लिये देवगण के द्वारा जो करणीय हो वह करना चाहिये। नारदजी शीघ्र ही इन्द्र से आज्ञा लेकर हिमालय के यहां आये और ऋषि प्रवर नारदजी को आते देख पूर्ण सत्कार से वह अपने यहां लिवा ले गये तथा अभिवादन किया आपस में कुशलक्षेम पूछने के बाद नारदजी ने हिमालय की प्रशस्ति की और उन्हें इसलिये धन्यवाद दिया कि इनकी कन्दराओं में ऋषि महर्षियों की साधना होती है भगवान् शङ्कर भी भगवान् राम का ध्यान करते हुए वहां विराजते हैं ऐसा वार्तालाप हो ही रहा था कि देवर्षि नारद को आया सुनकर मेना अपनी कन्या को लेकर उनके दर्शनों को आई। कन्या को देखकर देवर्षि

ने वर्द्धापन किया और उसे "आओ पुत्रि ! बैठो" ऐसा कहा हिमालय कन्या पिता की गोद में बैठ गई जब माता ने उसे मुनि को प्रणाम के लिये कहा तो वह सङ्कोच और लज्जा से माता के घूंघट में अपना मुँह नीचा कर छिपाने लगी। दूसरी बार कहने से उसने वन्दन किया और माता ने अपनी सहेलियों के द्वारा सौभाग्यदर्शी भविष्य के सम्बन्ध में नारदजी से पूछने का अनुरोध किया। हिमालय के अनुरोध से नारदजी ने बालिका के सामुद्रिक चिन्ह देखे और बोले इसका पति लक्षणों से वर्जित उत्पन्न ही नहीं हुआ यह सदा उत्तानहस्त रहेगी और चरणों में व्यभिचारी रेखाएँ विद्यमान होने से सुच्छाया होगी और क्या कहना बाकी रह गया। अभिप्राय को न समझने से विकल हिमालय ने इसका विस्तृत विवरण जानना चाहा और आंखों में आंसू लाते हुए उसने भगवान् की रची मर्यादा द्वारा सृष्टि सञ्चालन की बात विस्तार से कही और यह भी कहा कि पुत्री का विवाह और आगे उसकी सम्यक् आवासादि की योजना पिता का दायित्व है जब आपने उसका भविष्यफल कह दिया है तो सचमुच मेरे लिये विचार और चिन्ता का विषय हो गया कृपया मुझे समझाइये क्या फल है ? कारण आपके द्वारा बताये गये शरीर के सामुद्रिक चिन्ह और ही फलों का सङ्केत करते हैं। देवर्षि ने हिमालय की शंकाओं का निराकरण कर थोड़ा स्मित करते हुए कहा पर्वतराज आप महान् हर्ष के अवसर पर अपना दुःख प्रगट करते हैं सब बातों को जाननेवाले आपको भी मोह हो रहा है अब सुनिये इसका पति नहीं हुआ जो यह कहा है वह भगवान् देवाधिदेव साक्षात् शङ्कर अजन्मा हैं मुनीन्द्र, सुरादिगण उनका ध्यान करते हैं विष्णु नाना युगों में कल्पभेद से आविर्भूत और तिरोभूत होते हैं परन्तु उनका तो यह सब नहीं वह इनसे परे हैं और यह लक्षणों से वर्जित हैं उनका अभिप्राय यह है कि 'अनन्त सौभाग्य, आयु, धनादि की विशिष्ट अधिकारिणी इस तुम्हारी पुत्री का क्या सामुद्रिक लक्षण हो सकता है। उत्तानकरवाली यह साक्षात् देवी रहेगी सो सम्पूर्ण

सुरासुर, मुनि और अन्य सभी आपामर प्राणिमात्र को शुभ वर देनेवाली होगी; इसके पैर सुच्छाया से व्यभिचारी हैं जब पद्म के समान स्वच्छ इसके पैरों के उज्ज्वल नखों पर देवासुर सभं नतमस्तक होंगे तो उनके शिरोरत्न और मणियों की कान्ति की छाया से वे नख विचित्र नाना रंगों से बिम्बित होने से सुच्छाया एवं व्यभिचरित होंगे। संक्षेप में, भगवान् भूतभावन अनादि निधान भूतपति शङ्कर की यह पत्नी होगी सम्पूर्ण लोक की जननी इस महाशक्ति का भगवान् से योग हो "रत्नं समागच्छतु काञ्चनेन" के अनुसार शीघ्र ऐसी व्यवस्था कीजिये इससे देवगण का बहुत बड़ा कार्य सिद्ध होगा। हिमालय ने नारदजी की अद्भुत दृष्टि और सूक्ष्मविवेचनशक्ति से अपना समाधान पाकर बहुत कृतज्ञता प्रगट की और बाग् बाग् हो गये तब नारदजी ने अपनी शुभाशंसना कहते हुए सुरपुर को प्रस्थान किया वहां देवराज इन्द्र को सारी घटना कह सुनाई परन्तु कामदेव का इस कार्य में विशेष योग होने के लिये प्रस्ताव रक्खा। इन्द्र ने कामदेव का स्मरण किया उनके आते ही रति के साथ जाने को कहा परन्तु कामदेव ने अपना भय बताया कि इतना सब होने पर भी शङ्कर दुःसाध्य हैं कारण महान् पुरुषों का प्रसाद भी क्रोध का कारण होता है इन्द्र के समझाने-बुझाने से कामदेव राजी हो गये और उसने जाने की पूरी तैय्यारी की उसने महात्मा पुरुषों के मन को अविजित समझ उसीको केन्द्रबिन्दु बनाकर मन पर अधिकार करने की ठानी। काम ने वहां पहुंचकर वीरकगण और आश्रम का मृदु-शान्त वातावरण देखा इसे देखते ही उसने पहले बसन्त का विकाश किया और सर्वत्र पुष्पों पर भौंरे गुञ्जारने लगे स्वयं कान से मन पर अधिकार किया और शङ्कर दक्षतनया से कामपीड़ित हो सङ्गम करने की इच्छा से उसे याद करने लगे। परन्तु दूसरे ही क्षण उन्हे अपनी लक्ष्यसिद्धि में बाधक मदनात्मिका विकृति का भान हो गया और योग द्वारा धैर्य धारण कर योगमाया से मदन को बाहर निकाल दिया और वह कुछ क्रोधित भी हुए। उस माया से आविष्ट

बेचारा जलने लगा (व्यथित हुआ) केवल इच्छा शरीरवाला इसीलिये दुर्ज्ञेय दोषों का घर, उदाराशय वासना ही एकमात्र व्यसनवाला वह काम बाहर आ गया और वसन्त के साथ अपनी माया को विशेष रूप से फैलाने लगा बिना विचारे ही उसने अपना सम्मोहन अस्त्र शङ्करजी के हृदय पर छोड़ दिया और उसने कई जली-कटी भी सुनाई बस वही हुआ जो अकल्पित था। शङ्कर ने अपना तृतीय नेत्र जलती हुई अग्नि से खोला और कामदेव वहीं भस्म हो गया। मदन की स्त्री रति और वसन्त दोनों इस दुर्घट घटना से शोकाकुल हो शङ्कर की शरण में गये। अपने शरीर में कामदेव की भस्म को लगाकर रति घुटने टेक भगवान् से प्रार्थना करने लगी उन अविकारी भूतभावन ने रति पर कृपा कर अनङ्ग रूप में उसका पति शीघ्र विख्यात होगा यह वरदान दिया जब अपने सतीत्व का ध्यान रख वह मरने पर उतारू हुई परन्तु शिवजी ने उसे मना किया। नारदजी की प्रेरणा से हिमाचल जब दो सहेलियों के साथ अपनी कन्या को लेकर निकले तो अत्यन्त लावण्यमयी युवती को वन में विलाप करते रोते-कलपते देखा हिमवान् ने उसे सान्त्वना देते हुए उसके दुःख का कारण पूछा रति ने अपनी शोककथा आदि से अन्त तक सुनाई और कामदेव के भस्म होने के बाद कामोत्पत्ति के सम्बन्ध में शङ्करजी की धैर्यवाणी का विवरण किया हिमालय पर मानों सैकड़ों घड़े पानी गिर गये हों वह तो निराश होकर अपनी कन्या को हाथ से पकड़े फिर घर की ओर जाने लगे इस पर भाविनी गति होकर रहेगी शैलपुत्री ने अपनी सहेलियों के द्वारा अपने पिता को कहलवाया कि इस शरीर से क्या। जब ऐसी अवस्था है तो उन्हें तपस्या द्वारा प्राप्त करूंगी क्योंकि दुर्भगत्व होना साधन रहते संसार में व्यर्थ है। अतः मैं तपस्या करने जाऊँगी बेचारे हिमवान् ने गद्गद् स्वर में समझाया हे पुत्रि ! तेरा कोमल शरीर तपस्या के योग्य नहीं भाविनी वार्ता होकर ही रहेगी। अच्छा घर चलकर तुम्हारे लिये कुछ अवश्य सोचा जायगा तपस्या में क्या रक्खा है। इसपर भी

हिमशैलजा घर जाने को राजी नहीं हुई अब पिता चिन्ता कर फिर पुत्री की प्रशंसा करने लगे। इसी समय आकाश वाणी हुई पुत्रि उमा यह चापल तुम कर रही हो इसलिये इनका नाम उमा प्रसिद्ध होगा और साक्षात्सिद्धिरूपा संसार में सबके इच्छित कार्यों को साधेगी। आकाशवाणी से कुछ सान्त्वना पाकर अपनी पुत्री को तप करने की आज्ञा देकर शीघ्र ही वह घर चले आये। पार्वती नें घनघोर वन में जाकर तपस्वी वेष बना पहले पत्तों पर रहकर घोर तपस्या की फिर एक पत्ते पर सौ वर्ष तक रही और फिर निराहार रही उस कठिन तपस्या से सारा भूमण्डल उद्वेलित हो गया तब देवराज इन्द्र ने सप्त-ऋषियों को बुलाकर कहा कि आप हिमाचल कन्या के तप की सिद्धि के लिये अभिमतयोग की व्यवस्था करें। उन्होंने पर्वतपुत्री के पास आकर उसे इस बड़े कार्य के मूल में क्या कामना है यह पूछा मौनधारिणी हिमवान् की पुत्री ने उनको आसन पर विराजने का सङ्केत किया उनकी विधिवत्पूजा करने पर शैलजा ने भगवान् शङ्कर को अपना पति बनाने के लिये कामना से तपस्या करने की बात कही। मुनियों ने पर्वतराज पुत्री के मन की बात जानने के लिये भगवान् शङ्कर की विचित्रताओं की बातें, नग्न रहना, अपने शरीर पर भस्म रमाना, हड्डी का आभूषण पहनना आदि बतलाईं और पूछा कि क्या ऐसें विचित्र पुरुष से तुम्हारा गार्हस्थ्यजीवन निभेगा यह तुम्ही सोचो शङ्कर से तुलना में और और देवगण अधिक सुरूप और अच्छे हैं, उनसे विवाह कर अपना जीवन सुखी बना सकती हो इतने पर भी तुम्हारे भविष्य के शुभचिन्तक पिता हैं उनसे सब ठीक होगा। इसपर शैलजा ने कुछ क्रोधावेश में भगवान् शङ्कर के प्रति कहे गये उपयुक्त तिरस्कार भरे वाक्यों का खण्डन किया और आदि देव शङ्कर ही सर्वोत्कर्षेण विजयतेतराम् है उन्हें छोड़ मेरे लिये कोई भी वरणीय नहीं सप्तर्षि-गण सन्तुष्ट हो साधुवाद देते हुए हिमालय के पास आये और उससे जगदुद्धार के लिये अपनी कन्या शिव को देने के कार्य को शीघ्र करने की बात कही।

मेंना ने कहा कि बिना मांगे हुए कन्या देना ठीक नहीं, फिर मेरी पुत्री शङ्कर की कैसे उपासना करेगी। मुनियों ने कहा उनकी पुत्री के सम्पूर्ण व्रतों के फल की प्राप्ति उनके उपस्थिति में होनी चाहिये। इसके बाद हिमालय ऋषियों के साथ उमा के तपोवन में पहुंचे उमा ने अपनी इष्ट कामना भगवान् शङ्कर को वरने की प्रगट की और उन्होंने भगवान् शङ्कर से इस प्रस्ताव का निवेदन कर कार्य सिद्धि प्राप्त करने का पूरा आश्वासन दिया। वे सीधे हिमवान् के प्रदेश में शङ्कर भगवान् की सेवा में उपस्थित हुए। वीरक को आगे देख उससे शङ्कर से विशेष रूप से दर्शन करने की आज्ञा लेने को कहा। उसने बताया कि दूसरी सन्ध्या करने वे गङ्गा पर गये हैं अभी आते होंगे। जब अपनी दैनिक क्रिया पूर्ण कर शङ्कर आगये तो वीरक ने सप्तर्षियों के आने की बात कही और दर्शन करने की आज्ञा मांगी। शङ्कर ने मुनियों को बुलाकर यथायोग्य करने को कहा। उन्हों ने शैलजा उमा से विवाह का प्रस्ताव किया और शुभ सूचना दी कि शङ्कर विवाह के लिये तैयार हो गये हैं उसे अपने पिता के साथ घर जाकर तैयारी करनी चाहिये। घर आने पर उमा को पल-पल भारी हो गया और शङ्कर को देखने की लालसा से वह व्यग्र हो गई। ब्राह्ममुहूर्त्त से ही उसके लिये मङ्गल क्रियायें की जाने लगीं और हिमालय के इष्टमित्र अपने दायित्व को पूर्ण करने के लियें आ पहुंचे। उधर शङ्करजी भी अपने साज-बाज से सज्जित होकर हिमाचल के यहां सम्पूर्ण देवगण एवं गणों के साथ बारात सजाकर पहुंचे। अग्निसाक्षी से अपनी पत्नी सहित उमा का पाणिग्रहण कर हिमालय कृतकृत्य हुए और प्रातःकाल होते ही वे हिमालय की आज्ञा लेकर मन्दर-गिरि पर सपत्नीक चले गये वहां पर आनन्दपूर्वक विहार करने लगे। एक बार अपनी सहेलियों के साथ भगवती पार्वती ने कृत्रिम पुत्रों के खिलौने बनाकर खेलना शुरू किया। एक दिन शैलजा उबटन कर अपने मैल को एक स्थान पर रख पुरुषाकृति बना दिया उसे खेलते देख जल में फेंक दिया। वह शिवा की सखी के

निरीक्षण में बढ़ने लगा दोनों ने अपने-अपने पुत्र की सञ्ज्ञा देकर गणेशजी को पुकारा तभी देवगण ने गाङ्गेय सञ्ज्ञा दी। इसके ऊपर ब्रह्माजी ने विनायकाधिपति बना दिया। फिर अशोक वृक्ष को बनाया मुनियों ने तरुरूपी पुत्रों के फल के विषय में पार्वतीजी से मर्यादा पूछी तो जहां जल का अभाव हो वहां एक कुआ बनवादे तो पानी की जितनी बून्दें उसमें हो उतने वर्षों तक स्वर्ग में उसे बनानेवाला रहता है वापी का माहात्म्य दश कुओं के समान है तालाब का माहात्म्य दश बावड़ियों के बराबर है और दश तालाबों का माहात्म्य एक कन्या के समान है दश कन्या के माहात्म्य के समान एक वृक्ष है यही लोकभाविनी शुभ मर्यादा है। शङ्करजी नें पार्वतीजी के साथ गृहस्थ के पूर्ण उत्तरदायित्व का लाभ लिया और अपने गणेशों के सम्बन्ध में उनसे नाना प्रकार की सुखदवार्ता की। जब पार्वती ने गणेशों के सम्बन्ध में पूछा तो शङ्करजी ने अनन्त कोटियां बताई और कहा कि सिद्धक्षेत्रों में, गली में, जीर्ण उद्यानों में, टूटे घरों में, दानवों के शरीर में, बालबच्चों में और उन्मत्तों में ये सब निवास करते हैं; इनका आहार है गर्मी पीना, आग पीना, धुआं पीना, मधु पीना, मेंदाहार, रुधिर पीनेवाले सर्वभक्षक और बिना भोजन के रहनेवाले साथ ही देवताओं को खानेवाले, तपस्वियों को खानेवाले और नाना प्रकार के वाद्य तथा रति में प्रेम करनेंवाले हैं ये अनन्त हैं इनका वर्णन करना कठिन है। फिर पार्वतीजी ने गणेश के सम्बन्ध में पूछा। शङ्कर ने उनके लिये प्रशस्ति के शब्दों के साथ अपने हृदय में स्थान है यह बात कही इसपर पार्वतीजी ने अपने लिये पुत्र करने की बात कही शङ्करजी की स्वीकृति से विजया उन्हें बुलाने गई और पार्वतीजी ने स्नेह-पूर्वक उन्हें दुग्धपान करने को कहा। वीरक को अपना पुत्र बनाने के बाद वे सब विशेष आनन्दपूर्वक निवास करने लगे।

---

भगवान् शङ्कर ने पार्वती को हास्यपूर्वक कृष्ण होने की बात का परिहास किया इसपर पार्वती ने क्रोधित होकर कई प्रकार से जली-कटी सुनाई और बातों-बातों में अपना वर्ण गौर करने की ठानी। इसपर वीरक गणेश ने माता को रोका। इसका उत्तर देते हुए पार्वती ने अपना ध्येय बताया और कहा कि जबतक मेरा तप पूर्ण न हो तबतक किसी स्त्री को शङ्कर के पास न आने देना न मेरे यहां तपस्या के स्थान में कोई आने ही पावे और उसे द्वाररक्षक नियुक्त किया। आगे जाने पर पर्वत की देवता कुसुमामोदिनी मिली और पार्वती से कुशल पूछा और आने का उद्देश्य पूछा। पार्वती ने कहा कि तपस्या के लिये मैं जा रही हूं और जबतक न लौटूं तबतक आप इस प्रदेश में शंकरजी के पास आनेवाली स्त्री का ध्यान रक्खें। भगवती पार्वती ने वन देवता से आश्वासन पाकर अपने पिता के उद्यान में कठिन तपस्या की। पार्वती की तपस्या की बात सुनकर अन्धक का पुत्र बक का भाई रण में कुशल अद्रि नामक चन्द्रमौलि शंकर का अन्तरप्रेक्षी शंकर के यहां आया द्वार पर वीरक को देख तपस्या करने लगा और ब्रह्माजी को प्रसन्न कर उनसे निर्मृत्यु का वर मांगा। ब्रह्मा ने

कहा जन्म लेनेवाले की मृत्यु अवश्य है अतः अपनी असमर्थता प्रकट की। इसपर दैत्य ने कहा कि जबतक मेरा रूप न बदले तबतक मैं अमर रहूं। इसपर ब्रह्मा ने उसकी प्रार्थना स्वीकार की और रूप न बदले तबतक उसे अमर रहने का वर दिया। वह अपने वध का उपाय न स्मरण कर वीरक के जाने बिना सर्प बनकर छेद के द्वार से अन्दर चला गया अन्दर जाने पर उसने सर्प के आकार को छोड़कर भगवती उमा का नकली वेष बना लिया और अपने भग में वज्र के समान दृढ़ दांत बना दिया और बुद्धि के मोह से शंकर को मारने की चाल चलने लगा। शंकर ने उसे पर्वती जान प्रेम से आलिङ्गन पूर्वक कहा कि पहले जो बातें हुईं वे साधुभाव से पूछी गई थी मेरे लिये तो सब ही स्थान तुम्हारे बिना शून्य है। दैत्य ने कहा मैं तपस्या के लिये हिमाचल पर गई और उससे सन्तोष न होने से आपके पास आई हूं। यह सब देखकर और बाईं ओर बाजू में पद्म का चिन्ह न देखकर शङ्कर ने उसे मार डाला। उस दानवेश्वर की इस सारी लीला को वीरक न जान सका और वायु ने जाकर सीधे इस सब का वर्णन पार्वती को कर दिया। पार्वती ने क्रोध में आकर वीरक गणेश को शाप दिया कि तुमने मुझे स्नेहविक्लव जान शङ्कर के यहां स्त्री को आनेदेने का काम किया अब तेरी गणेश के आकारवाली शिला माता होगी इस प्रकार शाप देते ही देवी पार्वती के मुख से क्रोध का सिंह बनकर निकला वह देवीजी के सामने आ गया। भगवान् ब्रह्मा ने उसी समय भगवती पार्वती के पास आकर तपस्या से विराम करने को कहा और पूछा अब क्या इच्छा है पार्वती ने अपने शरीर के काले वर्ण को लेकर जो शङ्करजी से विवाद एवं कटुता उत्पन्न हो गई उसे कहकर अपना रंग काञ्चनवर्ण का करने को कहा और भगवान् भूतनाथ का एक ओर का रङ्ग निर्विष हो; ऐसा है तो आप शङ्कर भगवान् की देह में अर्द्धचारिणी बन जाइये। भगवती का रूप कृष्ण त्वचा के छूटने से सुन्दर गौरवर्ण हो गया और उस भीमकाली त्वचा से तीन नेत्रवाली घण्टा हाथ में लिये सम्पूर्ण

आभूषणों से युक्त निशा उपस्थित हो गई। ब्रह्मा ने उससे साधुवाद की उक्ति कहकर एक अंश से तुम स्थिर रहो और यह सिंह जो पार्वती के क्रोध से उत्पन्न हुआ है तुम्हारा वाहन बने विन्ध्याचल पर चली जाओ। पञ्चाल नाम का लाखों यक्षों का स्वामी तुम्हारा किङ्कर होगा वह पूर्ण मायावी है। वह कौशिकी देवी विन्ध्याचल पर गई अपना सङ्कल्प पूरा कर पार्वती भगवान् शङ्कर के यहां जाने लगी। उन्हें द्वार पर वीरक ने रोका कारण कि अब उनके शरीर की आकृति गौर वर्ण की थी। वीरक ने कहा कि आगे मत जाइये कारण भगवान् को ठगने के लिये एक दैत्य छद्मवेष में आया मैं उसे न देख सका उसको जब भगवान् ने मार दिया तो उन्होंने मुझे आज्ञा दी कि सावधानी नहीं बरतोगे तो मेरे द्वारपाल नहीं रह सकोगे अतः अन्दर जल्दी नहीं जाने दूंगा केवल एक स्नेहवत्सला मा पार्वती को ही जाने दूंगा और किसी स्त्रीमात्र को नहीं। उस वीरक की बातें सुनकर पार्वती ने सोचा कि वायु ने जिस स्त्री के लिये बतलाया था वह दैत्य था इस वीरक को व्यर्थ में ही शाप दिया गया क्रोध में मनुष्य अकार्य भी कर देता है क्रोध विनाश का कारण है अकारण ही इस बेचारे वीरक को शाप दे दिया विपरीत बुद्धिवालों को आपत्तियां सुलभ होती है। पार्वतीजी ने अपनी सारी भूल का परिमार्जन करते हुए कहा हे वत्स! मैं ही पार्वती हूं मेरा रंग काला था। अब ब्रह्माजी से वर पाकर मेरा गौर वर्ण हो गया है मैंने अपनी भूल से तुम्हें व्यर्थ ही शाप दिया है कि जो तुमने एकान्त में शङ्कर के यहां स्त्री का प्रवेश होने दिया और मुझे उसका ज्ञान हो गया। मेरा शाप तो लौटाया नहीं जासकता परन्तु मानुष्य से तूं शीघ्र ही ठीक होगा। वीरक ने स्तुतिपूर्वक भगवती को प्रसन्न किया और वह अन्दर चली गई। द्वारस्थित वीरक ने शङ्कर भगवान् के दर्शनार्थ आये हुए देवगण को शङ्कर की आज्ञा सुनाकर आदरपूर्वक लौटा दिया कि भगवान् उमा के साथ अन्तःपुर में हैं अब समय नहीं है। एक हजार वर्ष बीतने पर देवगण ने मन्त्रणा कर अग्नि से शङ्करजी के

विषय में जानने के लिये अनुरोध किया। अग्नि शुकरूप में छेद में से अन्दर गये। शङ्कर की दृष्टि पड़ते ही उन्होंने क्रोध से कहा कि तुम्हारे विघ्न से स्खलित वीर्य बाहर रह गया है इसे तुम पीओ हाथ जोड़कर अग्नि उसे पी गये और ऋभु आदि ने माहेश्वर वीर्य को अग्नि के पेट से निकाल कर शङ्कर आश्रम में ही एक स्थान पर डाल दिया जो कई योजन में सरोवर के आकार का बन गया। इस रम्य सरोवर पर एक बार भगवती पार्वती आईं और पद्मपत्र में जल पीने की इच्छा से कृत्तिका पार्वती के लिये ले गई। कृत्तिकाओं ने कहा कि आपके गर्भ से जो पुत्र होगा वह हमारा भी पुत्र हो और भगवती ने पूछा कि यह मेरे से उत्पन्न पुत्र तुम्हारा कैसे होगा ? उसके उत्तम-उत्तम अङ्ग होंगे और हां कहते ही कृत्तिका ने कमल के पत्ते के पानी को पी लिया उसके पानी पीते ही दक्षिण कोख से अद्भुत बालक हुआ उसके हाथ में उदग्र शक्ति शूल, अङ्कुश और अग्नि थी इसीलिये उसकी कुमार सञ्ज्ञा हुई। फिर बाईं कुक्षि से शिशु हुआ और अग्नि के शरीर से षड्वदन उन दोनों बालकों को जोड़कर एक बनाकर उसका अभिषेक किया गया और देवसेना नामक अपनी कन्या इन्द्र ने उन्हें पत्नी के रूप में देदी। विष्णु ने उसे रथ और आयुध दिये, कुबेर ने दश लाख यक्ष दिये, अग्नि ने तेज दिया, वायु ने वाहन दिया, त्वष्टा ने कुक्कुट कामरूपी खिलौना दिया, उस प्रबल प्रतापी स्कन्द को सब देवों ने हृदय से स्तुति करते हुए साधुवाद दिया। कुमार कार्त्तिकेय ने देवगण से इस सम्बन्ध में क्या करना अपेक्षित है ऐसा पूछा और देवताओं ने तारक दैत्य के द्वारा की जानेवाली सभी विनाशलीलाओं का और अत्याचारों का संक्षेप में वर्णन कर कार्त्तिकेय से उसके निस्तार के लिये अनुरोध किया। आगे-आगे स्कन्द और पीछे-पीछे सब देवगण चले पहले इन्द्र ने अपने दूत को तारकासुर के पास युद्ध की चुनौती के लिये भेजा और तारक ने इसे स्वीकार करते हुए युद्ध के लिये ललकारा। उसे यह सन्देह हो गया कि अब शङ्कर के कार्त्तिकेय उत्पन्न हो गया है जिससे देवगण

को अधिकाधिक शक्ति मिल गई है उसने यह भी सोचा कि यह सब मेरे लिये कोई अशक्य नहीं है देखें क्या होता है। आगे उसने देवबन्दीगण द्वारा कार्त्तिकेय की प्रशंसा सुनी तो अब उसे अपना अन्त समय अत्यधिक सन्निकट मालूम पड़ा। अपने सेनापति को सारी सेना को एकत्र करने के लिये आज्ञा दी। युद्धक्षेत्र में आने पर तारक ने कुमार को युद्धक्षेत्र से लौटने का आग्रह किया परन्तु कुमार ने उसे कहा छोटा देखकर संकोच करने की बात छोड़ देनी चाहिये कारण "तेजसां हि न वयः समीक्षते" बाल सूर्य देखा नहीं जाता वैसे ही मुझे जानो। क्या मन्त्र अल्पाक्षर नहीं होता उसकी क्रिया और साधनायें कितनी विशिष्ट है ? आओ युद्ध करो। इसपर तारक ने मुद्गर से आक्रमण किया उसे कुमार ने बीच में ही काट दिया, इसी प्रकार कुमार पर जो-जो वार दैत्यों ने किया उसने सभी को काट दिया। इधर देवतागण पर असुर लोग अमानुषिक रूप से आक्रमण करने लगे इसी समय क्रुद्ध होकर कार्त्तिकेय ने गदा से तारक को मार दिया। इस असुर के नाश होने से सर्वत्र शान्ति स्थापित हो गई और सभी देवगण अपने-अपने शुभाभिशंसनों से कुमार का अभिवादन करने लगे। इस स्कन्दसम्बन्धी कथा का पाठ करनेवाला कीर्त्तियुक्त, दीर्घायु, श्रीमान् और जरा आदि से रहित होकर निर्भय बन जाता है सन्ध्योपासन के बाद इसे पढ़नेवाला अनन्त फल लाभ करता है।

---

पितामह भीष्म ने ऋषि पुलस्त्य से भगवान् नृसिंह की पुण्यकथा और माहात्म्य तथा हिरण्यकशिपु-वध के प्रसङ्ग को जानने की कामना की। पुलस्त्यजी ने विस्तार से बतलाया कि प्राचीन समय में दैत्यों का राजा हिरण्यकशिपु हुआ। उसने दीर्घकाल तक बड़ा भारी तप किया। शम दम के साथ पूर्ण ब्रह्मचारी वह तपस्या एवं नियमपूर्वक रहा। ब्रह्माजी उसपर प्रसन्न हो गये और उन्होंने स्वयं प्रगट होकर वर मांगने के लिये कहा। हिरण्यकशिपु ने कहा देवगण, गन्धर्व, यक्ष, सर्प, राक्षस और मनुष्य, पिशाच तथा ऋषिगणों में से कोई भी मुझे न मार सके इसके साथ ही न शस्त्र से, न अस्त्र से, न गिरि से, न वृक्ष से, न सूखे से, न गीले से, किसी प्रकार मेरा वध न हो। संक्षेप में, मैं ही सर्वाध्यक्ष सर्व प्रभु हो जाऊँ।

नदेवासुरगन्धर्वा न यक्षोरगराक्षसाः। न मानुषाः पिशाचाश्च हमन्युर्मां देवसत्तम! ऋषयो मानवाः शापैर्न'शपेयुः पितामह !। यदि मे भगवान्प्रीतो वर एष वृतो मया

न शस्त्रेण नचास्त्रेण गिरिणा पादपेन वा।
न शुष्केण नचार्द्रेण नस्याच्चान्येन मे वधः॥ १२-१३ ॥

चतुमुख ब्रह्मा ने तथाऽस्तु कहकर वर दे दिया और वे ब्रह्मलोक को चले गये। इस वर से देवगण चिन्तित होकर ब्रह्माजी के पास उसकी ज्यादतियों, अत्याचारों के विषय में वार्तालाप कर इसके वध का उपाय पूछने गये। ब्रह्माजी ने आश्वासन देते हुए कहा कि इसने तपस्या की है उसका फल तो वह अवश्य

मांगेगा; परन्तु तपस्या क्षीण होने पर सर्वान्तर्यामी विष्णु इसका वध अवश्य करेंगे। इधर हिरण्यकशिपु ने ब्रह्मा से वर मांगकर हर्षित हो अपनी प्रजा को अत्याचारों से तंग करना आरम्भ किया। मुनिगण को वह दबाने लगा यहांतक कि देवगण को सुरपुर से निकालकर स्वयं वहां का अधिपति बन गया। सभी त्रस्त देवगण, साध्य, विश्वेदेव, वसु, रुद्र, ऋषि, महर्षि और समाज के गण्यमान लोग भगवान विष्णु के पास कायरता से अपनी राम कहानी कहने गये और प्रार्थना की कि महाराज ! इस दैत्येन्द्र से हम सब का छुटकारा कीजिये। विष्णु ने देवगण को अभय दान दिया; देवगण और अन्य सब के जाते ही भगवान् नारायण ने आधा पुरुष और आधा सिंह का अपना शरीर बनाकर हाथों में पाणि ( अस्त्र ) लेकर हिरण्यकशिपु के यहां सभा में प्रवेश किया और अपनी राजसभा में खूब साजसज्जा से उसे अपने नाना सभासदों के बीच में देखा। नृसिंह को आते देख प्रह्लाद ने सूचना दी कि हे दैत्यराज हिरण्यकशिपो ! अबतक ऐसा रूप न तो देखा है न सुना है; यह अव्यक्त परम दिव्य रूप क्या आ गया ? यह तो ऐसा रूप है जिसके शरीर में समस्त भूमण्डल के प्राणीमात्र और प्राकृतिक पर्वत नदी, सागर सभी समाये हुए हैं। प्रह्लाद की बातें सुनकर अभिमानी हिरण्यकशिपु ने अपने सेनापति गणाध्यक्षों को कहा कि इस अपूर्व नरसिंह वेषधारी प्राणी को पकड़लो। यदि कुछ सन्देह हो तो इसे वध कर दो इसपर सभी सेनापति दैत्य लोग एक साथ उस रूप पर झपटे नृसिंह भी पीछे हटनेवाले थोड़े ही थे उन्होंने सिंहनादकर सारी सभा को विध्वंस कर दिया। सभा भंग होते ही हिरण्यकशिपु ने अपने अस्त्रों से आक्रमण किया। उसने क्रमशः अपने अधिकार के सभी अस्त्र कालचक्र, विष्णुचक्र, पैतामहास्त्र, वज्र, संहारास्त्र, मारणास्त्र, आजकल के *Neuclear weapons* अणु और उद्रजन बम जैसे बल्कि उनसे भी भयङ्कर बड़े-बड़े अस्त्रों का प्रयोग किया और उनके प्रभाव से मानों सिंह को घेर लिया परन्तु सर्वान्तर्यामी ने उस माया का एक ही क्षण में संहार

कर दिया। उसने वायु के साथ अग्नि का प्रसार किया। नृसिंह द्वारा उसके नष्ट करने पर घोर अन्धकार फैल गया और उसे भी भगवान् ने परास्त कर दिया। अब तो सब ओर दैत्यों में हड़कम्प मचा और हिरण्यकशिपु ने प्रलयङ्कारी दृश्य उपस्थित किया, सर्वत्र भय का अखण्ड साम्राज्य छा गया एकाएक भगवती की माया से घोर भयङ्कर रूप और आकृतिवाले पुरुष उपस्थित हो गये और दैत्येन्द्र के विनाश के लिये बड़े-बड़े पर्वत कम्पायमान हो गये, चार, पांच और छै शिरों वाले महाविषैले सर्प वासुकि, तक्षक, कर्कोटक, धनञ्जय एलामुख शेषनाग भयभीत हुए उस दैत्य ने क्रुद्ध होकर भीषण उत्पात आरम्भ किये इसी समय गदा, शूल हाथ में लेकर जैसे ही वह दैत्येन्द्र नृसिंह पर लपका कि भगवान् ने उसे अपने विशाल हाथों में पकड़ कर नखों के द्वारा ओङ्कार के उच्चारण करते हुए उसे चीर दिया। इस अकल्पित घटना से सर्वत्र शान्ति और सुख की लहर फैल गई सभी ओर से साधु-आधु की आवाजें आने लगी और पराक्रमशील नृसिंह के स्तवन के लिये देव, ऋषि, तपोधन हाथ जोड़कर वहां आ पहुंचे। ब्रह्माजी ने प्रभु सर्वान्तर्यामी की अपूर्व स्तुति की। भगवान् की स्तुति कर ब्रह्माजी लौट गये और नृसिंह भगवान् क्षीरसागर के उत्तर तट पर अपना नृसिंह रूप स्थापित कर अष्टचक्र यान पर पौराण रूप धारण कर स्वस्थान पधार गये; देवगण आदि प्रसन्न हो स्वधाम चले गये। प्रभु के अवतार की यही विलक्षणता है।

———

भीष्मपितामह ने नृसिंहमाहात्म्य के बाद भूतभावन शङ्कर भगवान् की ललित लीलाओं के सम्बन्ध में जिज्ञासा प्रगट की। पुलस्त्यजी ने कहा प्राचीनकाल में अन्धक नामक एक दैत्य था उसने तपस्या कर दैत्यों में सर्वश्रेष्ठ स्थान प्राप्त कर लिया था और किसी देवता से मारा भी नहीं जासकता था एक बार शङ्कर भगवान् को भगवती पार्वतीजी के साथ बैठे देख हरकर ले जाने की सोचने लगा जिसके विरह में शङ्कर स्वयं मर जायेंगे। अस्तु, लोक सुन्दरी यही भार्या बने यह सङ्कल्प कर अपने मन्त्रियों से मन्त्रणा कर सेना जुटाने के लिये सेनापति को आदेश दिया जिससे देवगण को हराकर पार्वती हरी जाय इसपर मन्त्रियों ने कहा कि ऐसे ही कनककामी को देवताओं ने वध कर दिया था जो पर भार्या दूसरे की स्त्री से प्रेम करता था। इसे सुनकर अन्धक बहुत क्रोधित हुआ इन्द्र अन्धक के डर से शङ्करजी के पास आया और उसके पुत्र कनक के मार दिये जाने की सूचना देकर कहा कि स्त्रीलौल्य से यह दूसरे की स्त्री को हरनेवाला हो गया है। अतः इसे शीघ्र ही माड डालना उचित है। शङ्करजी ने इन्द्र को अभय दान देते हुए ईशगण को एकत्र होने के लिये आदेश दिया जिससे अन्धक को पाठ पढ़ाया जाय। भगवान् शङ्कर युद्ध की पूर्ण

तयारी कर स्वयं महाभीम रूप धारण क अपने ईशगणों का नेतृत्व करते हुए पृथ्वी पर आये। इधर अपने पुत्र का मारा जाना सुनकर अन्धक भी पूरी चतुरङ्गिणी सेना के साथ आ गया। बेचारे देवगण शङ्करजी की शरण में चले गये उन्हें शङ्कर ने अभय दान दिया। शंकरजी युद्ध की चुनौती स्वीकार करते हुए अपनी भुजाओं में त्रिशूल धारण कर आगे बढ़े; उन्होंने रथ में बैठे अन्धक के चारों ओर अग्निवाणों का जाल बिछा दिया। अब अन्धक ने शिथिल होकर दानवों को जोर-शोर से लड़ने के लिये उत्साहित किया। इधर देवसेना ने शंकरजी से प्रेरणा प्राप्तकर असुरों का जैसे-तैसे संहार करना आरम्भ किया और शंकरजी के बाणों से घायल अन्धकों ने धर्य धर कर शंकर के पिनाक को लेकर उनपर आक्रमण किया। इस वार से शंकरजी भूमि में आ गये उनके गिरते ही सब ओर भूकम्प हुआ और सर्वत्र हाहाकार मच गया। फिर नाग को मारा जो बेचारा डरकर भाग गया। जब मूर्च्छित शंकर चेतना पाकर उठे तो उन्होंने अन्धक को सामने नहीं पाया क्योंकि सर्वत्र माया से उसने अन्धकार-ही-अन्धकार फैला दिया और उसे डर हो गया कि अब न मालूम उसकी क्या गति होगी? इसी समय भगवान् सूर्य देवगण को व्याकुल देख तेजोरूप में प्रगट हुए। इस प्रकाश को देख सब देवगण हर्ष से गद्‌गद् होकर भगवान् सूर्य की स्तुति करने लगे। भगवान् शंकर ने सूर्य की अलौकिक महिमा-मयी स्तुति की। इस स्तुति को प्रातः सायं और मध्याह्न में पाठ करनेवाले मनुष्य के किसी भी प्रकार का अभाव नहीं रहता। भगवान् सूर्य ने शंकरजी को कहा कि आपकी जय हो आपकी जय हो आप इसे शीघ्र ही त्रिशूल से मार डालिये। इसपर शंकर ने अपने त्रिशूल से अन्धक के ऊपर आक्रमण किया फिर रुद्र के ऊपर अन्धक ने आक्रमण किया। जब शंकरजी ने बाण से अन्धक का भेदन किया तो वैसे ही सैकड़ों अन्धक वहां खड़े दीख पड़े। इस मायावी को समेटने के लिये शंकरजी ने मातृका, माहेश्वरी, ब्राह्मी, शौरी, वाडवी, सौवर्णी,

आदि शक्तियां बनाईं जो उसके शरीर से बने सब अन्धकों के रक्त को पी जांय जब इस प्रकार उसे बिना रक्त का कर दिया गया तो वह शम्भु के शूल में चुभा हुआ दिव्य वर्षों तक जीवित रहा और उसने शम्भु की स्तुति की। इसपर प्रसन्न होकर शंकरजी ने उसे भृङ्गीरिटी नामक गणेश बना दिया। फिर भीष्म ने मनुष्य द्वारा देवत्व और सर्व प्रकाश से दैहिक, दैविक उन्नति के विषय में पूछा। पुलस्त्यजी ने ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मण को देवत्व का मूर्त्त प्रतीक बताया। वह साक्षात् धर्ममय है भुक्ति और मुक्ति देनेवाला है इसी सम्बन्ध में उन्होंने नारदजी द्वारा ब्रह्माजी से हुए वार्तालाप का अविकल वर्णन किया। ब्रह्माजी ने कहा जिसके द्वारा ब्राह्मण प्रसन्न होते हैं उससे भगवान् विष्णु प्रसन्न होते हैं इसलिये ब्राह्मण की सेवा करनेवाला परब्रह्म को प्राप्त होता है दान, मान और उचित सेवाओं से ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मणों की पूजा करनेवाले को सैकड़ों यज्ञों का फल मिलता है। ब्रह्मवेत्ता लोगों की चरणसेवा के लिये जिनका हाथ कष्ट करता है वह श्रीकर हाथ है और तो कर्मकर हाथ हैं विप्रपादरज से पवित्र और उनके जलबिन्दु से पवित्र मनुष्य विपत्ति से छूट जाते हैं और स्वर्ग के अधिकारी बनते हैं :—

पितृयज्ञ, विवाह, यज्ञसम्बन्धी कार्य और शान्ति कार्य तथा सभी माङ्गलिक कार्यों में ब्राह्मण प्रधान हैं; देवगण का हव्य, प्रेतादि असुर की बलि और पितरगण कव्य ब्राह्मण के मुख के द्वारा ही ग्रहण करते हैं। विप्र को अभिवादन करनेवाले व्यक्ति की आयु, कीर्त्ति, यश और धन सब बढ़ते हैं।

ब्राह्मण के पैरों के तीर्थजल का जहां कर्दम ( कीचड़ ) नहीं हुआ, जहां वेदशास्त्रों की चर्चा का उद्घोष नहीं हुआ और स्वाहा, स्वधा और स्वस्ति जहां सर्वथा वर्जित हैं वे घर श्मशान के समान हैं।

न विप्रपादोदककर्दमानि न वेदशास्त्रप्रतिघोषितानि।
स्वाहास्वधास्वस्तिविवर्जितानि श्मशानतुल्यानि गृहाणि तानि॥

नारद के द्वारा पूज्य और अपूज्य ब्राह्मण के सम्बन्धमें पूछने पर ब्रह्माजी ने

श्रोत्रिय, सदाचारसम्पन्न, सद्वृत्त, पवित्र ब्राह्मण को ही उत्तम बतलाया। ब्रह्माजी ने श्रोत्रिय ब्राह्मण के लक्षण कहे जन्म से ब्राह्मणत्व, संस्कारों से द्विजत्व और विद्या से विप्रत्व प्राप्त होता है। इन तीन बातों से ही उसका श्रोत्रियत्व होता है।

जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते।
विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रियलक्षणम्॥

विद्यापूत, मन्त्रपूत, वेदपूत और तीर्थस्थानों में भ्रमण कर आत्मशुद्ध ब्राह्मण श्रेष्ठ है। नारायणभक्त, शुद्ध अन्तःकरणवाला, जितेन्द्रिय, क्रोध को जीतनेवाला, सब प्राणिमात्र में समभाव रखनेवाला, गुरु, देवता और अतिथि का भक्त, माता-पिता की सेवा करनेवाला, दूसरी व अपनी मा बहनों में किसी प्रकार विकृत भावना न रखनेवाला और पुराण कथाओं का कहनेवाला ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं उनके दर्शनों से पाप कट जाते हैं बलिक सैकड़ों अश्वमेध यज्ञों का फल प्राप्त होता है। किसी की परायी वस्तु में तिनके को भी न ले कामक्रोधादि से रहित ब्राह्मण श्रेष्ठ है। नारदजी द्वारा गायत्री के गुणानुवाद सुनने की जिज्ञासा करने पर ब्रह्माजी ने गायत्री मन्त्र का छन्द गायत्री, सविता देवता, शुक्लवर्ण, अग्निमुख और विश्वामित्र ऋषि बतलाया वह ब्रह्मा के शिर पर आरूढ़ है और शिव तथा विष्णु के हृदय में स्थित है इसके २४ अक्षरों से शिर से लेकर पाद तक अक्षरों का न्यास करनेवाला व्यक्ति सर्वत्र ब्रह्मलोक का अधिकारी होता है। विप्र के लिये क्या द्विजाति के लिये गायत्री मन्त्र का जप श्रेष्ठत्व प्राप्ति का सोपान है प्राणायाम-युक्त गायत्री का जप करनेवाला व्यक्ति सब पापों से छूट जाता है ऐसा कहा। नारदजी द्वारा प्रणायाम का प्रकार और प्रत्येक अक्षर के देवतादि तथा अङ्ग-न्यास पूछने पर ब्रह्माजी ने अनुलोम विधि से षड़ङ्ग न्यास विधि का विधि विधान से उल्लेख किया तथा त्रिकाल गायत्री जप का विशेष महत्त्व बतलाया। गायत्रीजापी ब्राह्मण की प्रशस्ति का गुणगान कठिन है ऐसे ब्राह्मणों का आशीर्वाद लेना सर्वदा अभ्युदय और निःश्रेयस की प्राप्ति का साधक होता है। इस पुण्याख्यान को

सुननेवाला व्यक्ति पापों से छुटकारा पाकर अक्षय स्वर्गलोक का अधिकारी हो जाता है। वह इस लोक में विद्या, धन, कीर्ति, पुत्रपौत्रादि से समृद्ध होकर स्वर्ग में देवगण के समान आनन्द उपभोग करता है।



फिर नारदजी के द्वारा अधम ब्राह्मण के सम्बन्ध में पूछने पर ब्रह्माजी ने बतलाया कि दश प्रकार के स्नानों को न करनेवाला, तर्पण आदि से रहित संध्या और संयम को जीवन का अङ्ग न बनानेवाला ब्राह्मण अधम है देवपूजा व्रतादि से मुक्त, वेदविद्या को ताक पर रखनेवाला, सत्य, शौच आदि और योग, ज्ञान, यज्ञों से विमुख मनुष्य ब्राह्मण अधम है। पांच प्रकार के स्नान आग्नेय, भस्म से स्नान, वारुण जल से स्नान, ब्राह्म आपोहिष्ठादि से मार्जन करना, वायव्य गोरज ग्रीष्म और वर्षा का स्नान दिव्य है। तुलसीपत्र मिला हुआ जल, शालग्राम की शिला का जल, गायों के सींग का जल, और विप्र के पादोदक ये सबसे मुख्य जल हैं इन सब पतितपावन जल से मनुष्य पवित्र हो जाता है जो उत्तम ब्राह्मण में गुण हैं उनसे रहित ब्राह्मण अधम है। नारदजी द्वारा अधम ब्राह्मण के लक्षण सुनने पर उन्होंने किस पुण्य द्वारा उनका उद्धार हो सकता है यह पूछा तब ब्रह्माजी बोले सब पाप करने के बाद उनके प्रायश्चित्त करने पर जो भविष्य में जितेन्द्रिय होकर शुभकर्म करता है वह फिर ब्रह्मत्व का अधिकारी हो जाता है इस विषय में प्राचीन कथानक कहते हुए उन्होंने अपने विवरण की पुष्टि की। प्राचीन समय में एक ब्राह्मण के युवा पुत्र था। धन के

मद में वह अपने नैष्ठिक कर्मों को छोड़कर एक चाण्डालिनी में प्रेमवश रमण करने लगा उसी से उसके वंश की परम्परा चली और पुत्र तथा दौहित्र हो गये। अपने पैतृक परिवार को छोड़ वह उसी परिवार का एक अभिन्न अङ्ग हो गया। परन्तु उसे मदिरा से सदा घृणा थी तथा अभक्ष्य भी वह नहीं लेता था। एक बार चाण्डालिनी ने उसे मदिरा के लिये आग्रह किया परन्तु ब्राह्मण कुमार ने कहा कि इससे मुझे घृणा है और मदिरा के नाम से ही उल्टी होने लगती है। एक दिन मृगों के अन्वेषण में थककर वह ब्राह्मणपुत्र दिन में चाण्डालिनी के यहां सो गया और उस दुष्टा ने सोये हुए ब्राह्मण के मुंह में हंसते हुए मदिरा छोड़दी। उस ब्राह्मण के मुख से अकस्मात् अग्नि प्रगट हुई और उससे सारा घर द्वार सम्पूर्ण बालबच्चों सहित नष्ट हो गया। हाहाकार करते हुए ब्राह्मण विलाप करने लगा उसे यह जानने की इच्छा हुई कि यह अग्नि कैसे उत्पन्न हुई और घर का दाह कैसे हुआ? तब आकाश से वाणी हुई कि यह ब्राह्मण का तेज था जिससे यह हुआ इस दुर्घटना पर विस्मय करने पर ब्राह्मण को उत्तर मिला कि उसका ब्रह्मतेज नष्ट हो गया है उसे धर्माचरण द्वारा संग्रह कर अपनी उन्नति करनी चाहिये। उस ब्राह्मण ने मुनिगण के पास जाकर अपने उद्धार के लिये प्रार्थना की। ऋषियों ने चान्द्रायण, कृच्छ्र चान्द्रायण आदि कड़े नियमों को कहते हुए उसे भगवद्भक्ति का आदेश दिया जिससे शीघ्र पाप नष्ट होकर वह ब्रह्मत्व को प्राप्त करेगा। इसी प्रसङ्ग में गरुड़ ने अपनी मा विनता के अण्डे से निकलते ही भूख से व्याकुल हो भोजन मांगा तब विनता ने उसे अपने पिता कश्यप महाराज के पास जो लौहित्य के उत्तर तटपर तपस्या कर रहे थे जाकर अपनी भूख को मिटाने का उपाय पूछने को कहा। अपने पिता कश्यप के पास जाकर गरुड़ ने उनसे भूख की तृप्ति के लिये भक्ष्य मांगा। कश्यपजी ने कहा इस समुद्र के किनारे हजारों निषाद पापयोनि के लोग रहते हैं, जाओ और उन्हें खाओ परन्तु कहीं भी ब्राह्मण को देखो तो उसे छोड़ देना। गरुड़ ने पिता की आज्ञा से निषादों को खाकर भूख मिटाई परन्तु भूल से एक

ब्राह्मण को भी निगल लिया परन्तु वह गले में ही अटक गया न तो गरुड़ उसे बाहर निकाल सका न उसे निगल सका। इस कष्ट में फिर गरुड़ कश्यप के पास आया और बोला कि कोई सत्त्व गले में अटक गया है। कश्यप बोले यह ब्राह्मण है तुम्हें मालूम न हुआ। फिर वे ब्राह्मण को पुकार कर अपने पास बुलाने लगे। इस पर ब्राह्मण ने कश्यप से कहा कि ये लोग मेरे मित्र सम्बन्धी, श्यालक, श्वसुर सब कुछ है इनकी गति ही मेरी गति है। इनके अच्छे या बुरे में मेरा भी स्वर्ग और नरक निहित है। कश्यपजी को आश्चर्य हुआ और वह बोले तुम चाण्डालों के संसर्ग से पतित हो गये हो तुम्हारे प्रायश्चित्त करने पर धर्मानुकूल आचरण द्वारा फिर ब्रह्मत्त्व की प्राप्ति हो सकती है। ये लोग तो नीच है इन्हें छोड़ दो। परन्तु ब्राह्मण अपने हठ पर अड़ा रहा और बार-बार ब्राह्मण द्वारा उन निषादों के छुटकारे की मांग की जानेलगी तथा अपने को भी निगलने के लिये दुराग्रह करने लगा। इस प्रकार ब्रह्मवध की आशंका से कश्यप ने गरुड़ से सारे निषादों को फिर बाहर निकालने को कहा। ये सब नीच कर्मों में प्रवृत्त म्लेच्छवृत्तिधारी नाना दिशाओं व नाना रूपों में फैल गये। इनके स्पर्श मात्र से सचैल स्नान करना इष्ट है। फिर गरुड़ने अपनी भूख को मिटाने के लिये उपाय पूछा। इसपर कश्यप ने कहा समुद्र के एक भाग में हाथी और कच्छप परस्पर लड़ रहे हैं जाओ उनसे अपनी भूख मिटाओ। गरुड़ अपने पिता की आज्ञा से वहां पहुंचा और अपने पैने पञ्जों से उनका भेदन कर उन दोनों को सुरक्षित स्थान पर खाने की इच्छा से लेकर आकाश में उड़ा। ऊपर आकर जैसे ही एक जामुन पर बैठकर खाने को तैयार हुआ तो बोझ को न सम्हालने के कारण शाखा टूट गई। कहीं किसी ब्राह्मण का नाश न हो जाय इस डर से वह अपने शरीर की शक्ति से उन्हें पञ्जों में दबाये आकाश में ही उड़ता रहा इसे देखकर विष्णु ने उसे इसका कारण पूछा। गरुड़ ने अपने सारे परिचय को देते हुए कहा कि ये दो प्राणी हाथी और कच्छप पिताजी की आज्ञा से समुद्र में लड़ते हुए मुझे मिले हैं; इन्हें लेकर

उड़ते हुए मुझे जामुन के पेड़पर बैठकर खाने की इच्छा हुई। वह शाखा, जहां मैं बैठा था टूट गई, अब कहीं ये मेरे से छुटकर ब्राह्मण का नाश न करदें इसलिये इन्हें लेकर मैं उड़ रहा हूं। मुझे शंका है कि इस मेरे वेग को मैं कहां बैठकर सन्तुलित करूं। विष्णु ने अपनी बांह पर बैठ कर इन्हें खाने की अनुमति दी। तब गरुड़ ने कहा नारायण के बिना मुझे कोई धारण नहीं कर सकता। विष्णु ने उसे आश्वासन देकर अपना काम सिद्ध करने को कहा। वहां बैठने की इच्छा करते ही अपने पञ्जों से जामुन की शाखा को नीचे डाल दिया और दोनों को खाने पर भी उसकी भूख न मिटी न तृप्ति ही हुई और वह विष्णु से बोला मेरी भूख अभी नहीं मिटी इस पर अपनो बांह बढ़ाते हुए वह (विष्णु) बोले लो इसे खाओ उसे आश्चर्य हुआ जैसे-जैसे वह नोचकर भुजा को खाता वहां किसी प्रकार घाव या चोंच से व्रण नहां हुआ। फिर चतुर्भुज विष्णु से सारा परिचय पाकर गरुड़ ने कृतज्ञ होकर कुछ सेवा के लिये आज्ञा मांगी और विष्णु की आज्ञा से वह वाहन हो गया। गरुड़ ने विष्णु से अपने माता-पिता के दर्शनों की आज्ञा मांगी विष्णु ने प्रसन्न होकर अजर अमर होने और किसी भी प्राणी से न मारे जाने का वर दिया तथा शीघ्र ही विनता को कष्ट से छुड़ाने तथा पूर्ण भोजन से सदा तृप्ति होने का वर दिया। कश्यपजी के पास जाकर यह सारा वृत्तान्त कहते हुए गरुड़ ने अपने पिता से बहुत-बहुत आशीर्वाद प्राप्त किया और भगवान् विष्णु की अविचल भक्ति का उसे उपदेश किया तथा अपनी सौत के द्वारा जो विनता को कष्ट था उससे उद्धार करने का आदेश दिया। माता विनता के पास जाने पर उससे आज्ञा ले जाने से व विष्णु भगवान् के वाहन होने तक की सारी बातें गरुड़ ने कह सुनाई और कोई सेवा करने के लिये माता से आज्ञा मांगी। माता ने कद्रू के द्वारा खरीद कर दासी बनाने और कैसे सूर्य के सफेद घोड़ों के विषय में वाद विवाद में शर्त रखने तथा अपने सर्प पुत्रों के द्वारा छल से घोड़ों पर चिपट जाने से उनका काला रंग होने पर दासी होने का दुःखद वृत्तान्त कह सुनाया

और गरुड़ से इस कष्ट से जल्दी छुटकारा दिलाने को कहा। जिस समय तक उसका अभीष्टद्रव्य और यह बात उलटी नहीं होती तबतक मैं उसकी दासी हूं। गरुड़ ने उन नागों को खाने और माता के दुःखों का अन्त करने का वचन दिया। विनता फिर कद्रू के पास गई और इस दुःख से छूटने का मार्ग पूछा इसपर कद्रू ने अमृत लाने के लिये कहा। गरुड़ से अमृत के लिये कहने पर उसने हां भरी और वह शीघ्र ही कश्यप से इस सम्बन्ध पूछने गया। कश्यप ने अमृत की कठिन रक्षा और उसे प्राप्त करने की जटिल समस्या को बतलाया। गरुड़ ने सब सिद्ध होने का वचन देकर अमृत लाने के लिये प्रस्थान किया। स्वर्ग में गरुड़ ने बहुत कठिनाई से अमृत के रक्षकों को युद्ध में हराकर उसे प्राप्त किया और अमृतघट को लेकर उड़ा और माता को देकर कद्रू से उसकी दासी बनने से छुटकारा दिलाया। उस अमृत को अपने पुत्रों को देने के लिये कद्रू ने रक्खा जिसे इन्द्र चुरा ले गये और विष उस स्थान पर रख दिया उसे सर्पों को पिला कर माता ने अपना मन राजी किया। इधर गरुड़ ने सर्पों को खाना आरम्भ किया और तभी से सर्प सब छिपकर रहने लगे। गरुड़ अपने माता-पिता से आज्ञा लेकर विष्णुलोक में भगवान् विष्णु की सेवा के लिये चले गये।

इस गरुड़-चरित्र को पढ़ने व सुननेवाला सब पापों से मुक्त हो जाता है।

---

ब्रह्मा ने चाण्डाल-संसर्ग से पतित ब्राह्मण के सम्बन्ध में बतलाया कि वह नाना प्रकार से शोकाकुल होकर कश्यप ऋषि के पास गया और उनसे अपने लिये श्रेयोमूलक हितकारी मार्ग के लिये एवं पापों से छूटने के लिये प्रार्थना की। अब म्लेच्छों के संसर्ग से उपशान्त हो गये हो तो गायत्री के जप, होम और चान्द्रायण आदि व्रत को करते हुए भगवान् हरि का ध्यान करो तीर्थों में स्नान आदि को जीवन की चर्या बनाओ जिससे शीघ्र ही पापरूपी कीचड़ से छुटकारा हो जायगा और पापों के छूटते ही ब्राह्मण हो जाओगे। मुनि के कथनानुसार उसी प्रकार आचरण कर वह ब्राह्मण फिर अपने उच्च कर्मों का अधिकारी बना तथा तपस्या द्वारा स्वर्गलोक को प्राप्त हुआ। अनाचार से हत ब्राह्मण आचार से देवत्व की प्रतिष्ठा कर लेता है। "अनाचाराद्धतो विप्र! आचारात्सुरताम्व्रजेत्" नारद के पूछने पर जैसे द्विजोत्तम लोगों के पूजने से उत्तम गति प्राप्त होती है उसी प्रकार द्विजों को पीड़न करने से क्या गति प्राप्त होती है? ब्रह्मा बोले कि उनके अपमान से महारौरव नरक का भागी मनुष्य होता है भूख से व्याकुल को सन्तुष्ट न करने से रोगी और दरिद्र होता है। इसी प्रकार नाना परिस्थितियों में भिन्न तरह से यन्त्रणा व अपमान करनेवाले की सदा दुर्गति एवं उसे नीच योनियों में जाकर दुःख भोगना पड़ता है। ब्रह्मस्व हरनेवाले को सदा

नारकीय-गति मिलती है, इसी प्रकार ब्राह्मणी या गुरुपत्नी से सङ्गम करने से रौरव नरक मिलता है फिर नारद द्वारा ब्राह्मण के वध के सम्बन्ध में पूछने पर ब्रह्माजी ने घोर पातकी होने तथा विविध प्रकार के पापों का परिगणन किया। आततायी को मारने से कहीं भी पाप नहीं लगता छै प्रकार के आततायी हैं;— अग्नि लगानेवाला, विष देनेवाला, धन हरनेवाला, सोये हुए को मारनेवाला, खेत और स्त्री की चोरी करनेवाला ये छै प्रकार के आततायी हैं "आततायिन्मायान्तमपिवेदान्तगं रणे जिघांसन्तं जिघांसेच्च न तेन ब्रह्महाभवेत्।" ब्राह्मण अपनी वृत्ति को विना पाप किये किस प्रकार चलावे नारद के इस प्रश्न पर ब्रह्माजी ने कहा बिना मांगे जो वृत्ति मिलती है वह प्रशस्त है उञ्छ (खेतों में किसान के द्वारा खलिहान में से अन्न निकाल लेने पर बचे हुए दानों को चुनने की) वृत्ति, भद्रा और सबसे अच्छी है। पढ़ाकर, यज्ञ कराकर ब्राह्मण धन ले सकता है। उपर्युक्त वृत्ति में प्रभूत धनधान्यादि प्राप्त होने पर उन्हें पितर, देवता और द्विजाति के कल्याण में लगा दे। इस वृत्ति के न मिलने पर क्षत्रिय वृत्ति शास्त्र प्रक्रिया का अवलम्ब लेकर जीवन चलावे "अभावात्क्षत्रिया वृत्तिर्ब्राह्मणैरुपजीव्यते" और सदैव धर्मयुद्ध करे इसमें प्राण छुटने पर ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है सभी वर्णों को आपत्काल में इस वृत्ति से पर स्थान मिलता है। विपत्ति में वैश्य वृत्ति भी ब्राह्मण करे कृषि वाणिज्य करता हुआ भी अपना षट् कर्म न छोड़े "कारयेत्कृषिवाणिज्यं विप्रकर्म न च त्यजेत्"। तोलने जोखने में बेईमानी करने से ब्राह्मण नीचे गिरता है। अतः वणिग्वृत्ति में उसे कभी काम में न ले। सदा अपना शुद्ध व्यवहार रक्खे। सत्य की भारी महिमा गाई गई है एक ओर हजार अश्वमेध-यज्ञ और एक ओर सत्य रहे तो भी सत्य का पलड़ा भारी है। 'नास्ति सत्यात्परो धर्मो नानृतत्पातकम्परम्। अश्वमेधसहस्रं तु सत्यञ्च तुलया धृतम्। अश्वमेधसहस्राद्धि सत्यमेव विशिष्यते'॥ जीवन में लोभ की मात्रा अधिक न बढ़ावे जब इस वृत्ति में धन प्राप्त हो तो उसे उसी प्रकार देव, पितर और

तीर्थस्थानों में लगा दे। कृषि में ब्राह्मण पुण्य कर्म द्वारा प्रवृत्त हो; जैसे, चार बैलों से हल खाली आधे दिन चलावें; उन्हें खूब चारा बिना कांटों का चरावे, उनके बांधने का गोष्ठ भली प्रकार साफ हो जैसे अपने रहने का स्थान उतना ही स्वच्छ और दुर्गन्धरहित बनावें। अपने आत्मा के समान गोपालन करनेवाला धनी होता है धन्य है गोपालन। दुर्बल रोगी और बहुत छोटी अवस्था के तथा बहुत बूढ़े बैल को हल में जोतनेवाले को गोहत्या का पाप होता है। उन्हें किसी भी प्रकार यातना कष्ट देनेवाल नरकगामी होता मुट्ठी भर घास गौ को खिलाने से पाप छूट जाता है और स्वर्ग का भागी होता है विप्र और गौ दोनों समान है इनकी पूजा का समान फल है मनुष्यों में ब्रह्मविद् रहस्य आध्यात्मचिन्तन में ब्राह्मण मुख्य हैं और पशुधन में गौ श्रेष्ठ है जो सर्वथा मानव का कल्याण कर अपना अस्तित्व स्थिर बनाती है। नारद को जब पशु गौ और मनुष्य ब्राह्मण को समान बताया गया तो उन्हें आश्चर्य हुआ और विशेष रूप से ब्राह्मण का ब्रह्मा के मुख से उत्पन्न होने की बात से उत्सुकता बढ़ गई। ब्रह्मा ने ब्राह्मण और गौ की एक पिण्ड और एक क्रिया में उपयोगी होने की बात बताकर उत्पत्ति का क्रम बतलाया। सृष्टि के आरम्भ में ब्रह्मा के मुख से महत्तेज का आविर्भाव हुआ; उसके चार भाग वेद, अग्नि, गौ और द्विज हुए पहले उपरोक्त क्रम से चारों हुए वेदों की ज्ञान प्रसार की विशेषता तथा सृष्टि की स्थिति के लिये सर्वत्र समान आवश्यकता है फिर आज्यरूपी हव्य को देवगण की तृप्ति के लिये अग्नि द्वारा पहुंचाने के लिये उसकी आवश्यक स्थिति है आज्य गाय से प्राप्त होता है और ब्राह्मण द्वारा उसे विधिपूर्वक "परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ" के अनुसार विनियोग होने से चारों उपयोगी हैं इन्हीं से सम्पूर्ण अण्ड ब्रह्माण्ड की धारणा है अतः गौ का महत्त्व किसी भी अंश में कम नहीं इनके शरीर से ही मृत्यु के बाद ब्रह्मलोक मिलता है गाय में किञ्चिन्मात्र भी दोष नहीं रहता गौ के मूत्र, गोबर, दूध, क्षीर, दही, घृत सभी पवित्र हैं इनके भक्षण से शरीर में पाप और

मल एक क्षण भी नहीं टिक सकते इसीलिये घृत, दधि और दुग्ध धार्मिकगण सदा काम में लेते हैं गव्य की भोजन में कमी से शरीर पूतियुत हो जाता है। शास्त्रनिर्मित हविष्य से बना भोजन सदा विधिवत् सेवन करने से अधिक गुणकारी है ( यहां विशेषरूप से गौ का महत्त्व प्रतिपादन में पृथ्वी का विशेष विवरण समझना चाहिए क्योंकि उसी से सम्पूर्ण अन्न आदि यज्ञ द्रव्य प्राप्त होते हैं और जीवन की स्थिति इसी अमृततुल्य अन्न, फल, मेवा और अन्य आवश्यक उपकरण प्रस्तुत करने से स्थायी होती है। ) फिर नारद ने किन-किन गायों का कब-कब विशिष्ट प्रयोग करने से क्या-क्या पुण्य होता है यह पूछा और ब्रह्मा ने कहा प्रातः सकृत्प्रदक्षिण कर गोधन का अभिवादन करनेवाले व्यक्ति को अक्षय स्वर्ग की प्राप्ति होती है। सात प्रदक्षिणा से यश, मान, और आयुष्य एवं धन मिलता है गाय के सींग का पानी अभिषेक के बराबर है गाय के प्रत्येक लोम में देवगण का वास बताया गया। भगवान् विष्णु का निवास गौओं में है गाय के खुर से उठी रज को जो शिरपर धारण करता है वह सब पापों से छूट जाता है। दश प्रकार की गायों के दान के सम्बन्ध में पूछने पर ब्रह्मा ने कपिला गाय, धूम्रवर्ण की गाय, श्वेत गाय, पीली गाय, नीली गाय, इनके दान का अक्षय पुण्य बतलाया; जिस गर्भवती गाय को नौ मास के बाद आसन्न प्रसूता होने पर दान दिया जाय और वह सब प्रकार के आभूषण चुनड़ी आदि से आभूषित कर वेद पारग योग्य व्यक्ति को दी जाय तो विष्णु-लोक की प्राप्ति होती है; १० गायों के दान के समान एक वृष दान का महत्त्व है अतः साण्ड को छोड़ना इष्ट है इस प्रकार इस महती गाय और वृष के माहात्म्य को जो सुनता है वह सात जन्म के पापों से तत्काल मुक्ति पाजाता है।

---

नारद के यह पूछने पर कि ब्रह्मतेज किस आचरण से बढ़ता है और किस आचरण घटता है ? ब्रह्मा बोले प्रातः शय्या त्याग के बाद देवगण और पुण्यवान् महापुरुषों का नित्य स्मरण करे सात चिरजीवियों को और पुण्य श्लोक महानुभावों का स्मरण करने से ब्रह्महत्यादि जैसे पापों से मनुष्य छूट जाता है। फिर शुद्ध स्थान में जाकर मलमूत्र का त्याग करे उदुम्बर ( गूलर ) आदि दन्तकाष्ठ से दतौन करे फिर स्नान कर सन्ध्यावन्दन करे। स्नान में मृत्तिका का लेप प्रशस्त है प्रातःस्नान के माहात्म्य का वर्णन फिर सन्ध्या के समय पितृतर्पण का विधान, तर्पण प्रकरण में जल के देवता आदि का विधान पूछा ब्रह्मा ने कहा जल का देवता विष्णु है जलपूत से पवित्र मनुष्य विष्णुमय है जल से कुश का सम्पर्क है विशेष लाभदायक है यह भी सर्वदेवमय है, इसके मूल में ब्रह्मा, बीच में विष्णु और अग्रभाग में शङ्कर जानो कुशा हाथ में लेकर स्तोत्र मन्त्रादि का पाठ शतगुणा फल देते हैं सात प्रकार की कुश है। पितृतर्पण का विशेष महत्त्व पितृतर्पण युगादि और अमावास्या को करना इष्ट है। जल में गीले वस्त्रों से तर्पण करे बाहर निकलकर सूखे वस्त्र पहन कर करे। तर्पण की अनिवार्यता इसलिये है कि स्नानार्थी के पितर देवतागणों के साथ वायु होकर आते हैं पास से व्याकुल होकर यदि वस्त्र निष्पीड़न करे ( धोती को नीचोड़ दे ) विना तर्पण किये तो वे निराश होकर चले जाते हैं प्रति दिन स्नान तर्पण करनेवाला व्यक्ति श्रेष्ठ है। भिन्न-भिन्न कामनाओं को लेकर श्रीगणेश, सूर्य, विष्णु, शिव, और दुर्गा का पूजन करे देवताओं का पूजन कर वैश्वदेव बलि करे

और वह्नि कार्य कर ब्राह्मण तर्पण यज्ञ करे इस प्रकार करने से मनुष्य उन्नति को प्राप्त करता है। नारद के यह पूछने पर कि मनुष्यों के समान देवगण पितरों के साथ जल नहीं पाते इसपर ब्रह्मा बोले कि मैंने जल को सर्वदेवमय अमृतरूप में बनाया उसके रक्षण के लिये रक्ष और यक्ष धनुर्धारी छोड़े; वे मेरी आज्ञा से देव और पितरों को मार देते हैं मनुष्य को नहीं। इसलिये मनुष्यों के देने से ही उन्हें जल मिलता है; स्वयं नहीं। बिना स्नान के खानेवाला मल ( अस्वस्थ का दोष नहीं) खाता है। स्नान कर बिना जप किये खानेवाला पूय शोणित (रक्त) खाता है नित्य तर्पण न करनेवाला पितृघाती है। देवपूजन न करने से ब्रह्महत्या के समान पाप होता है। सन्ध्याकृत्य न करने से पापी पुरुष सूर्य के तेज का नाश करता है। नारद के द्वारा ब्राह्मण और वर्णों के सदा पूछने पर ब्रह्मा ने आचारमय जीवन का सुख, आयु, स्वर्ग मोक्ष और सभी बुराई को समूल नाश करनेवाला बताया अनाचारी व्यक्ति का सर्वत्र ही पतन इष्ट है वह निन्दित, दुःखभागी, व्याधित और अल्पायु होता है; आचार से इस लोक और निःश्रेयस की सिद्धि बताई। घर में प्रलेपन कर बैठने के स्थान आदि को जल से शुद्ध कर ले नाना पात्रों की शुद्धि; कांस्य पात्र की भस्म से, ताम्र की अम्ल ( खटाई ) से, लोहे की अग्नि से, शिलापात्र तैल से और सोने-चान्दी के बर्त्तनों को जलमात्र से शुद्धि बताई।

शय्या भार्या शिशुर्वस्त्रमुपवीतं कमण्डलुः।
आत्मनः कथिताः शुद्धा न परेषां कदाचन॥

सोने का पलङ्ग व सामग्री, स्त्री, बालक, वस्त्र, उपवीत (यज्ञोपवीत) व कमण्डलु ये स्वयं के ही शुद्ध हैं दूसरे के नहीं। एक वस्त्र पहने भोजन न करे, एक वस्त्र को लेकर स्नान न करे, दूसरे का वस्त्र कभी न पहने। केश और दांतों का संस्कार प्रातःकाल करे अपने से बड़ों का अभिवादन नित्य करे। हाथ-पैर और मुख धोकर ही भोजन करे ऐसा करनेवाला शतायु होता है। बड़ी वनस्पति, वृक्ष, गौ, देवता, घृत, मधु और चौराहे को प्रदक्षिण क्रम से पार करे। जूठे मुंह रख अग्नि

ब्राह्मण, देवता, गुरु, अपना शिर, पुष्प का पौधा, यज्ञ का वृक्ष, और पापी को न छूए। मलत्याग करने के समय किन-किन को न देखे उसका वर्णन, मलत्याग के निषिद्ध स्थानों का वर्णन। मंगल को क्षौर न करावे जिन लोगों को रास्ते में बाधा न दे उनका विवरण। राजा, विप्र, श्रोत्रिय, श्रेष्ठ और वैद्य से विवाद न करे। ब्राह्मणी और गुरुपत्नी से दूर रहे। ऐसी स्त्री जो प्रमत्त, अधिकाङ्क्षी, निर्लज्ज, बाह्याचारवाली, व्यय करनेवाली, अनाचारा हो उससे संसर्ग न करे मलिन गुरुपत्नी का अभिवादन न करे उससे देखा न करे उसकी वाणी का पालन अवश्य करे। अपनी पुत्र-वधू, भाई की स्त्री, अपनी युवती पुत्री और दूसरी की स्त्री तथा गुरुपत्नी को न देखे व न छूवे। उनके साथ बोलना भ्रूभङ्ग से देखना, कलह करना, निर्लज्जता से बातें करना, सदैव बन्द रक्खे। तुष, अङ्गार, अस्थि और भस्म में पैर न लगावे। दुष्ट के साथ न रहे, न भाषण करे, अपने से छोटे चाचा और मामा का अभिवादन न करे, केवल उठकर साञ्जलि आसन प्रदान करे। गीले पैर सोना, सूखे पैर से भोजन, अन्धकार में शयन और भोजन कभी न करे। किन-किन दिशाओं में बैठकर दन्तधावन और शयन करना यह कहा है। पूर्व और दक्षिण को शिर करके सोवे ऐसा न करने से आयुः क्षीण हो जाती है। चारों दिशाओं में भोजन करना प्रशस्त है। एक भोजी देवता, दो समय भोजी मनुष्य, प्रेत दैत्य आदि तीन बार और कौणप चार बार खाता है। धर्म बीज तथा पाप बीज से प्रसूत मनुष्य के लक्षण।

स्वर्गस्थितानामिह जीवलोके चत्वारि तेषां हृदये वसन्ति।
दानं प्रशस्तं मधुरा च वाणी देवार्चनं ब्राह्मणतर्पणञ्च ॥
कार्पण्यवृत्तिः स्वजनेषु निन्दा कुचैलता नीचजनेषु भक्तिः।
अतीवरोषः कटुका च वाणी नरस्य चिन्हं नरकागतस्य ॥

प्रशस्त दान, मधुर वाणी, देवार्चन और ब्राह्मणों का तर्पण जिस मनुष्य के यहां होता है वह श्रेष्ठ है। कृपणता, अपने परिवारवालों में निन्दा, मलिन वस्त्र,

नीच लोगों से प्रेम, अतीव रोष और कटु वचन ये नारकी एवं नरकगामी पुरुष के लक्षण हैं।

नवनीत के समान सुन्दरवाणी, करुणा से कोमल मन इससे समझो यह मनुष्य धर्मबीज प्रसूत है। दया जिसके हृदय में न हो तथा वाणी कर्कश, हो वह पापबीज प्रसूत का लक्षण है। सात्त्विक मनुष्य इन सदाचारों का सुनना और सुनाना बराबर रक्खे इससे अवश्य ही पापों से बचकर भगवत्सन्निधि प्राप्त करता है।



भीष्म द्वारा अधिकाधिक पुण्य देनेवाले पूर्वजों द्वारा किये हुए शुभ कर्मों के पूछने पर पुलस्त्य ने व्यासजी के द्वारा कहे हुए द्विजों को पित्रर्चाका सुन्दर आख्यान बताया। माता-पिता की भक्ति, पति की सेवा, सब जनों में समता, मित्रों से अद्रोह और विष्णु की भक्ति ये महायज्ञ हैं। माता-पिता की सेवा से बड़ा धर्म और तप कोई भी नहीं है उनके सन्तुष्ट होने से सब देवगण सन्तुष्ट होजाते हैं माता सब तीर्थमयी है पिता सर्व देवमय है उनकी सब यत्न से पूजा

करे माता-पिता की अभिवादनपूर्वक प्रदक्षिणा करनेवाला व्यक्ति सम्पूर्ण भूमण्डल की परिक्रमा का फल पा लेता है। उनका वन्दन करनेवाला व्यक्ति धन्य है। उनका तिरस्कार करनेवाला कल्प तक नरक में जाता है। माता-पिता की सेवा किसी भी रूप में न छोड़े। माता-पिता की सेवा किये बिना भले ही कितने ही तीर्थों का सेवन करनेवाला पुत्र हो, वह नरक भागी होता है। कोई नरोत्तम नाम का एक ब्राह्मण था उसके तीर्थ सेवन की इच्छा हुई, अपने माता-पिता को छोड़कर वह तीर्थव्रतचर्या में लगा उसकी तपस्या के प्रभाव से स्नान के वस्त्र आकाश में सूखते थे। उसे अभिमान हुआ उसने उड़ते हुए बगुले को जला दिया इससे तप क्षीण हुआ अब आकाश में वस्त्र नहीं सूखता था उसे मन में बड़ी ग्लानि हुई इसपर आकाशवाणी हुई कि हे विप्र! मूक नामक परम धार्मिक चाण्डाल के पास जाओ वहां तुम्हें धर्म का ज्ञान होगा। वहां से वह मूक चाण्डाल के पास गये। मूक अपने माता-पिता की सेवा में तन्मय था सर्दी में गरम जल से उनकी परिचर्या और यथाशक्ति उन्हें प्रसन्न करने में लगा उन्हें खिलाकर खाता उनको सब प्रकार के सुख पहुंचाने की चेष्टा करता इन पुण्यों से भगवान् विष्णु दीर्घकाल से उसके यहां निवास करते थे। उसका मन्दिर आधार स्तम्भ के बिना ही अधर में शोभित था। यह सब देख ब्राह्मण को बड़ा आश्चय हुआ और मूक से अपनी सब बातें बतलाकर वास्तविक बात कहने का अनुरोध करने लगा। मूक ने कहा मैं अपने माता-पिता की सेवा-भक्ति करता हूं उन्हें सन्तुष्ट कर आपका कार्य करूँगा कृपया द्वार पर बिराजिये। आप का आतिथ्य करूँगा। इसपर ब्राह्मण ने क्रुद्ध होकर मूक को भर्त्सना दी और कहा मुझ ब्राह्मण को छोड़ क्या अधिक कार्य है? मूकने कहा मैं वह बगुला नहीं हूं जिसे आपने जला दिया। न अब स्नान का वस्त्र आकाश में सूखता है और न रहता है। देववाणी होने से आप मेरे पास आये हैं अवकाश होते ही सारी बातें बताऊँगा, नहीं तो पतिव्रता के पास जाइये उससे आपका सब काम

सिद्ध होगा। उसके घर से उसी समय छद्म वेष में विष्णु ब्राह्मण बनकर आये और इस ब्राह्मण को पतिव्रता के घर लिवा ले गये। ब्राह्मण ने छिपे वेषधारी विष्णु से कहा हे विप्र ! इस चाण्डाल के घर में क्यों रहते हो ? भगवान् बोले अभी तेरा मन पवित्र नहीं हुआ पतिव्रतादि को देखने से तूँ मुझे जान जायगा। ब्राह्मण के पतिव्रता के परिचय के सम्बन्ध में पूछने पर भगवान् ने पतिव्रता स्त्री की असीम शक्तियों की प्रशंसा की। आगे पतिव्रता के लक्षण बताते हुए भगवान् ने कार्य में दासी, रति में मनमोहक भाव, अनुभाव आदि से वेश्या, भोजन में जननी समान व विपत्ति में पति की मन्त्रिणी जो हो वह पतिव्रता है। किसी भी आत्मीय या अन्य व्यक्ति को अच्छे वस्त्र पहने देख कर जिसे पर पुरुष की भावना होती है वह पतिव्रता है। उस पतिव्रता के आठ पत्नियां हैं उसका शुभा नाम है उसके पास धर्म के विषय में पूछो। भगवान् अन्तर्धान कर गये ब्राह्मण और भी आश्चर्य करने लगा। उसने साध्वी पतिव्रता के घर जाकर पतिव्रता के विषय में पूछा। द्वार पर आते ही ब्राह्मण ने अपने हित प्रियमार्ग के लिये प्रश्न किया। पतिव्रता ने कहा पति की सेवा के बाद आपका आतिथ्य करूँगी ब्राह्मण ने कहा कि मुझे न भूख है और न प्यास है। यदि मुझे अभीष्ट न बताओगी तो मैं तुम्हें शाप देदूंगा। इस पर पतिव्रता ने कहा मैं वह बक नहीं हूं जो भस्म हो जाऊँ। आपको यदि जल्दी है तो धर्म तुलाधार के पास जाइये और अपना हितमार्ग पूछिये। यह कह पतिव्रता घर में चली गई और ब्राह्मण ने चाण्डाल के घर से निकलते विप्र के समान वहां भी वैसा ही ब्राह्मण देखा। उसने (छद्मवेषी भगवान) ब्राह्मण से पूछा यह पतिव्रता दूरस्थित मेरे सम्बन्ध में इतना कैसे जान गई ? इसपर भगवान् ने कहा अतिपुण्य और सदाचार से सब शक्य है। उससे पूछा कि पतिव्रता ने क्या कहा तो ब्राह्मण बोला तुलाधार से पूछने को कहा है भगवान् ने कहा चलो मैं तुम्हें पहुंचा देता हूं उसके स्थान की सूचना देते हुए भगवान् ने कहा जहां पुरुषों की भीड़ है और क्रय-विक्रय होता है वही तुलाधार

वैश्य है, अपने सत्य व्यवहार से सब कुछ करता है प्राणों की बन आने पर भी वह उससे विचलित नहीं होता। चलते-चलते वे दोनों वैश्य के यहां पहुंचे उन्होंने मैले कपड़े और कुचेले दांतोंवाले तुलाधार को अपने आगत सभी ग्राहकों को जिनमें स्त्री और पुरुष दोनों थे, बड़े सद्व्यवहार से सब खरीदी जानेवाली चीजों के दाम बताते देखा उससे सब राजी थे। विप्र ने अपने धर्म के उद्देश्य के विषय में पूछा तुलाधार ने कहा इन सब ग्राहकों से सलटने के बाद मैं आपको बता सकता हूं जल्दी हो तो धर्माकर के पास जाइये उसके उपदेश देने से आपका हित शक्य है। उसने भी सब पूर्व बातें कहीं और ब्राह्मण सज्जनाद्रोहक के पास जाने को तैयार हुआ। भगवान् उसी छिपे वेष में उसके साथ धर्माकर के यहां गये विप्र के सन्देह करने पर हरि भगवान् ने कहा 'सत्य की साधना से तुलाधार को तीनों लोकों में विशिष्टता प्राप्त हुई है। सत्य से बड़ा धर्म नहीं, झूठ से बड़ा पाप नहीं "नास्तिसत्यात्परोधर्मो नानृतात्पातकम्परम्" सत्यवादी के यहां दिव्यगुणों का वास हो जाता है भगवान् सर्वान्तर्यामी का सत्य साधक के हृदय मन्दिर में वास होता है। अद्रोहक के विषय में भगवान् ने कहा कि एक बार अद्रोहक के पुर में राजा को विशेष कार्य से बाहर जाने का अवसर आया। अपनी सुलक्षणा स्त्री को कहां छोड़े जिससे उसका पातिव्रत्य पूर्ण रक्षित हो यह सोचकर वह अद्रोहक के पास आया और अपनी स्त्री को रखने के लिये बोला। अद्रोहक ने अपनी असमर्थता बतलाते हुए क्षमा मांगी। परन्तु राजा ने बहुत अनुरोधपूर्वक उसे रक्षार्थ छोड़ना आवश्यक है यह कहा। इसपर अद्रोहक ने कहा यदि आपको यह इष्ट हो कि मेरे तल्प ( बिछौने ) पर ही यह मेरी स्त्री के साथ सोये तो रख सकते हैं अन्यथा आप ले जावें। इसपर विचार कर राजा ने यथोचित करने की स्वीकृति देदी। अपनी स्त्री से भी उसने यह बात कह दी। रात्रि में दोनों स्त्रियों के बीच में वह सोता। अपनी स्त्री के साथ और कन्या समान राजा की स्त्री के साथ उसके व्यवहार पृथक्-पृथक् थे, अपने आपको राजरानी के

 

प्रति पुत्र बनाता और मानता और स्त्री के साथ धर्मपत्नी का व्यवहार करता छठे मास वह राजा लौटा। नगर के लोगों ने बड़ी बुराई की उनमें अच्छे भी थे भले भी थे। परन्तु अद्रोहक का मन नहीं माना और जलती अग्नि की लकड़ी के ढेर को सचन्दन कर अपने जनापवाद के भय से उसमें जलने की तैयारी में लगा। राजा अद्रोहक के पास आया और अपनी स्त्री को प्रसन्नवदन और विषादपूर्ण अद्रोहक को देखा और उससे कुशलता पूछी। अद्रोहक ने अग्नि की धधकती ज्वाला में राजा के हित से जो जनापवाद फैला उसे मार्जन करने के लिये अपने आपको अर्पण किया। आश्चर्य है कि अग्नि ठण्डी हो गई। ऊपर से देवगण आकर पुष्प वर्षा करने लगे। जिन्होंने उसकी बुराई की थी उनके मुखों में विविध कुष्ठ हो गये। देवगणों ने उसका नाम सज्जनाद्रोहक रक्खा। काम को जीतनेवाले अद्रोहक का आदर्श भी अपूर्व हुआ उसकी दिव्यदृष्टि हो गई और ब्राह्मण ने इस प्रकार अद्रोहक के विषय में जानकर उससे अपना मन्तव्य कहा। अद्रोहक ने धर्मज्ञ वैष्णव के पास जाने के लिये कहा और वह बगुले का भस्म होना तथा वस्त्र के आकाश में उड़ाने व सूखने का भी विशेष विवरण देकर उसके मन की बात बतलायेगा ऐसा कहा। फिर ब्राह्मण वेषधारी विष्णु उसे वैष्णव के यहां ले गये। उस परम भागवत को ध्यानस्थित देखकर विप्र ने अपना मन्तव्य पूरा करने का अनुरोध किया। अपने यहां आये हुए अतिथि का सत्कार कर वैष्णव ने कहा आप घर में भगवान् के दर्शन कीजिये तब आपका सब कल्याण होगा अन्यथा आकाश में वस्त्र नहीं सूखेंगे। इसपर उसके घर में जाते हुए विष्णु को देखकर पैर छूकर ब्राह्मण ने अपना हृदय रक्खा। भगवान् ने पुण्यवान् व्यक्तियों के दर्शन कराने और इनके दर्शनों से पाप कटने की बात कही और वर मांगने को उसे कहा। विप्र ने भगवत्सन्निधि प्राप्ति का वर मांगा। इसपर भगवान् ने उसकी भक्ति की प्रशंसा की परन्तु कहा सर्वप्रथम अपने माता-पिता की सेवा कर उन्हें प्रसन्न करो जिससे तुम्हारा यह लोक और परलोक सब सुधर जाय। उन माता-पिता के निःश्वास से

तुम्हारा किया कराया गुड़ गोबर हो गया उनके क्रोध को न शङ्कर, न मैं और न कोई अन्य देवता टाल सकते हैं। इसलिये प्रेम से माता-पिता की सेवा करो और फिर मेरी शरण आओ। इस पर विप्र ने भगवान् से अपने स्वरूप की प्रार्थना की और भक्त आधीन भगवान् ने अपना चतुभुज रूप दिखा दिया। अपनेको धन्य समझते हुए ब्राह्मण ने मूक, पतिव्रता, तुलाधार और अद्रोहक सब की प्रशस्ति करते हुए भगवान् की भक्ति श्रेष्ठ बतलाई। भगवान् ने कहा पितृभक्ति से मूक के यहां, पतिधर्म से शुभा के यहां, सत्यवादी होने से तुलाधार के यहां और लोभ काम को जीतने से अद्रोहक और अपनी भक्ति से वैष्णव के यहां सदा ही लक्ष्मी एवं सरस्वती के साथ रहता हूं। ब्राह्मण की यह शंका करने पर कि वेदादि शास्त्रों के अनुसार चाण्डाल योनि महापातकों के कारण मिलती है तो आप वहां कैसे विराजे ? इस पर भगवान् ने कहा कि सम्पूर्ण कल्याणों का कर्त्ता मूक भले ही चाण्डाल है परन्तु वृत्तस्थ होने से वह ब्राह्मणकोटि में आया है माता-पिता के सच्चे भक्त होने से उसके यहां ब्राह्मण रूप में मेरा सदा निवास रहता है और पूर्व प्रतिपादित दिव्यगुण सम्पन्न चारों पांचों व्यक्तियों की एक सत्य निष्ठा के कारण प्रशंसा की। फिर माता-पिता की सेवा का पुण्य लाभ करने का उपदेश देकर उस मूक के द्वारा जानी गई सम्पूर्ण वार्ता के प्रति विस्मय न करने को कहा क्योंकि ऐसा सत्यनिष्ठ माता-पिता की सेवा करनेवाला व्यक्ति त्रिलोकी की बातों को मेरे अन्तर्यामी के उपस्थित होने से देख सकता है। ब्राह्मण ने मोह अज्ञान से माता-पिता की भक्ति को छोड़ने के अपराध में अपना कर्तव्य अकर्तव्य पूछा। भगवान् बोले एक दिन, मास, पक्ष, या सात दिन भी प्रेम से माता-पिता की भक्ति करनेवाला मेरे लोक का अधिकारी होता है। यदि किसी प्रकार पूजा न कर सके तो उनके परलोक होने पर वृषोत्सर्ग करनेवाला पितृभक्ति का फल पा जाता है। माता-पिता के श्राद्ध की अगाध महिमा है उसे यथा समय अवश्य करे। ग्रहणादि के अवसर पर चूड़ामणि योग होने पर उसका विशेष विधान। श्राद्ध का

प्रतिपादन और श्राद्ध कर्त्ता को ब्रह्मचारी, सदाचारी और माता-पिता के श्राद्ध के दिन स्त्री संसर्ग से बचने का विधान बताया। श्राद्ध में तीन पवित्र है दौहित्र, कुतप ( दिन को सात घड़ियों के बाद और नव घड़ियाँ के पहले का काल) और तिल। सत्य, अक्रोध और शीघ्रता न करना ये प्रशंसनीय है श्राद्धकर्ता सायं सन्ध्या, परान्न, फिर भोजन, मैथुन, दान, प्रतिग्रह सब न करे। नाना प्रकार के प्राचीन आख्यानों द्वारा श्राद्ध के विधान का वर्णन। सप्तव्याधों की कथा का संक्षेप से शिष्य और वशिष्ठ के सम्वाद के रूप में वर्णन। श्राद्ध में असमर्थ व्यक्ति के कर्त्तव्य का निर्णय। भगवान् ने कहा जो कोई किसी भी रूप में असमर्थ होने पर तृण, काष्ठ को बेचकर पैसा लेकर पितृकार्य करता है उसके पितर तृप्त होते हैं और लक्ष गुणा फल मिलता है। सब के अभाव में गौ को घास खिलाने से श्राद्ध का फल मिल जाता है। विराट के पुत्र ने धनहीन होने से द्विज को पूछा तो उपर्युक्त उपाय बताया जिससे वह पितरों को तृप्त कर दूसरे जन्म में भाग्यशाली बना। पितृयज्ञ से महान् कोई यज्ञ नहीं इसे बिना मत्सर के लोग करे इस सारे प्रकरण के सुनने और सुनाने से भी पितरों की तृप्ति एवं श्रोता तथा वक्ता को अक्षय पुण्य की प्राप्ति होती है।



नरोत्तम के द्वारा पतिव्रता स्त्री से बीती हुई बात जानने की शक्ति के सम्बन्ध में आवश्यक प्रश्न पूछने पर भगवान् बोले पतिव्रता का माहात्म्य अकथनीय है सभी ऋषि, मुनि एवं ब्रह्मवादी सब के लिये वह पतिव्रता पूज्य है इसी प्रसङ्ग में भगवान् ने सैव्या ब्राह्मणी के पातिव्रतधर्म का विस्तार से वर्णन किया। उसके गलित्कुष्ठवाला पति था उसकी सेवा तन, मन और धन से

करती थी। एक बार जैसे ही उसके मार्ग से परम सुन्दरी वेश्या जाने लगी तो कुष्ठी पति का मन उसके रूप सौन्दर्य को देखकर लुभ गया और वह उन्मना होकर लम्बी श्वांसे खींचने लगा। पति को दुःखित देख पत्नी सैव्या ने उसके उन्मना होने का कारण पूछा इसपर निराश हो अपनी इच्छा की पूर्ति न होते देख उसने कहने से ना कर दिया परन्तु स्त्री के बहुत समझाने पर वेश्या पर आसक्त होने की बात कहकर उसे सङ्गम करा देने से अपने जन्म सफल होने की बात बोला उसके न आने से मृत्यु ही केवल शरण होगी। पतिव्रता ने उसे धैर्य दिलाते हुए अपनी ओर से यथाशक्ति बचन देने और कार्य करने को कहा। तीन दिन तक वह प्रातःकाल वेला में वेश्या के चौक को झाड़ बुहार और चौक पूरकर घर लौट आती। वेश्या ने इसका पता लगाया। वह एक दिन पतिव्रता को इस प्रकार घर को बुहारते देख पैरों पर गिर पड़ी और गिड़गिड़ाकर क्षमा मांगने लगी और अपने योग्य कोई सेवा के लिये पूछा। इसपर पतिव्रता ने अपने कुष्ठी पति को सन्तुष्ट करने का वर मांगा। वेश्या ने आधी रात के बाद पति को उसी के यहां लाने पर सन्तुष्ट करने को कहा। अपने पति के पास आकर उसने सारी बातें कही और आधीरात में जाने का निश्चित कार्यक्रम बना लिया। उसी दिन राजाने विशेष आदेश से नगर में की जानेवाली चोरियों की रोकथाम के लिये चोरों को पकड़ने के लिये विशिष्ट रक्षक राजपुरुषों को नियुक्त किया। उन्होंने माण्डव्य नामक ऋृषि को नगर के बाहर तप करते देखा वह असम्प्रज्ञात समाधि की भूमिका में था। उसे राजपुरुषों ने लाकर राजा के सामने प्रस्तुत किया। राजा ने शरीर में कीली ठोककर नगर के चौराहे पर गाड़ने का आदेश दिया। राजपुरुषों ने उसके गुदभाग से सिर के आरपार कीली ठोक उसे गाड़ दिया। माण्डव्य को समाधि के प्रभाव से इस दुःख का कुछ भी पता न लगा और वह लटका ही रहा। वेश्या के घर पतिव्रता की पीठ पर जाते हुए उस कुष्ठी का शरीर दण्डित ऋृषि से लगा और उसके संसर्ग से उसकी समाधि भग्न हो गई। माण्डव्य ने

शाप दिया कि जिस व्यक्ति ने अभी मेरी शरीर में यह असह्य वेदना की है वह सूर्योदय होते-होते भस्म हो जाय। वह कुष्ठी धरती पर गिरपड़ा और पतिव्रता ने पतिसेवा के प्रभाव से कहा सूर्य उगे ही नहीं। तीन दिन तक सूर्य न उगा। पति को वह तत्काल घर ले गई। इस घटना से सर्वत्र हलचल मची और ब्रह्माजी के पास इन्द्र को लेकर देवगण गये। ब्रह्मा ने सब कारण बताया सब देवगण अपने-अपने विमानों पर चढ़कर उस पतिव्रता के पास आये और पतिव्रता को ब्रह्माजी ने समझाया कि क्रोध छोड़कर प्राणीमात्र का उद्धार करना चाहिये। पतिव्रता ने कहा सम्पूर्ण संसार में श्रेष्ठ मेरे पति को मुनि ने सूर्योदय होनेपर भस्म होने का जो श्राप दिया है उसीको बचाने का लक्ष्य कर मैंने सूर्य को शाप दिया है न क्रोध; न मोह, न लोभ, न काम और न द्वेष से ऐसा कुछ किया गया है। ब्रह्मा ने कहा पति की मृत्यु होने से सर्वत्र त्रिलोकी का हित है इसलिये तुम्हें अधिक पुण्य होगा परन्तु निश्चय पर अटल उसे वे न मना सके। परन्तु ब्रह्मा ने कहा भस्म पुरुष कामदेव के समान होगा उसमें सौन्दर्य लावण्य सब गुण रहेंगे। परन्तु पतिव्रता ने कहा मेरे विधवा होनेपर मेरी गति तो विपरीत होगी परन्तु ब्रह्मा ने कहा अभी मरा तो नहीं हमारे वचन से ही वह कामदेव के समान सुन्दर होगा। पतिव्रता ने अपना शाप वापिस लेलिया और सूर्योदय होते ही पति मुनि के शाप से भस्म हो गया उसी समय भस्म से कामदेव के समान मनुष्य उत्पन्न हुआ। सबको आश्चर्य हुआ पति को लेने के लिये स्वर्ग से जो विमान आया था उसमें बैठकर दोनों पति और साध्वी स्वर्ग को चले गये। इसलिये पतिव्रता साक्षात् विष्णुरूपा है उसे भूत भविष्यत् सभी का ज्ञान होता है इस पुण्याख्यान को पढ़ने और सुननेवाले को अनन्त पुण्य फल मिलता है।

---

माण्डव्य के शूल का आघात तथा पतिव्रता के पति को कुष्ठ क्यों हुआ इस द्विज के प्रश्न पर भगवान् बोले बाल भाव से माण्डव्य ने वस्ति देश में तृण देकर वहीं छोड़ दिया उसी अपवाद दोष से दिन-रात उसने कठिन व्यथा को भोगा किन्तु योगाभ्यास में समाधियुक्त माण्डव्य को उसका ज्ञान नहीं हुआ। कुष्ठी और ब्रह्म के घात से तथा इन्द्रियों को वश में न रखने से उस पतिव्रता के पति को कुष्ठ हो गया पहले इसी मे तीन कन्याओं को ब्राह्मण को दिया इससे इसके पतिव्रता स्त्री आई और केवल इसी के कारण वह मेरे समान हो गया। ब्राह्मण के द्वारा कृत्या स्त्री के विषय में पूछने पर भगवान् बोले कि अपने सर्वस्व देनेवाले पुरुष के कृत्या स्त्री होती है ऐसी स्त्रियां गुणवर्जित, कुचहीन, विरूप, निर्धन भृत्य से भी अपना अनुचित सम्बन्ध कर लेती हैं और अपने योग्य पति को छोड़कर नीच कुल के साथ प्रेम रति करती हैं। उमा और नारद का सम्वाद इसके लिये प्रयोजनीय होने से भगवान् ने उसे कहा। नारद ने पूछा हे उमे ! सम्पूर्ण स्त्रियों का अन्तःकरण आप जानती हैं कृपया सब मुझे बतलाइये। उमा बोली युवती जन का चित्त सदा पुरुषों में लगा रहता है अच्छे पुरुष को सुन्दर वस्त्र धारण किये देख वे व्याकुल एवं अधीर हो जाती हैं। स्थान न मिलने से समयाभाव से और उन्हें चाहनेवाले उपयुक्त पुरुष न मिलने से स्त्रियों का सतीत्व रहता हैं। घृत के घड़े के समान स्त्री है, जलते हुए अङ्गारे के समान मनुष्य है इसलिये घी रूपी स्त्री और अग्निरूपी पुरुष को एक स्थान पर

न छोड़े। स्त्री के सत्व की रक्षा बालपन में पिता, युवावस्था में पति और वृद्धावस्था में पुत्रगण करते हैं उसकी शक्ति की सदैव रक्षा करनी चाहिये क्योंकि सम्पूर्ण सृष्टि की रक्षिका वही मातृशक्ति की मूर्त्तिमती स्त्री है। स्त्री को संरक्षण किये बिना रहने देने से वर्णसङ्कर सृष्टि उत्पन्न होने की सम्भावना से भूमिदोष तथा बीज दोष से सृष्टि अवनति की ओर जाने का भय बना रहता है। स्त्री के आधीन दोनों कुल पुत्र, दौहित्र, पुत्री आदि है इसलिये उसकी शक्ति की रक्षा सर्वत्र इष्ट है। रजस्वला स्त्री के पास जो पुरुष नहीं जाता है वह ब्रह्महत्या और भ्रूण ( गर्भपात ) हत्या का पापी होता है। स्त्रियों को अनुचितरूप से लुभा कर जो पापाचार करते हैं ऐसे पापी घोर नरकों की यन्त्रणा भोगते हैं अगम्यागमन के विभिन्न पापों का गिनाना। उनसे छुटकारा पाने के लिये ब्राह्मण द्वारा प्रश्न करने पर भगवान् बोले अगम्यागमन करनेवाला पुरुष लोहे की तप्त पुतली से आलिङ्गन कर मरे तो उस पाप से छुटकारा पा जाता है। भगवन्नाम के प्रभाव से भी घोर पापों से छुटकारा होता हैं। गृहस्थ के लिये विष्णु की भक्ति का विशेष प्रयोजन और साध्वी स्त्री द्वारा समस्त ऐश्वर्य, कीर्त्ति, आयु और सम्पूर्ण कुल की उन्नति होती है। उनके विषय में विशेष कहना सूर्य को दीपक दिखाना है। विधवा ब्राह्मणी से सदैव दूर रहे यदि ब्राह्मणी कुलटा होती है तो उसका भावी जीवन सदा के लिये पतित हो जाता है और जन्म-जन्म में नीच योनि में जाकर उसका कहीं त्राण नहीं होता। द्विज ने भगवान् से कन्यादान का फल पूछा। सम्पूर्ण गुणों से युक्त कन्या को आभूषण आदि से सज्जित कर योग्य वर को देने से सम्पूर्ण पृथ्वी के दान का फल मिलता है। जो कन्या विक्रय करते हैं उन्हें नरक की प्राप्ति होती है अनमेल अवस्था, जैसे गुण, कुल; शील, और वयस मेंबहुत अपेक्षाकृत भेद होने से कन्या देनेवाले को रौरव नरक और चाण्डाल योनि की प्राप्ति होती है। अपनी कन्या को पाणिग्रहण के समय दिया गया सब कुछ अक्षय होता है। छै प्रकार के पुरुषों को कन्या न दे।

अत्यासन्नेऽतिदूरस्थे चात्याढ्ये चातिदुर्गते।
कुलहीने च मूर्खे च षट्सु कन्या न दीयते॥
अतिवृद्धे चातिदीने रोगिष्ठे देशवासिनि।
अतिक्रुद्धेऽप्यसन्तुष्टे षट्सु कन्या न दीयते॥

बिलकुल निकट रहनेवाले, बहुत दूर रहनेवाले, अत्यन्त धनी, अत्यन्त दुर्गति में पड़े हुए, कुलहीन और मूर्ख को कन्या न दे। अति वृद्ध, अति दीन, रोगी, और परदेशवासी, अति कोधी और असन्तुष्ट पुरुष को कन्या न दे। कन्यादान की महिमा अनन्त है। धन्य हैं वे व्यक्ति जो कन्यादान कर जीवन सफल करते हैं इस पुण्य आख्यान के सुननेवाले को अनन्त पुण्य फलों की प्राप्ति होती है।

५५ तुलाधारचरितम्, सत्यस्य प्रशंसा च ५५४

निर्लोभत्वप्रशंसायां शूद्रकथानकम् ५५५

तुलाधार के चरित्र के सम्बन्ध में द्विज के पूछने पर भगवान् ने कहा सत्य की सर्वोच्च प्रतिष्ठा से मर्यादा का उल्लङ्घन संसार में कहीं नहीं होता है; सत्य के द्वारा मनुष्य प्रभु का साक्षात्कार करता है; सत्य में प्रभु का साक्षात् वास है; सत्य से युधिष्ठिर अपने मानवीय शरीर से स्वर्ग चले गये; सत्य से बलि को भविष्यत्कल्प में इन्द्र पदवी प्राप्त होगी और हरिश्चन्द्र ने अपनी प्रजा सहित सशरीर स्वर्ग को सत्य से ही सुशोभित किया अतः सत्य की महिमा अगाध है। तुलाधार भी इसी सत्य के कारण महात्मा है। यह तुलाधार सत्य के कारण ही शुद्ध व्यवहार से व्यापार कर जनमन को मोहनेवाला है। इस विषय में शूद्र का आख्यान देते हुए भगवान् ने कहा एक बार परीक्षा के लिये मेरे द्वारा रक्खे गये दुशालों को उसने दूसरे का समझ छोड़ दिया। मैंने सोचा थोड़ा लाभ देखकर न उठाया हो तो उसके मार्ग में सोने को उदुम्बर में रखकर वहां रक्खा। परन्तु उसने लोभ

नहीं किया उसने लोभ से लाभ और लाभ से लोभ होनेवाले मोह, मद, क्रोध का सारा परिणाम सोच विपत्ति का कारण समझ उसे टाल दिया। घर आते ही वहां भगवान् ने उसकी क्षपणक के रूप में परीक्षा की और उसकी घरवाली को बहकाते हुए कहा कि उसने अपना सोना छोड़ दिया है। स्त्री ने आकर पति को सब कहा और दोनों स्त्री-पुरुष बाहर आये। क्षपणक वेषधारी भगवान् ने उसे ललचाया परन्तु वह अपने विचार से न डिगा और अधिक दबाने से शूद्र ने जो आशय कहा वह सोने के अक्षरों में वर्णन करने योग्य है सन्तोष मेरे लिये बड़ा उपयोगी साधन है माता के समान परायी स्त्रियों को और पर द्रव्य को लोष्ठ ( पत्थर ) के समान और पर स्त्री को सर्प के समान मानकर मैं यज्ञ का ही फल भोगता हूं। इसलिये मेरा यह सोना नहीं है कीचड़ के पास जाकर छूने पर उसे धोने से न छूना ही अच्छा है। इतना कहते ही पुष्प वर्षा हुई देवगण ने उसे अपने विमानों पर जाने के लिये निमन्त्रित किया। शूद्र ने आश्चर्य से उस निर्ग्रन्थिक ( भिक्षु ) के विषय में सत्य-सत्य बातें जाननी चाहीं। इसपर भगवान् ने उसके धर्म की परीक्षा लेने इस वेष में आने और उसे उत्तीर्ण पाकर सशरीर परिवार समेत विमान में स्वर्ग जाने की बात कही। ऐसे ही लोभ को छोड़ने से तुलाधारादि स्वर्ग गये यह पवित्र कथा पुण्यकारिणी है।

## ५६ कामस्य दुर्जयत्वकथनेऽहल्येन्द्रचरित्रम् ५५६

भगवान् ने एक पत्नी का व्रत लेकर चलनेवाले व्यक्तियों की प्रशंसा की परन्तु इसमें कष्ट बहुत है अनुचित करने से इन्द्र को हजार भगों(योनिछिद्र)का चिन्ह हुआ और भगवती को प्रसन्न करने से उसका नाम हजार आंखवाला हुआ। विप्र ने इन्द्र के भगाङ्क की बातें पूछी और अहल्या के हरने के विषय में जिज्ञासा की इसपर भगवान् ने ब्रह्माजी द्वारा अपनी पुत्री अहल्या को गौतम ऋषि के साथ ब्याह देने पर माया के द्वारा एकान्त में गौतमजी के स्नानार्थ जानेपर इन्द्र ने गौतम का छद्म वेष बनाकर अनुचित रूप से बलात्कार किया। जब योग द्वारा इन्द्र की ये

दुश्चेष्टायें गौतम को मालूम हुईं तो वे तुरन्त आये और इन्द्र ने अपना विड़ाल का रूप बना लिया। जब मुनि श्राप देने को तैयार हुए तो इन्द्र हाथ जोड़कर खड़ा हुआ मुनिको बहुत क्रोध आया और शरीर पर हजार भग होने और उसके लिङ्ग के गिरने का शाप दिया। अहल्या ने अज्ञान से किये गये इस दुष्कर्म के लिये क्षमा प्रार्थना की परन्तु मुनि ने उसे अस्थि चर्म युक्त निर्मांस नख रहित होने का शाप दिया। जिससे आने-जानेवाले स्त्री और पुरुष शिक्षा लेसकें। जब अहल्या ने बहुत अनुनय-विनय की तो दयालु गौतम ने विश्वामित्र के साथ त्रेता में राम लक्ष्मण द्वारा आने पर राम से उद्धार पाने की बात कही। इन्द्र ने लज्जा से जल में प्रवेश कर इन्द्राक्षी भगवती की आराधना की। देवी ने प्रसन्न होकर उसे वर दिया कि मुनि शाप को बदलना शक्य नहीं किन्तु बुद्धि ऐसी कर देती हूं कि लोग योनि के मध्य में आखें देखेंगे और सहस्राक्ष तुम्हारा नाम होगा व मेढ़े के अण्ड और लिङ्ग होगा। काम से मोहित इन्द्र की दशा भी नीच गतिवाली होती है साधारण पुरुषों की तो बात ही क्या।

५७ कामस्य दुर्जयत्वे परमहंसचरित्रम् ५६३

लौहित्योत्पत्तिवर्णनम् ५६५

काम के वशमें हुए किसी दूसरे भागीरथी गङ्गा के तीर निवासी एक परमहंस द्विज का आख्यान भगवान् ने कहा। एक बार उसने एक लावण्यमयी युवती को अपने घर से दूसरे के घर जाते देखा और रास्ते में उसे मिला। उस समय काम से पीड़ित उसने देवागार के कपाट बन्द कर गाढ़ी अर्गला लगाकर रातभर उसका चिन्तन किया और उठकर उसके घर आकर दरवाजा खोलने को कहा। इसपर स्त्री ने सारी बातें कहकर उसके आने को अनुपयुक्त कहा। परमहंस ने कई लोभ दिये परन्तु स्त्री ने कपाट नहीं खोला इसपर स्वयं जैसे ही दरवाजा खोलकर हठात् जाने लगा तो शिर किवाड़ों के बीच में आ जाने से वह न अन्दर

जा सका, न बाहर निकल सका और वहीं मर गया। प्रातः जब रक्षकगण आये तो उस स्त्री से सारी बातें पूछी और सत्य बात जानकर वह स्वस्थ हो गई। अमोघा को देखकर ब्रह्माजी के स्खलद् वीर्य होने पर शन्तनु द्वारा अपनी स्त्री को वीर्य पान करने को कहने पर लौहित्य की उत्पति और तीर्थराज प्रयाग का प्रादुर्भाव जहां त्रिवेणी सङ्गम पर राम द्वारा रावणादि वध से लगे ब्रह्महत्या के पाप से छुटकारा हुआ इस विषय में विशिष्ट विवरण।



काम के आख्यान में गन्धर्वादि स्त्रियों के साथ भगवान् शङ्कर का क्रीड़ा करना और पार्वतीजी द्वारा योग से उनके इस अनुचित कार्य को देखकर क्षेमङ्करी रूप में प्रवेश और क्रीड़ारत गन्धर्व स्त्रियों को पादाहत कर भूतल पर डाल देना। उनका पृथ्वी पर आकर म्लेच्छों के वश में होना ऐसी स्त्रियां आज भी चाण्डाल स्त्री नाम से स्थित हैं। उमा ने शतधा रूप कर ईश से सङ्गम किया। अजेय काम की शक्ति विचित्र है। क्षेमङ्करी की पूजा करने से अनन्त पुण्य फल प्राप्त होता है। फिर भगवान् ने अपनी आपबीती गोपी सम्बन्धिनी वधू के प्रेमपाश का वर्णन किया। इनके हरण दोष से रण में पराजय, दैन्य, शोक, पुत्र विनाश, सारथी होना कल्प-कल्प में मुझे मिला। मूकादि की शुभगति का वर्णन। विप्र ने भगवान् से अपने लिये इष्ट समझ पूछा तो भगवान् ने माता-पिता की सेवा उसके लिये परम धर्म बताया और उनको प्रसन्न करने के बाद उसे स्वयं की भक्ति की आज्ञा दी। उन पांचों पवित्र पुरुषों के साथ देवगण भगवान् के गुणानुवाद गाते हुए भगवान् के मन्दिर में गये और वहां से उन्हें स्वर्गलोक में ले गये। यह पञ्चाख्यान पवित्र है तथा बुरे स्वप्नों का नाश करनेवाला है।

जलदान का विशेष महत्त्व वापी, कूप और तड़ाग आदि को बनानेवाले व्यक्ति को अनन्त कोटि पुण्यों का फल मिलता है। इसके साथ-साथ देश, काल और पात्र के अनुसार जलदान का विशेष माहात्म्य प्रतिपादित किया गया। प्राचीनकाल में धनिसुत ने सुन्दर जलाशय बनाया परन्तु कुछ समय बाद उसका धन क्षीण हो गया किसी धनी ने उसके जलाशय का मूल्य देकर लेने का प्रस्ताव किया इसपर धनिसुत ने कहा अयुत मुद्रा के बाद खरीदकर लेने पर भी इसका फल निर्माणकर्त्ता को अवश्य मिलेगा। धनी व्यक्ति के पास में बैठे सभी इस पर हँसे। धनी ने धनिसुत से कहा कि दीनारायुत देकर पत्थर लाकर इस सरोवर में जल के भीतर डालूंगा यदि डूब जायगा तो फल बनानेवाले को नहीं मिलेगा अन्यथा ठीक है ही। ऐसा ही किया गया और पत्थर तैरता रहा यह देखकर वे विस्मित हुए। वह धनिसुत स्वर्ग का भागी हुआ जलदान का भागी हुआ जलदान का माहात्म्य विशेष है।



बड़े पेड़ जैसे बड़, पीपल, आम, इमली और शाल्मली आदि को लगाने से अनन्त कोटि गुण फल होता है। उष्णकाल में पशु, पक्षी, गौ, देव और ब्राह्मण मनुष्य छाया में विश्राम करते हैं इससे उनके लगानेवालों को स्वर्गादि की प्राप्ति होती है। विशेष रूप से जल के स्थानों के पास इनका लगाना विशेष फलदायक है। स्नान कर अश्वत्थ ( पीपल ) को छूनेवाला सब पापों से छूट जाता है। विना स्नान किये छूनेवाला स्नान करने का फल पाता है इसको देखने से पाप नाश और स्पर्श करने से लक्ष्मी की प्राप्ति तथा प्रदक्षिणा करने से आयु बढ़ती है। इसलिये सभी

बड़ी छायावाले वृक्षों का रोपण विधान (लगाना) श्रेयस्कर है। जीवन में मनुष्य, जल-स्थान बनाने में असमर्थ भी हो तो बावड़ी या और-और छोटेमोटे जल सरोवर बनावे उसका फल भीं बहुत पुण्यदायक है इनके करने में असमर्थ व्यक्ति धर्म घट का दान करे और उसे प्रार्थनापूर्वक योग्य ब्राह्मण को चार मासा सोने की दक्षिणा के साथ देदे। ऐसा तीनवर्ष तक करते रहने से बावड़ी के दान का पुण्य फल मिलता है। इस आख्यान का श्रवण और श्रावण करनेवाला पुण्य लाभ प्राप्त करता है।



सेतुबन्धन का माहात्म्य और कीचड़वाली भूमि पर जाने के लिये पत्थर काष्ठ आदि से सुन्दर प्रशस्त मार्ग बनाने का विशेष महत्त्व है। प्राचीनकाल में एक विशेष चोर का आख्यान जो जङ्गल में ह्रद पर गो शिर बनाकर चोरी के लिये गया और चोरी कर अपने यहां चला आया। सभी आने वाले उसको सुख से लांघते थे। जब चोर मरा तो चित्रगुप्त ने उसके लिये लम्बी अभियोग सूची दी। परन्तु गोशिर का एक पुण्य इसका अविशिष्ट है और धर्मराज ने उसे भोगने के लिये मर्त्यलोक में जन्म लेकर बारह वर्ष तक राजा बना दिया। उसका जन्म अति वणिक् के यहां हुआ और सारी आयु उसने दुःख भोगा और उस राष्ट्र के राजा के मरने पर मन्त्रियों ने उस वणिक् पुत्र को लाकर राजा बना दिया। राजा

होते न होते उसने यथाशक्ति सम्पूर्ण जल के पार करने के स्थानों पर पुष्ट दृढ़ पुल और आनेजाने का मार्ग प्रशस्त किया और बावड़ी, कुआ, तालाब, आराम वृक्षों को लगाकर अपने पूर्व कर्मों को यादकर स्वपाप का क्षय कर दिया साथ ही देव, ब्राह्मणों का और गुरुजन का तर्पण करने लगा। इस प्रकार पाप से शुद्ध होकर वह जब मरा तो विमान पर आरूढ़ होकर धर्मराज के यहां गया और चित्रगुप्त के आदेश से उसे विष्णुलोक की प्राप्ति हुई। इसी प्रकार सभी पुण्य कार्यों की विधि देवस्थान आदि से नाना सुन्दर लोकों की प्राप्ति और उनका विशेष महत्त्व बताया है। रुद्राक्ष के माहात्म्य और उसके दर्शन करने, धारण करने तथा उससे जप के फल का माहात्म्य। रुद्राक्ष को धारण करनेवाला व्यक्ति साक्षात् शङ्कर है सम्पूर्ण संसार में नाना मुखों वाले रुद्राक्षों का विभिन्न फल और उनके धारण व जप से चतुर्वर्ग फल की प्राप्ति। नाना मुखों वाले रुद्राक्ष की माला में मन्त्र जप कर धारण करने की विधि। इस सम्पूर्ण आख्यान के सुनने से अनन्त पुण्य फलों की प्राप्ति।



स्कन्द ने सम्पूर्ण लोकों के हितार्थ अन्य पवित्र फल के विषय में पूछा उत्तर में महादेव ने आँवले के फल को परम पवित्र बताया। उसके रोपने से नरनारी जन्मबन्धन से छूट जाते हैं। यह फल भगवान् वासुदेव को भी परम प्रिय है इसके भक्षण से आयु वृद्धि, पान से धर्म सञ्चय और स्नान से अलक्ष्मी नष्ट होती है। जिस घर में यह रहता है वहां प्रेत, दैत्य एवं राक्षस नहीं आते। जितना फल दोनों पक्षों की एकादशी में इसके फल से स्नान करने से होता है उतना गङ्गा, गया, काशी, व पुष्कर स्नान से भी नहीं। इसका भक्षण कर कृष्ण एवं शुक्लपक्ष की एकादशी को उपवासकरने से सात जन्मों के पाप नष्ट

हो जाते हैं। अतः धात्री व्रत का आचरण करना श्रेयस्कर है। जिसके केश आँवले के रस से रञ्जित हैं वह फिर माता का स्तन नहीं पीता अर्थात् गर्भवास में नहीं आता। धात्री रस से स्नान कर विष्णु पूजन करने का महत्त्व। सम्पूर्ण यज्ञ एवं देवपूजा में भी इसकी प्रशस्ति है केवल रवि दिन व सप्तमी को धात्री फल काम में न ले। जो रविवार को धात्रीफल से स्नान करता है वा भक्षण करता है उसके आयु, वित्त, एवं कलत्र ( स्त्री ) नष्ट हो जाते हैं। संक्रान्ति, भृगुवार, षष्ठी, पड़वा, नवमी, अमावास्या को इसे त्याग दे। इन दिनों ग्रहण करने में नाना अरिष्टों की प्राप्ति। इसके दर्शन मात्र से ही पापी प्राणी एवं दुष्ट ग्रह भाग जाते हैं। इस विषय में प्रेताख्यायिका का वर्णन—एक पुल्कस ( चाण्डाल ) शिकार खेलने के लिये वन में गया। मृग पक्षिगणों को मार भूख एवं प्यास से व्याकुल हो आँवले के वृक्ष पर चढ़ उसने उत्तम फल खाया तो उसी क्षण वह वृक्ष के नीचे गिर कर मर गया। यमराज के सेवक प्रेतगण एवं राक्षसगण उसे लेने आये परन्तु उसे ले जाने में समर्थ न हुए। प्रेतों ने मुनियों से चाण्डाल के विषय में पूछा कि हम इसे ले जाने में समर्थ क्यों नहीं हैं क्योंकि युद्ध पराङ्मुख, सिंह, व्याघ्र, पशु-पक्षियों द्वारा मारे हुए जलजन्तुओं से नष्ट हुए तथा वृक्ष पर्वतादि से गिरे हुए, आत्मघात करनेवाले व श्राद्ध न करनेवाले, गुरु, माता-पिता आदि से द्वेष करनेवाले और आशौचान्न भक्षण करनेवाले मनुष्य प्रेतों के भोग्य होते हैं इसे तो हम सूर्य की तरह देखने में भी असमर्थ हैं। तब मुनि बोले इसने आमलकी फल का भक्षण किया है इसी कारण से यह दुर्दर्श है व स्वर्ग में जाने योग्य है। प्रेतों ने पूछा कि जबतक विष्णुलोक से विमान नहीं आता है तबतक प्रेतयोनि किस कारण से प्राप्त होती है कहिये क्योंकि हम वेद, पुराण, स्मृति व यज्ञादि स्थानों में नहीं रह सकते। मुनियों ने छिद्रान्वेषी कूटसाक्षी, देनेवाले को रोकनेवाले, सत्य वचन, प्रतिज्ञा व व्रत को भङ्ग करनेवाले, स्त्री व पुत्री आदि को बेचनेवाले को प्रेत योनि की प्राप्ति होती है ऐसा बतलाया। तीर्थ में स्नान कर शिव एवं

विष्णु की मूर्त्ति को देखने से प्रेत योनि नहीं मिलती। एकादशी आदि व्रत व वेदपुराणादि पठन से भी प्रेतत्व से छुटकारा नहीं किन्तु धात्री फल की पूजा एवं भक्षण करने से प्रेतत्व नष्ट होता है। तदनन्तर मुनियों के आदेश से धात्री फल का भक्षण कर प्रेतों सहित चाण्डाल का स्वर्ग गमन। स्कन्द ने पूछा कि धात्री भक्षण का इतना फल है तो उसे भक्षण करनेवाले स्वर्ग को क्यों नहीं जाते तब शङ्कर बोले कि ज्ञानलोप से वे हिताहित कर्मों को नहीं जानते जिसके घर में दुष्टा, शुद्धता संयम रहिता व क्रूर स्वभाव की स्त्री है वहां प्रेत रहते हैं। माता-पिता आदि की निन्दा करनेवाले देवनिन्दा करनेवाले, ध्यान वअध्ययन से रहित, शौर्य व उत्साह रहित, म्लेच्छ भाषा भाषण करनेवाले, जात कर्मादि संस्कारों से रहित, पतिवञ्चक स्त्री और अतिथियों का अपमान करनेवाले प्रेत-योनि को प्राप्त होते हैं। इस आख्यान के श्रवण एवं कथन का फल। स्कन्द ने पत्र एवं पुष्पों की पवित्रता के विषय में पूछा तो शङ्करजी ने तुलसी को सबसे उत्तम बतलाया जैसे विष्णु को लक्ष्मी तथा मैं प्रिय हूं उसी तरह तीसरे तुलसी प्रिय है चौथा कोई नहीं। तुलसी का पूजन, ध्यान, रोपण व धारण करने से सम्पूर्ण पाप नष्ट होते हैं। शिखा में तुलसी रख जो प्राणों का त्याग करता है वह सम्पूर्ण पापों से निर्मुक्त हो स्वर्ग में जाता है। जहां यह तुलसी का लेख विराज-मान है वहां आधिव्याधि और प्रेत आदि नहीं रहने पाते।

६३ तुलसी-स्तोत्रवर्णनम् ५९८

तुलसीस्तोत्रमाहात्म्यवर्णनम् ५९९

तुलसी स्तोत्र के विषय में शतानन्दजी के शिष्यों ने गुरुजी से पूछा गुरुजी ने बतलाया कि तुलसी के नामोच्चारण से ही सम्पूर्ण पाप नष्ट हो जाते हैं नित्य ही शालग्राम की पूजन तुलसीपत्रों से करनी चाहिये। आगे लिखे मन्त्र पढ़कर तुलसीपत्रों को एकत्रित करे—

तुलस्यमृतजन्माऽसि सदा त्वं केशवप्रिये!। केशवार्थेचिनोमि त्वां वरदा भव शोभने!

त्वदङ्गसम्भवैर्नित्यं पूजयामि यथा हरिम्।

तथा कुरु पवित्राङ्गि! कलौ मलविनाशिनी॥

स्वयं कृष्ण ने कंस को मारने के लिये तुलसी का रोपण किया। रामचन्द्र के वियोग में सीता ने, शङ्करार्थ पार्वती ने, राम व लक्ष्मण ने इष्टसिद्ध्यर्थ, ऋष्यमूक पर बालि वधार्थ सुग्रीव ने, दुःस्वप्ननाशार्थ सम्पूर्ण देव पत्नियों ने और समुद्र लांघते समय हनुमान् ने तुलसी का ध्यान किया। तुलसी का ध्यान करने से सब की कार्य सिद्ध हुई। तुलसीस्तोत्रपठन का महत्व।



द्विजों ने पूछा कि जिसमें मज्जन करने से अखिल पाप व महापाप नष्ट हो जाते हैं तथा लोग पवित्र हो स्वर्ग में जाते हैं और सुर योनि की भी हानि नहीं होती है ऐसा उपदेश वर्णन कीजिये तब व्यासजी बोले देहधारियों के पाप गङ्गा के दर्शन करने से ही नष्ट हो जाते हैं। गङ्गा के स्मरण करने से पाप, कीर्तन से अति पाप और दर्शन से गुरु पाप नष्ट होते हैं। इसमें स्नान, पान एवं पितृतर्पण से महापाप नष्ट होते हैं। गङ्गातटपर पिण्डदान का महत्त्व। जो एक पुरुष गङ्गा स्नान के लिये जाता है उसके सब पुरुष पवित्र हो जाते हैं। जारज "अमृते जारजः कुण्डोमृते भर्तरि गोलकः" पतित, दुष्ट, चाण्डाल, गुरुघाती, सर्वद्रोह से युक्त और सर्व पापों से युक्त पिता को पुत्र त्याग देते हैं तथा पत्नी, सुहृद् व बान्धवगण भी त्याग देते हैं परन्तु गङ्गा स्नान करनेवाले को गङ्गा नहीं त्यागती। जैसे माता अपने सन्तान को गोद में बैठा मल की शुद्धि करती है उसी तरह गङ्गा मल की शुद्धि करती है। गङ्गा दोनों कुलों का उद्धार करती है। सङ्क्रान्ति, व्यतीपात, चन्द्र एवं सूर्य के ग्रहण और पुष्य नक्षत्र में गङ्गा स्नान करने से कोटि कुल का उद्धार

होता है। सूर्यग्रहण के अवसर पर प्रभासक्षेत्र में हजार गोदान करने से जो फल मिलता है वह प्रति दिन गङ्गा-स्नान से मिलता है। यज्ञ, दान, तप, जप, श्राद्ध और देवपूजन गङ्गा तट पर करने से कोटिगुणा फल मिलता हैं। अन्य स्थान पर पाप किया हुआ गङ्गातटपर नष्ट हो जाता है तथा गङ्गातटपर किया हुआ गङ्गास्नान से नष्ट हो जाता है। जैसे लोग धनवान् की आदरपूर्वक स्तुति करते हैं वैसे ही गङ्गा की स्तुति करने से स्वर्ग की प्राप्ति होती है। यह पृथ्वी पर मनुष्यों को, पाताल में नागों को और स्वर्ग में देवों को पवित्र करती है अतः इसका नाम त्रिपथगा कहा गया है।

विष्णुपादाब्जसम्भूते गङ्गे त्रिपथगामिनि!। धर्मद्रवेति विख्याते पापम्मे हर जाह्नवि!

विष्णुपादप्रसूताऽसि वैष्णवी विष्णुपूजिता।
त्राहि मामेनसस्तस्मादाजन्ममरणान्तिकात्॥

श्रद्धया धर्मसम्पूर्णे श्रीमता रजसा च ते। अमृतेन महादेवि भागीरथि! पुनीहि माम्

इन तीनों श्लोकों को पढ़कर गङ्गाजल में स्नान करने से कोटि जन्मों के पाप नष्ट हो जाते हैं। गङ्गा का मूल मन्त्र एक वार भी जपने से मनुष्य पवित्र हो जाता है। मूल मन्त्र "ॐ नमो गङ्गायै विश्वरूपिण्यै नारायण्यै नमोनमः"। गङ्गा में पितरों का अस्थि प्रवाह करने से पद-पद पर अश्वमेध यज्ञ के समान फल मिलता है जबतक मनुष्य की हड्डी गङ्गाजल में रहती है उतने हजार वर्ष तक वह स्वर्ग में रहता है। जो सैकड़ों योजन से भी गङ्गा-गङ्गा यह नाम उच्चारण करता है उसके सब पाप नष्ट हो जाते हैं तथा उसे विष्णुलोक की प्राप्ति होती है। जो गङ्गा जानेवालों को शक्त्यनुसार धन व अन्नादि देता है ( जाने आने का खर्च देता है ) उसे जो पुण्य होता है वही पुण्य वहां स्नान करनेवाले को होता है। स्नान करनेवाले को जो फल मिलता है उससे दुगुना प्रेरणा करनेवाले को मिलता है। इच्छा से, अनिच्छा से, प्रेरणा से और दूसरे की सेवा निमित्त जो जाता है उसे भी देवलोक की प्राप्ति होती है।

ब्राह्मणों ने गङ्गा का कीर्तन सुन यह क्या आकारवाली है तथा कैसे अत्यन्त पवित्र हुई इस विषय में पूछा तब व्यासजी ने गङ्गा के सात नामों की पृथक्-पृथक् व्याख्या की। इसका विस्तार देख ब्रह्माजी ने उसे कमण्डलु में रक्खा। जब वामनावतार के समय बलि से तीन पैर पृथ्वी की याचना की थी उस समय पृथ्वी, आकाशादि मापने के बाद कमण्डलु जल से ब्रह्मा ने इसकी पूजा की। वह जल हेमकूट में गिरा उसे शङ्कर ने जटा में धारण किया शङ्कर को प्रसन्न कर राजा भगीरथ द्वारा यह पृथ्वी पर लाई गई। भगीरथ ने गजपुङ्गव की आराधना की उसने तीन दांतों से हिमालय के तीन बिल किये इससे इसका नाम त्रिबलिगा और त्रिस्रोता हुआ। गङ्गाजल से सगर के पुत्रों का उद्धार हुआ नारदजी ने ब्रह्मा के मुख से गङ्गा माहात्म्य सुन हरिद्वार में तप किया जिससे वे ब्रह्मा के समान हो गये। गङ्गा सर्वत्र सुलभ है परन्तु हरिद्वार, प्रयाग और गङ्गासागर के सङ्गम में मनुष्यों को दुर्लभ अवसर मिलता है वहां तीन रात अथवा एक रात्रि भी स्नान करने से परमगति की प्राप्ति होता है। व्यास के मुख से वचन सुन ब्राह्मण गङ्गा तट पर तप करने चले गये और वहां उनकी मोक्ष हो गई। गङ्गा-माहात्म्य का फल वर्णन।

६५ गणपतेरग्रपूज्यतावर्णनम् ६०८

पार्वतीप्रेमकथावर्णनम् ६०९

पुलस्त्यजी ने कहा हे भीष्म! संजय ने गुरु से देवपूजा के विषय में पूछा कि किसकी पूजा आदि मध्य एवअन्त में होनी चाहिये और उसका क्या प्रभाव और क्या फल है? व्यासजी ने कहा विघ्नविनाशार्थ गणेश की पूजा सर्वप्रथम होनी चाहिये। पावती से स्कन्द एवं गणेश की उत्पत्ति। दोनों बालकों को देख देवों ने पार्वती को अमृत से बना हुआ दिव्य लड्डू दिया। लड्डू को देख दोनों ने लेने की इच्छा प्रकट की। माता ने कहा यह देवों से प्राप्त हुआ है इसकी सुगन्धि मात्र से ही व्यक्ति अमर हो जाता ह तथा सम्पूर्ण शास्त्रार्थों को जाननेवाला, लेखक

कलाकार और विद्वान् होता है जिसपर तुम्हारे पिता की अनुमति होगी उसे यह दिया जायगा। माता का वचन सुन मयूरारूढ़ हो स्कन्द तीर्थयात्रार्थ गये। गणेश अपने माता व पिता की ही प्रदक्षिणा कर वहीं बैठ गये। पश्चात् स्कन्द भी यात्रा कर आगये। माता ने दोनों को देख कहा सम्पूर्ण तीर्थों के अभिषेक से, सम्पूर्ण देवों को नमस्कार करने से और सम्पूर्ण यज्ञ व्रतादि करने से भी माता-पिता की पूजा का फल विशिष्ट है अतः गणेश को ही मोदक मिलेगा और इसी की पूजा सर्वप्रथम होगी। महादेवजी ने कहा इसकी अग्र पूजा करने से देव प्रसन्न होंगे। महादेवजी ने इसे गणों का अधिपति बना दिया। चतुर्थी के दिन रात्रि में भोजन करे तथा उपवासी रह पूजन करे "ॐ नमो गणपतये" इस मन्त्र का जाप करे। गणपति आदि १२ नामों का प्रातःकाल स्मरण करने से सम्पूर्ण पापों से विमुक्ति व अक्षय स्वर्ग की प्राप्ति होती है।

### ६६ गणपतेरन्यत्स्तोत्रवर्णनम् ६११

व्यासजी ने गणपति का सर्वसिद्धिदेनेवाला व सम्पूर्ण अभीष्टफल को देनेवाला स्तोत्र वर्णन किया। यह स्तोत्र परम पवित्र है व महापुण्य को देनेवाला है तथा सात जन्मों तक पाठ करनेवाला निर्धन नहीं होता। सर्वसिद्धि को प्राप्त कर अन्त में रुद्रलोक में वह पूजा को प्राप्त होता है।

### ६७ नान्दीमुखादिषु प्रथमं गणेशपूजनवर्णनम् ६१२

### देवेभ्यो गणेशेन वरदानम् ६१५

### विष्ण्वाज्ञया देवानामसुरैः सह सङ्ग्रामवर्णनम् ६१७

### चित्ररथकृतकालकेयवधवर्णनम् ६१९

व्यासजी ने कहा नान्दीमुखादि श्राद्धों में गणेश का पूजन करने से अक्षय पुण्य की प्राप्ति होती है। मिट्टी की, पत्थर की वा चित्र की मूर्त्ति में गणेश का पूजन करे द्वारकाष्ठ में और पात्र में मूर्त्ति को लिखे। अन्य देश में भी जहां निरन्तर

दृष्टिगोचर हो ऐसी जगह स्थापित कर जो पूजन करता है उसके प्रियकार्य सिद्ध होते हैं। इससे विद्यार्थी को वेदशास्त्रों से उत्पन्न हुई विद्या व अन्य शिल्पादि विद्या की प्राप्ति होती है। धनार्थी को विपुल धन सुन्दर स्त्री पुत्रादि मिलते हैं। गणेश की पूजन करनेवालों को रोग, ग्रह और महामारी आदि पीड़ित नहीं करते हैं। गणेशजी के मूल मन्त्र "ॐ नमो गणपतये" का जाप करे; दधि, दुग्ध, पुष्प, मोदक और धूपदीपादि से पूजन करे। इनकी पूजा न करने से अभीष्टकार्य नष्ट हो जाते हैं। इन्द्र ने मोह एवं भ्रान्ति से पूजा नहीं की अतः उनके कार्य में विघ्न हो गया। देवासुर-संग्राम में हिरण्याक्ष आदि दानवों ने इन्द्र को परास्त कर दिया। देवनिर्वीर्य हो गये। देवों ने शङ्कर से कहा कि असुरों ने हमारे राज्य व यज्ञादि नष्ट कर दिये तब शङ्कर बोले आप लोगों ने गणेश पूजन नहीं किया पार्वती का उसे वरदान है कि तुम्हारी पूजन करने से ही देवों को सिद्धि प्राप्ति होगी। शङ्कर की आज्ञा से देवों ने गणेश की स्तुति की। गणेश ने कहा आपका हितकार्य करूँगा जल्दी कहिये। बृहस्पति ने कहा हे देव! इन्द्र ने पहले आपकी पूजा नहीं की उसे क्षमा करो। इतना वचन सुन गणेशजी बोले हे देवगण! जो इच्छा हो सो वर मांगो। देवों ने कहा हमारी विजय होनी चाहिये गणेशजी बोले अवश्यमेव आपलोगों की विजय होगी। प्रसन्न हुए देवों ने गणेश की पूजा की। गणेशजी ने कहा विष्णु के पास जाओ वे आपका कार्य करेंगे। गणेश की आज्ञा से देवों का विष्णु के पास जाना। विष्णु ने देवों को असुरों को मारने के लिये वचन दिया। मधु आदि दानवों का लड़ने के लिये सुसज्जित होना। नारदजी ने हिरण्याक्ष से कहा मैं विष्णु-दूत हूं यदि अपना हित चाहते हो तो राज्य त्याग दो नहीं तो युद्ध करो। इतना सुन दैत्यराज ने कहा हे ब्राह्मण! तुम मारने योग्य नहीं हो अतः मेरे आगे से चले जाओ देवों का निधन क्षणभर में हो जायेगा। देवदानवों का परस्पर युद्ध। बृहस्पति ने देवों के लिये मृत सञ्जीवनी विद्या का जाप किया। धन्वन्तरि औषधादि सहित

रण में भ्रमण करने लगे। औषधादि प्रयोगों से मृत देव जीवित व व्रणरहित होने लगे। क्रोधित कालकेय दानव का आगमन उसके बाणों से घायल हुए देवगण इन्द्र के पास गये। ब्रह्मास्त्रधारियों में श्रेष्ठ चित्ररथ का देवयुद्धार्थ आगमन। चित्ररथ और कालकेय का परस्पर युद्ध। चित्ररथ द्वारा कालकेय की मृत्यु। दैत्यगण युद्ध से विमुख हो भाग गये।

६८ जयन्तेन कालेयवधः ६२१

व्यासजी ने कहा भाई को मृत देख कालेय दानव चित्ररथ से लड़ने के लिये दौड़ा। असुर को आते देख जयन्त ने कहा शस्त्रों की चोट से दुःखित और व्रभग्नादि (क्षत व घायल) को मारनेवाला मूर्ख होता है तथा सुचिरकाल तक रौरव नरक भोग उसीका दास होता है। कालेय ने कहा मैं अपने भाई को मारनेवाले को मार तुझे नष्ट करूंगा। जयन्त और कालेय का युद्ध। जयन्त द्वारा उसकी मृत्यु। प्रसन्न हुए देवों ने जयध्वनि की।

६९ इन्द्रेण बलनमुचिवधः ६२३

व्यासजी ने कहा कालेय की मृत्यु सुन हिरण्याक्ष ने असुरों से कहा कि मैं स्वयं देवों से लड़ने के लिये जाऊँगा इतनी सुन दैत्यों का युद्धार्थ गमन। देव-दानवों का परस्पर युद्ध। युद्ध में दुःखित दानवों का इधर-उधर भागना कईएक दानव युद्ध में मारे भी गये। दैत्य सेना के नष्ट होने पर बलका इन्द्र के साथ युद्ध तथा इन्द्र से उसकी मृत्यु फिर क्रोधित नमुचि का युद्ध में आगमन। नमुचि ने गदा से ऐरावत पर प्रहार किया जिससे वह विह्वल हो गया। नमुचि का इन्द्र के साथ युद्ध और इन्द्र से उसकी मृत्यु। देवों द्वारा इन्द्र पर पुष्प-वर्षा।

७० इन्द्रेण मुचिवधः ६२६

व्यासजी ने कहा बल और नमुचि के मरने से मुचि का युद्धस्थल में आगमन इन्द्र और मुचि का परस्पर युद्ध तथा इन्द्र ने वज्र से उसे नष्ट कर दिया।

७१ **षडाननेन तारेयवधः** ६२७

व्यासजी बोले स्वामी कार्त्तिकेय का तारेय नामक दानव के साथ युद्ध। तारेय ने स्कन्द पर नाना शस्त्रास्त्रों से प्रहार किया। उसके अस्त्रों को कार्त्तिकेय ने अन्य अस्त्रों से नष्ट कर दिया। कार्त्तिकेय द्वारा तारेय के सारथि की मृत्यु। तारेय ने मयूर व कार्त्तिकेय पर मुसल प्रहार किया उससे मयूर विह्वल हो गया। कार्त्तिकेय ने अमोघ शक्ति से तारेय का वध किया।

७२ **यमेन देवान्तक दुर्धर्षदुर्मुखवधः** ६२९

व्यासजी ने कहा देवान्तक दैत्य का धर्मराज के साथ युद्ध। देवान्तक ने कहा तुम धर्म को नहीं जानते हो मैं तुम्हें दण्ड दूंगा इतना कह यमराज पर बाणों का प्रहार किया। यमराज ने उसके अस्त्रों को अपने अस्त्रों से नष्ट कर अपने महातेजवाले दण्ड का प्रयोग किया उससे उसकी मृत्यु हो गई। दुर्धर्ष दानव का यमराज के साथ युद्ध। यमराज ने शक्ति प्रयोग से उसकी मृत्यु की। खड्ग व चर्मधारी दुर्मुख का युद्ध में आगमन। यमराज द्वारा उसकी मृत्यु।

७३ **इन्द्रेणाऽन्यनमुचिवधः** ६३०

व्यासजी बोले अन्यनमुचि नाम का दानव रथ में बैठ स्वर्गस्थ देवों को अस्त्रों से पीड़ित करने लगा। उच्चैःश्रवा अश्व से युक्त रथ में बैठ इन्द्र का युद्ध में आगमन। नमुचि ने कहा प्राकृत देव को मारने से यश और प्रियकार्य नहीं होता तुम्हें मार मैं देवराज्य प्राप्त करूंगा। इन्द्र ने कहा वाक्यमात्र से शूरता सब जगह सुलभ है यदि तुम्हारे में पराक्रम है तो दिखाओ। तदनन्तर अन्यनमुचि व इन्द्र का परस्पर युद्ध। नमुचि द्वारा मायास्त्र का प्रयोग करना। इन्द्र ने मायास्त्र को दूर करने के लिये सौम्यास्त्र छोड़ा। इन्द्र द्वारा तलवार से अन्य नमुचि का शिरश्छेदन और वध। इससे देव एवं मुनिगण बहुत प्रसन्न हुए।

७४ **विष्णुना मधुदैत्यवधः** ६३२

व्यासजी ने कहा महान् क्रोधी मधु दानव रथ में बैठ देवासुरों के सामने विष्णु से बोला कि तुम युद्धधर्म को नहीं जानते हो और कटुवचन कह अस्त्रों का प्रहार करने लगा। श्री विष्णु ने भी उस पर बाण छोड़े। मधु माया-युद्ध करने लगा जिससें देवगण नष्ट हुए। विष्णु ने चक्र से देव व दानवों को मारना शुरू किया यह देख देवमुनि कहने लगे कि विष्णु सदा देवों की रक्षा करते आये हैं आज कैसे उन्हें नष्ट कर रहे हैं। मधु दानव माया से हर रूप धारण कर विष्णु से कहने लगा हे पापिन्! दैत्यों के सामने देवों को नष्ट करता है उन्मत्त हुआ स्वकीय व परकीयों को भी नहीं जानता है अतः मैं तुम्हें यमलोक पहुंचाऊँगा। इतना कह मधु द्वारा विष्णु पर शस्त्र-प्रहार। विष्णु ने उसके अस्त्रों को नष्ट कर दिया। मायावी मधु ने सिंहपर आरूढ़ हो देवी का रूप धारण किया। मधु व विष्णु का परस्पर युद्ध। बीच में ही धुन्धु एवं सुन्धु को भी भगवान् ने नष्ट कर दिया। भगवान् विष्णु ने चक्र से मधु का शिर काट दिया जिससे उनका नाम मधुसूदन हुआ।

७५ **इन्द्रेण वृत्रासुरवधः** ६३५

व्यासजी बोले दैत्यों में श्रेष्ठ महातेजस्वी वृत्रासुर इन्द्र के साथ लड़ने आया। इन्द्र ने आते हुए वृत्रासुर के सम्पूर्ण शरीर पर शस्त्र चलाया। वृत्रासुर ने इन्द्र पर बाण छोड़े इस तरह दोनों में रात-दिन युद्ध हुआ। फिर इन्द्र ने उसके हाथी को शूल से मार दिया। दैत्य ने भी ऐरावत को शक्ति से व्यथित कर दिया। इन्द्र ने वृत्रासुर पर शक्ति का प्रहार किया उससे क्षण भर के बाद चेतना प्राप्त कर वृत्र ने इन्द्र पर बाणों की वर्षा की। फिर वृत्र ने महाशूल का प्रयोग किया। इन्द्र ने उसपर वैष्णवास्त्र छोड़ा दोनों अस्त्रों के स्पर्श से जलते पतिङ्गे उछ-लने लगे उनसे दोनों सेनाओं के कोई भी योद्धा क्षणभर न ठहर सके। जय पराजय

का विचार कर दोनों का घनघोर संग्राम हुआ जिसकी कोई समता नहीं। जैसे महर्षि वाल्मीकि ने अपने आदि काव्य में "रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव" कहा है उसी तरह यहां भी "वृत्रवासवयोर्युद्धं वृत्रवासवयोरिव" सार्थक किया अन्त में, वृत्रासुर के केशों को पकड़ तलवार से शिर काट दिया गया। उसके लिये दूसरे पुराणों में वज्र से भी शिर काटने का वर्णन आता है। वृत्रासुर के मरने से देवों ने जयध्वनि की।

७६ **गणेशेन त्रैपुरिवधः** ६३८

व्यासजी ने कहा त्रैपुरि ( त्रिपुर का पुत्र ) चार घोड़ों से युक्त रथ पर बैठ गणेश से कहने लगा कि तुम्हारे पिता ने मेरे पिता की मृत्यु की है अतः तुम्हें बाणों से यमराज के स्थान को पहुंचाऊंगा। गणेश जी ने कहा तुम्हारे पिता ने देवों का अहित कार्य किया था इसलिये हमारे पिताजी ने ज्ञान व बलपूर्वक एक ही बाण से उसे नष्ट कर दिया और मैं तुम्हें उसी मार्ग में एक क्षण में भेजता हूं इतना कह दोनों का परस्पर युद्ध। शास्त्रास्त्रों से घायल हो त्रैपुरि रथ में गिर गया। सारथि उसे रणस्थल से अलग ले गया। गणेशजी ने विमुख पर प्रहार न किया। बहुत समय के बाद चेतना प्राप्त होने से त्रैपुरि ने सारथि से कहा डरपोक विनायक के पास चलो तब सारथि बोला कि हर-पुत्र के बाणों को कौन सहन कर सकता है इसलिये आप मोहित हो गये थे और मैं आपको यहां ले आया हूं अब जो युक्त हो सो करिये। इसके बाद हाथी व मूषक का परस्पर युद्ध। हाथी एवं त्रैपुरि की मृत्यु। मुनियों ने इस कार्य की बहुत प्रशंसा की। देवता साधु-साधु करने लगे और पुष्प एवं गन्धादि से पूजा करने लगे और डर के मारे दानव भागने लगे।

---

व्यासजी ने कहा महेश्वर के वचन सुन देवगण दौड़ने लगे। कुम्भ नामक दानव यक्षराज कुबेर से लड़ने आया। राक्षस ने कुबेर को गदा मारी कुबेर ने उसके गदा मारी। दोनों का परस्पर गदा-युद्ध हुआ। अन्त में, धनेश्वर ने कुम्भ के वक्षःस्थल में गदा मारी जिससे वह पृथ्वी पर गिर पड़ा। जम्भासुर ने ऐरावत के ऊपर बाण मारे। इन्द्र ने असुर पर वज्र छोड़ा उससे वह गतप्राण हो पृथ्वी पर गिर पड़ा। स्वामी कार्त्तिकेय ने अरण्य, सुघोर, अघोर और घोर गणमुख्यों को शक्ति से नष्ट किया। जयन्त ने सौरभ दानव को नष्ट किया। काल ने त्राभ्रव को और मृत्यु ने शक्ति से अश्व तथा निर्घृणक को नष्ट किया। अग्नि ने भद्रबाहु, महाबाहु, सुगन्ध, गन्धभौरिक, वह्लिक और भीम को भस्म किया। वरुण ने पाशों से दैत्यों को नष्ट किया। इस तरह नाना देवों का नाना दानवों से युद्ध। सूर्यरथ के समान रथ में बैठ हिरण्याक्ष का युद्धार्थ का आगमन उससे देवों पर बाणों की वर्षा की। हिरण्याक्ष ने जयन्त के तीक्ष्ण दश बाण, रेमन्तक के पांच; इन्द्र के पन्द्रह, चित्ररथ के बीस, स्वामी कार्त्तिक के पचीस, गणेश के तीन, यमराज के चालीस, काल व मृत्यु के द्विगुण पाणि से, गुह्यकेश कुबेर, वसु और रुद्रादिकों के भी बहुत बाण मारे इससे उसके सामने देवगण न ठहर सके। त्रासित देवों का विष्णु के पास जाना। विष्णु और हिरण्याक्ष का परस्पर युद्ध। हिरण्याक्ष ने सैकड़ों बाण विष्णु पर छोड़े। विष्णु ने उन्हें काट दिया। फिर उसने हजारों बाण छोड़े उन्हें भी विष्णु ने नष्ट कर उसपर बाण मारे। युद्ध में क्रोधित हिरण्याक्ष ने विष्णु पर पर्वत का प्रहार किया और भगवान् ने गदा से पर्वत का चूर्ण कर दिया। इस तरह हजारों पर्वतों का चूर्ण विष्णु ने किया। मायावी

दानव हजार भुजा धारण कर लड़ने लगा। भगवान् ने उसके सम्पूर्ण शरीर पर बाण मारे जिससे दुःखित और क्रुद्ध हो अष्टघण्टा युक्त कालजिह्वा के समान अनुपम सर्वशक्ति से उसने विष्णु पर प्रहार किया इसपर विष्णु ने चक्र छोड़ा। चक्र ने अन्य दानवों को नष्ट कर हिरण्याक्ष को भी पृथ्वीपर गिराया फिर चेतना प्राप्त कर दैत्य ने विष्णु पर बह्नि बाण छोड़ा। विष्णु ने कौबेर बाण का प्रयोग किया फिर माया युद्ध होने लगा। दैत्य वामन की तरह बढ़ने लगा तथा त्रिलोक को मुख में रखने लगा और पृथ्वी को पाताल में ले गया। प्रसन्न हुए शेष दानव भी उसके साथ ही पाताल में चले गये। दैत्य के बल को जान विष्णु ने वराह का रूप धारण कर पाताल में प्रवेश किया। रसातल को अपने दाढ़ों पर धारण कर चलने लगे। तब दैत्य सामने आया विष्णु ने पृथ्वी को जल पर रख उसमें अपना तेज स्थापित कर अचला बना दिया। दैत्य ने भगवान् पर गदा छोड़ी उस गदा को बचा भगवान् ने उसपर गदा छोड़ी तब ब्रह्मादि देवों ने कहा इससे बालक की तरह क्रीड़ा मत कीजिये इसे नष्ट ही कर दीजिये। तब भगवान् वाराह ने सहस्र सूर्य के तेजवाले चक्र से उसे भस्म कर दिया। प्रसन्न हुए देवों ने भगवान् वाराह की स्तुति की। स्तुति से प्रसन्न हो भगवान् ने कहा मैं तुम्हारे स्तोत्र से प्रसन्न हूं। इस स्तोत्र के पठन श्रवण का फल वर्णन।



सञ्जय ने पूछा जो दानव युद्ध में सम्मुख अथवा विमुख मरे उनकी गति मैं सुनना चाहता हूं व्यासजी ने कहा सम्मुख मरनेवालों को देवत्व प्राप्ति होने से वे

निरन्तर भोग भोगते हैं। जो मायावी देव, ब्राह्मणों की निन्दा करनेवाले, कायर युद्ध से भाग जाते हैं उन्हें नरक की प्राप्ति होती है। गिरे हुए मूर्च्छित, भग्न और दूसरे से युद्ध करनेवाले को मारनेवाले नरक में जाते हैं। रण में विमुख होनेवाले सभी म्लेच्छ, कुवाचक, दूसरे की धरोहर हरनेवाले, चोर, साहसकारी, सब वस्तु भक्षण करनेवाले और गो ब्राह्मण घातक होते हैं तथा इनकी पैशाची भाषा होती है इनके आचार विचार नहीं रहते। माता, वहिन और अन्य स्त्री की ये कामना करते हैं इनकेसदाचार विपरीत रहते हैं। अन्य रूप से भी मनुष्यगत दैत्यों के स्वभाव से दैत्यत्व वर्णन। सञ्जय ने पूछा तात्त्विक लोग मर्त्यभाव में इन्हें कैसे पहचानते हैं इस संदेह को दूर कीजिये व्यासजी ने कहा पाप के अनुकूल ही द्विजाति व अन्य जातियों में असुर, राक्षस व प्रेत अपने स्वभाव को नहीं त्यागते हैं। मर्त्यलोक में उत्पन्न हुए असुर सदा ही कलह करनेवाले होते हैं। इस तरह पृथ्वी, आकाश, नागलोक और यमालय में भी उग्र तप करनेवाला कोई पुरुष सुरत्व की प्राप्ति कर सकता है जैसे वासुदेव की आराधना कर प्रह्लाद और शङ्कर की आराधना कर अन्धक और अन्य बलि आदि को सुरत्व प्राप्ति हुई। एक भी सुपुत्र से कुल का उद्धार हो सकता है। पतिव्रता एक भी स्त्री कोटि कुलों का उद्धार कर सकती है। धर्म नष्ट होनेपर कलियुग में धर्मात्मा एक भी पुर, ग्राम, जन, और कुल की रक्षा करता है। इस विषय में एक वैष्णवपुत्र के कथानक का वर्णन। एक विज्ञातृमेदुर नामका ब्राह्मणों का महान् नगर था। वहां के लोग षट् कर्म करनेवाले, यज्ञव्रत व सन्ध्योपासन कर्म करनेवाले थे। दैव योग से एक गृहस्थी अग्नि में घृताहुति दे रहा था उसी समय उसे भयङ्कर मूत्र-कृच्छ्र हुआ। विप्र अपने यज्ञ के रक्षार्थ चेटी को बैठा मूत्र त्यागने गया। चेटी की असावधानता से घृत को कुत्ते ने खा लिया। चेटी ने डर से घृतपात्र को अपने मूत्र से पूरित कर दिया। विप्र ने जल्दी में उस घृतपात्र को बिना देखे ही आहुति देदी। उससे सुवर्ण की उत्पत्ति हुई। सुवर्ण को ले वह पाप कर्म करने लगा। इस विषय में दासी से पूछा गया

दासी ने जैसा हुआ कह दिया। इस भयङ्कर पाप से सम्पूर्ण नगर जलने लगा। ज्ञाता वृद्ध ब्राह्मण ने इस कार्य में बुद्धि न लगाई। नगर के दुःख से दुःखित ब्राह्मणी ने पति से कहा आपको दुःखी देखकर मुझे दुःख है यदि यह ग्रामाचार है तो दूसरा धर्म आचरण करो। दोष को जाननेवाले ब्राह्मण ने हँसकर कहा जो अपने धर्म को त्याग दूसरा आचरण करता है वह अपुनर्भव नरक में जाता है। ये ब्राह्मण दुराचारी हैं इस पाप से रसातल में जाकर अन्त में अपुनर्भव में जायेंगे वहां अपराध का अन्त नहीं है। मैं अकेला ही पुण्य की रक्षा से ठहरता हूं। ब्राह्मणी ने लोकहास्य वचन सुना और कहा ऐसा दूसरे के सामने नहीं कहना। ब्राह्मण ने कहा यहां से दूसरी जगह जाने से धन और परिवार के साथ पुरी अधोगति को जायेगी। व्यासजी ने कहा प्रसन्न हुआ ब्राह्मण अपना धन ले ब्राह्मणी के साथ दूसरी सीमा में चला गया। ब्राह्मणी ने कहा नगरी तो पूर्व की तरह ही विराजमान है तो ब्राह्मग बोला कोई वस्तु वहां रह गई है। ब्राह्मणी ने विचार कर कहा मैंने भ्रान्ति से जूते छोड़ दिये हैं इतना कह जूता ले पति के पास आई अब नगर नष्ट हो गया। ब्राह्मणादि वर्ण अपुनर्भव नरक में गिर गये। कष्टपूर्वक नरक में जाने लगे अतः पूतिगन्ध अमेध्य वस्तु सर्वथा त्याज्य है। मनुष्यों में जन्म लेनेवाले देव व दैत्यों के लक्षणों का वर्णन।



वैशम्पायनजी ने पूछा कि हे प्रभो! जो नित्य आकाश में उदय होता है यह कौन है इसका क्या प्रभाव है कहां से इसकी उत्पत्ति है तथा वह क्या कार्य करता है? व्यासजी ने कहा यह ब्रह्मदेह से निकला हुआ परब्रह्म तेज है तथा धर्म, काम, अर्थ और मोक्ष को देनेवाला है इसकी तीक्ष्ण किरणों से लोक दौड़ने लगे; समुद्र,

